कोई स्वर हो तो विसर्ग का लोप हो जाता है। जैसे—कः+ इच्छति = क इच्छति। लोप होने पर फिर कोई भी सन्धि नहीं होती। नृपः उवाच = नृप उवाच। अतः + ऊर्ध्वम् = अत ऊर्ध्वम्। अतः + एव = अत एव। मोहनः + ऐक्षत = मोहन ऐक्षत।

(ख) विसर्ग से पूर्व यदि आ हो और परे कोई और सघोष वर्ण हो तो विसर्ग का लोप हो जाता है।

जैसे—नराः + ऊचुः = नरा ऊचुः। जनाः + ईहन्ते = जना ईहन्ते। गजाः + धावन्ति = गजा धावन्ति। कन्याः + लज्जन्ते = कन्या लज्जन्ते।

(ग)—सः और एषः के विसर्ग का लोप हो जाता है, यदि परे अ-भिन्न कोई वर्ण हो।

जैसे—सः + देवः = स देवः। एषः + शशः = एष शशः। सः + ऋषिः = स ऋषिः। (किन्तु एषः + अवदत् = एषोऽवदत्। सः + अश्वः = सोऽश्वः होंगे।) वाक्य के अन्त में सः और एषः ही रहेंगे। जैसे—अतीव कार्यकुशलः सः। क्व गच्छति एषः ?

(घ)—भोः के विसर्ग का लोप हो जाता है यदि परे कोई सघोष वर्ण हो। जैसे—भोः + राम + भो राम। भोः+ उमेश = भो उमेश।

६३—(क) विसर्ग से पूर्व अ भिन्न कोई स्वर हो और

---

६१—(अतोरोरप्लुतादप्लुते। ६—१—१३। हशि च। ६—१—११)

६२—(भो-भगो अघो अपूर्वस्य योऽशि। ८–६–१२। लोपः शाकल्यस्य। ८–३–१६। हलि सर्वेषाम्। ८–६–१२। पूर्वत्रासिद्धम्। ८–१–१।) एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि। ७—१—१३२।

६३ (क) विसर्जनीयस्य सः। ८-३-३४। ६४—वा शरि। ८-१६-६३।

परे कोई सघोष वर्ण हो तो विसर्ग को र् हो जाता है।

जैसे—मुनिः+अवदत्=मुनिरवदत्। गौः+इयम्=गौरियम्। अग्निः+ज्वलति=अग्निर्ज्वलति। ऋषिः+नमति=ऋषिर्नमति।

(ख)—विसर्ग से परे यदि च् वा छ् हो तो उसे श्, यदि ट् वा ठ् हो तो उसे ष् और यदि त् वा थ् हो तो उसे स् हो जाता है।

जैसे—हरिः+चलति=हरिश्चलति। धावितः+छागः=धावितश्छागः। भीतः+टलति=भीतष्टलति। माधवः+टीकते=माधवष्टीकते। कुक्कुटः+तरति=कुक्कुटस्तरति। शिशुः+थूत्करोति=शिशुस्थूत्करोति।

६४—विसर्ग से परे यदि श्, ष् वा स् हो तो विसर्ग को विकल्प से क्रमशः श्, ष् वा स् हो जाता है। जहाँ श् ष् वा स् नहीं होते, वहाँ विसर्ग ही रहता है। जैसे—वह्निः+शाम्यति=वह्निश्शाम्यति-वह्निः शाम्यति। देवः+शेते=देवश्शेते-देवः शेते। दिवसः+षष्ठः=दिवसष्षष्ठः-दिवसः षष्ठः। अनित्यः+संसारः=अनित्यस्संसारः-अनित्यः संसार। प्रथमः+सर्गः=प्रथमस्सर्गः-प्रथमः सर्गः।

अनुशीलनी—६

१—इनमें सन्धिच्छेद करो—नरो याति, चौरा हरन्ति, एष पतति, उन्नतस्तरुः, घटाष्षट्, स मृगः, विष्णुश्शेते, नृपश्शंकते, पूर्णश्चन्द्रः, विप्रा यच्छन्ति, लता वेपन्ते, देव उवाच, रामोऽरोदीत्, प्रातरुत्तिष्ठते, प्रातश्चलितः, शिवो वन्द्यः, भो राजन्, एषोऽश्वः, एष मृगः, विष्णुर्विक्रमते, अतीतो मासः, क एषः, श्रीरियम्, वामो हस्तः, हता गजाः, प्रातरेव, सुधीरयम्, शिशुर्हसति, राज्ञ औदार्यम्, वाता वान्ति, वेदोऽधीतः, मनोभिः, कृतो रोषः, सोऽहम्, तपोधनः, शोभनो गन्धः, कुत

आगतः, चन्द्र उदेति ।

२—इनमें सन्धि करो—भोः+हरे, सः+अस्ति, एषः+अनुगतः, देवाः+इह, नृपः+विद्वान्, रामः+दाशरथिः, साधुः+तरति, वृक्षः+छादयति, अश्वाः+चलन्ति, मीनाः+तरन्ति, बालः+हसति, कविः+रचयिता, असुराः+युध्यन्ते, मनः+रञ्जनम्, मनः+भिन्, ताराः+उदिताः, राज्ञः+इच्छा ।

३—प्रातः+आगच्छति=प्रातरागच्छति, रामः+आगच्छति=,राम आगच्छति । इनमें क्यों सन्धिभेद है ? कारण बताओ ।

४—विसर्ग को उ, विसर्ग को र् और विसर्ग का लोप कब होते हैं ? नियम और उदाहरणों से स्पष्ट करो ।

५—सः देवः का स देवः क्यों बनता है ? बुधो देवः की तरह सो देवः क्यों नहीं बनता ?

६—इनमें से अशुद्धियाँ निकालो—तयासन्, सोवदति, रविर्राजते, महान्नन्धः, देवोवाच, पुनोऽपि, रमापु, नृपेसु, हर्येतौ, धावितोश्वा, विद्वांतरति, रामस्टीकते, कस्मिश्चित्, बुधोनराः, नराण्, नृनान्, पतत्भिः, कुर्वनासीत्, विद्वद्सु, प्राक्स्याम्, षट्ढसन्ति, कुतरागतः, बृहत् ललाटम्, धिङ् लोभिनम्, किम्करः, मनारञ्जनम् ।

---

## पद-प्रकरण

संस्कृत-भाषा का समग्र शब्दभांडार तीन भागों में विभक्त है—नाम (Substantives), धातु (Verbal roots) और अव्यय (Indeclinables) ।

१—नाम से संज्ञा, विशेषण और सर्वनाम का बोध होता है ।

जैसे—संज्ञाशब्द—नर, वृक्ष, नदी, रमा, राम आदि ।

विशेषण शब्द—कृष्ण, बुद्धिमत्, धार्मिक आदि ।

सर्वनाम शब्द—तद् (वह), इदम् (यह), युष्मद् (तू), अस्मद् (मैं) आदि ।

२—धातु क्रिया का पूर्वरूप (मूल) होता है—अर्थात् धातु से क्रिया के अन्यान्य रूप बनते हैं । जैसे—पठ् धातु से पठति (पढ़ता है), पठतु (पढ़े), पठिष्यति (पढ़ेगा) इत्यादि क्रिया के रूप बने हैं ।

३—अव्यय (व्यय का अर्थ है—विकार, अव्यय का अर्थ है विकार-रहित । (यन्न व्येति तदव्ययम्) अव्यय शब्दों में कोई भी परिवर्तन नहीं होता, अर्थात् ये सदा एक ही रूप में प्रयुक्त होते हैं ।

अव्यय के दो प्रकार हैं—उपसर्ग और निपात ।

**६५—(क) उपसर्ग वे अव्यय हैं जिनका स्वतंत्र प्रयोग नहीं होता और वे किसी धातु की बनी क्रिया या अन्य शब्द के पूर्व ही प्रयुक्त होते हैं ।**

जिस शब्द के पूर्व इनका प्रयोग होता है, उसके अर्थ में ये कुछ न कुछ विशेषता ला देते हैं ।* जैसे—भू धातु का अर्थ है होना, परन्तु उसके पूर्व यदि 'परि' जोड़ा जाय तो उसका अर्थ 'तिरस्कार करना' हो जाता है । परिभवति ( तिरस्कार करता है । ) इसी प्रकार सम्भवति ( उत्पन्न होता है । ) इसी तरह हृ धातु से प्रहार ( चोट ), विहार (घूमना), संहार (मारना), आहार (भोजन) आदि बने हैं ।

(ख)—निपात का अर्थ है—वह शब्द जिसकी बनावट का कोई नियम नहीं—अर्थात् व्याकरण की प्रक्रिया के अनुसार जो न बन सके । ऐसे शब्द बने बनाये ज्यों के त्यों भाषा में प्रयुक्त होते रहते हैं । जैसे—च, खलु, अहो, अथ ।

(क्रिया और अव्यय का विशेष विवरण आगे दिया जायगा।)

---

* उपसर्गयोगाद् धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते ॥

नाम, धातु, और अव्यय से परे कुछ चिह्न लगाये जाते हैं—उन्हें विभक्ति कहते हैं। जैसे—राम (नाम) से परे स् आने से 'रामः' बन जाता है और पठ् धातु से परे ति आने से 'पठति' बन जाता है। अव्ययों से परे भी विभक्ति तो आती है किन्तु उसका पुनः लोप हो जाता है। इसलिये अव्यय सदा विभक्तिरहित ही होते हैं।

इन विभक्तिसहित नाम, क्रिया और अव्यय को पद कहते हैं।

किसी भी वाक्य में विभक्तिरहित शब्द का प्रयोग नहीं हो सकता।

### अनुशीलनी—७

शब्दों के कितने प्रकार होते हैं? नाम किसे कहते हैं? नाम से किस प्रकार के शब्दों का बोध होता है? क्रिया किसे कहते हैं? क्रिया और धातु में क्या भेद है?

अव्यय कितने प्रकार के हैं? निपात किसे कहते हैं? पद किसे कहते हैं?

## १—नाम-प्रकरण

### लिङ्ग [Gender]

किसी के सम्बन्ध में यह जानने के लिए कि वह पुरुष है, स्त्री है अथवा अन्य है, उसके वाचक संज्ञाशब्द का लिङ्ग नियत होता है।

लिङ्ग का अर्थ है चिह्न—अर्थात् वह चिह्न जिसके कारण किसी शब्द का पुरुषवाचक या स्त्रीवाचक होने का भेद प्रकट होता है।

नामों के लिङ्ग तीन हैं—पुंलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग। कई संज्ञाशब्द पुंलिङ्ग होते हैं, कई स्त्रीलिङ्ग और कई नपुंसकलिङ्ग।

प्रायः पुरुषवाचक शब्द पुंलिङ्ग और स्त्रीवाचक स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे–राम, देव, हरि आदि पुंलिङ्ग हैं और नारी, देवी, स्त्री आदि स्त्रीलिङ्ग हैं। जिन वस्तुओं में पुरुष, स्त्री का भेद नहीं हैं उनमें कई पुंलिङ्ग, कई स्त्रीलिङ्ग और कई नपुंसकलिङ्ग होते हैं। जैसे—वृक्ष,

समुद्र, पल्लव आदि पुंलिङ्ग हैं, लता, नदी, मति आदि स्त्रीलिङ्ग हैं और सरस्, आकाश, फल आदि नपुंसकलिङ्ग हैं। इसलिए संस्कृत-शब्दों का लिङ्ग परिचय देने के लिए कोई विशेष नियम नहीं हैं।

प्राय: विशेषण और सर्वनाम शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं, क्योंकि विशेषण का लिङ्ग वही होता है जो उसके विशेष्य का होता है और सर्वनाम का वही होता है जो उस संज्ञाशब्द का होता है जिसके स्थान पर सर्वनाम प्रयुक्त होता है। जैसे—रम्यः ग्रामः, रम्यं वनम्, रम्या नगरी इनमें रम्य ( विशेषण ) शब्द अपने विशेष्य के अनुसार तीनों लिङ्गों में है।

इसी प्रकार अयम् (नरः) आगच्छति। इयम् (नारी) आगच्छति। इदं (फलं) पतति। इनमें इदम् [ सर्वनाम ] अपने संज्ञाशब्द के लिङ्ग के अनुसार तीनों लिङ्गों में प्रयुक्त हुआ है।

## विभक्ति [Case-endings]

**६६—नामों के अन्त में कुछ चिह्न लगाए जाते हैं, जिनके कारण उनका परस्पर सम्बन्ध बनता है, उन चिह्नों को विभक्ति कहते हैं।**

विभक्तियाँ सात हैं—प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पंचमी, षष्ठी, सप्तमी।

[ सम्बोधन प्रथमा का ही भेद है, कोई अलग विभक्ति नहीं है। ]

## वचन [Number]

प्रत्येक विभक्ति के तीन वचन हैं—एकवचन द्विवचन बहुवचन।

एक के लिये एकवचन आता है, दो के लिये द्विवचन आता है और दो से अधिक के लिये बहुवचन आता है।

विभक्तियों के मूलरूप यह हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स् | औ | अस् |
| द्वितीया | अम् | ,, | ,, |
| तृतीया | आ | भ्याम | भिस् |
| चतुर्थी | ए | ,, | भ्यस् |
| पंचमी | अस् | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | ओस् | आम् |
| सप्तमी | इ | ,, | सु |
| सम्बोधन | स् | औ | अस् |

इन विभक्तियों को नामिक विभक्तियाँ या सुप् विभक्तियाँ कहते हैं। धातुओं के आगे जिन विभक्तियों को लगाकर क्रियापद बनते हैं, उन्हें तिङ् -विभक्तियाँ कहते हैं।

जिन नामों के आगे ये विभक्तियाँ आती हैं, वे दो प्रकार के हैं।

१—स्वरान्त (जिनके अन्त में स्वर हो) जैसे—नर, सुन्दर, सर्प।

२—व्यञ्जनान्त (जिनके अन्त में व्यञ्जन हो) जैसे—मरुत्, गुणवत्। स्वरान्तों को अजन्त और व्यञ्जनान्तों को हलन्त भी कहते हैं।

यद्यपि लिङ्ग तीन हैं—पुंलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग, तो भी स्वरान्त और हलन्त भेदों से नामों के छः लिङ्ग माने जाते हैं—

स्वरान्त पुंलिङ्ग, स्वरान्त स्त्रीलिङ्ग, स्वरान्त नपुंसकलिङ्ग, व्यञ्जनान्त पुंलिङ्ग, व्यञ्जनान्त स्त्रीलिङ्ग, व्यञ्जनान्त नपुंसकलिङ्ग.

( विभक्तियों के जो मूलरूप ऊपर दिए हैं, वे व्यञ्जनान्त नामों के आगे इसी रूप में ( अविकृत ) आते हैं, किन्तु स्वरान्तों के आगे उनमें कई परिवर्तन होकर उनके भिन्न-भिन्न रूप बन जाते हैं। आगे उनके विकृत रूप ही दिए जायेंगे। )

साधारण विभक्तियों के हिन्दी में ये अर्थ होते हैं—

| | |
|---|---|
| प्रथमा—*ने | पञ्चमी—से |
| द्वितीया—*को | षष्ठी—का, के, की |
| तृतीया—से, के द्वारा | सप्तमी—में, पर |
| चतुर्थी—को, के लिये | सम्बोधन—हे, रे ( ये शब्द पूर्व लगते हैं ) |

## कारक-विभक्ति

विभक्ति के दो भेद हैं—कारक-विभक्ति और उपपद-विभक्ति।

**६७—संज्ञा वा सर्वनाम-शब्द के साथ प्रयुक्त वह विभक्ति जिसके द्वारा किसी वाक्य में उस शब्द का क्रिया के साथ सम्बन्ध प्रकट होता है, कारक विभक्ति है।**

कारक का अर्थ है—करने वाला, क्रिया के साथ सम्बन्ध रखने वाला ( क्रियान्वयि कारकम् )। कोई क्रिया निष्पन्न ही नहीं हो सकती जब तक उसका कोई कारक न हो। जैसे—देना धातु के किसी क्रिया-रूप को बनाने से पूर्व यह जानना आवश्यक है, कि—कौन देता है? क्या देता है? किसके द्वारा देता? कहां से देता है? कहाँ पर देता है? इन सब प्रश्नों का ठीक उत्तर मिलने पर ही देना क्रिया की पूर्ति होती है।

ददाति ( देता है ) क्रिया है।

१—कौन देता है? धनिकः ददाति—( धनी देता है। )

२—क्या देता है? धनम्। धनिकः धनं ददाति—( धनी धन

---

*प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के अर्थ को प्रकट करने के लिए कभी कभी हिन्दी का कोई भी चिह्न नहीं रहता—जैसे-रामः गच्छति। ( राम जाता है। ) अहं गृहं गच्छामि ( मैं घर जाता हूँ। )

देता है । )

३—किसके द्वारा देता है ? हस्तेन । धनिकः हस्तेन धनं ददाति—( धनी हाथ से धन देता है । )

४—किसको देता है ? याचकाय । धनिकः हस्तेन याचकाय धनं ददाति—( धनी हाथ से भिखारी को धन देता है । )

५—कहाँ से देता ? पेटकात् । धनिकःपेटकात हस्तेन याचकाय धनं ददाति—[ धनी भिखारी को पेटी से हाथ से धन देता है । ]

६—कहाँ पर देता है ? आपणे ! धनिकः पेटकात् हस्तेन याचकाय आपणे धनं ददाति । [ धनी भिखारी को पेटी से हाथ से दूकान पर धन देता है । ]

## १—कर्ता (Subject)

### ६८—जो काम (क्रिया) करता है, उसे कर्ता कहते हैं ।

कर्तृकारक को बताने के लिये प्रथमा विभक्ति का प्रयोग होता है ।

कर्ता में प्रथमा विभक्ति का अर्थ 'ने' या किसी चिह्न के बिना बताया जाता है [ जब क्रिया कर्मवाच्य होती है तो कर्म में प्रथमा आती है—यह आगे 'कर्मवाच्य' पाठ में बतलाया जायगा । ] देवः गच्छति ( देव जाता है । ) मृगः धावति । ( हरिण भागता है । ) गौर्भक्षयति । ( गौ खाती है । ) गौरभक्षयत् । ( गौ ने खाया । )

## २—कर्म ( Object )

### ६९—कर्ता से की हुई क्रिया का जो विषय होता है, वह कर्म है ।

अर्थात्—यदि कर्ता देखता है तो जो वस्तु देखी जाय, यदि कर्ता खाता है तो जो वस्तु खाई जाय, यदि कर्ता कहता है तो जो बात

कही जाय, यदि कर्ता देता है तो जो वस्तु दी जाय—आदि क्रिया के कर्म होंगे।

कर्मकारक को बताने के लिए कर्म में द्वितीया विभक्ति आती है।

कर्म में द्वितीया का अर्थ 'को' या किसी चिह्न के बिना ही बताया जाता है।

नृपो मृगं पश्यति। (राजा हरिण को देखता है।)

मोहनः पुस्तकं पठति। (मोहन पुस्तक पढ़ता है।)

सिंहः पशून् दारयति। (शेर पशुओं को चीरता है।)

## ३—करण ( Instrumental )

**७०—कर्ता को क्रिया की सिद्धि में जो सहायता देता हैं, उसे करण कहते हैं।**

करणकारक बताने के लिये तृतीया का प्रयोग होता है। करण में तृतीया का अर्थ 'के द्वारा' या 'से' से प्रकट होता है।

छात्रः हस्तेन लेखनीं धारयति। (छात्र हाथ से कलम पकड़ता है।)

अश्वो मुखेन घासं चर्वति। (घोड़ा मुंह से घास चबाता है।)

चौरः पादाभ्यामधावत्। (चोर पांवों से भाग गया।)

## ४—सम्प्रदान ( Dative )

**७१—जिसको कुछ दिया जाय या जिसके निमित्त कोई काम किया जाय, उसे सम्प्रदान कहते हैं।**

सम्प्रदान के लिये चतुर्थी विभक्ति आती है।

सम्प्रदाय-चतुर्थी का अर्थ 'के लिये' से बताया जाता है।

कभी कभी सम्प्रदान का अर्थ 'को' से भी बताया जाता है।

जैसे—दरिद्रेभ्योऽन्नं यच्छ । [ ग़रीबों को खाना दो । ]

के वास्ते, के अर्थ, हेतु, निमत्त—भी इसी विभक्ति के अर्थ हैं ।

छात्राः पठनाय गच्छन्ति । [ छात्र पढ़ने के लिये जाते हैं । ]

सुवर्णमाभरणेभ्यः भवति । [सोना भूषणों के लिए होता है ।]

मेघः वर्षणाय उद्गच्छति । [मेघ बरसने के लिये उठता है ।]

देवो भोजनाय गृहं गच्छति [देव भोजन के वास्ते [के निमित्त] घर जाता है । )

## अपादान ( Ablative )

**७२—जब कोई किसी से वियुक्त (अलग) होता है तो जिससे अलग होता है उसे अपादान कहते हैं ।**

अपादान के लिये पञ्चमी विभक्ति आती है ।

अपादान का अर्थ 'से' से प्रकट होता है । जैसे—देवो गृहादागच्छति । [ देव घर से आता है । ] घर से आने से पूर्व देव और घर दोनों संयुक्त थे ।

वृक्षात् पुष्पाणि पतन्ति । [ वृक्ष से फूल गिरते हैं । ]

मेघेभ्यो विन्दवः स्रवन्ति । [बादलों से बूंदें गिरती हैं ।]

देहात् स्वेदः निर्गच्छति । [शरीर से पसीना निकलता है । ]

## ६—अधिकरण ( Locative )

**६३—जब कर्ता कोई क्रिया किसी आधार पर करता है तो आधारवाचक शब्द को अधिकरण कहते हैं ।**

अधिकरण के लिये सप्तमी आती है ।

अधिकरण-सप्तमी का अर्थ 'में' वा 'पर' से स्पष्ट होता है ।

पात्रे जलमस्ति (बरतन में जल है।)

नृपः आसने तिष्ठति (राजा आसन पर बैठता है।)

घृते स्नेहो वर्तते (घी में चिकनाहट होती है।)

इसी प्रकार कर्ता से लेकर अधिकरण तक छः कारक हुये और इन छहों कारकों के लिये प्रथमा से लेकर सप्तमी तक ( षष्ठी को छोड़कर ), छः विभक्तियों का क्रम से प्रयोग बताया गया है।

## षष्ठी

रही षष्ठी विभक्ति। वह नामों का परस्पर सम्बन्ध बताने के लिए प्रयुक्त होती है, उसका क्रिया के साथ कुछ सम्बन्ध नहीं होता, अतः उसे कारक नहीं मानते। जैसे—रामस्य पिता गच्छति। ( राम का पिता जाता है। ) इसमें रामस्य का सम्बन्ध पिता से है, गच्छति से नहीं। इसी तरह मम हस्ताः। तव पुस्तकम्।

अतः कारक छः हैं, किन्तु विभक्तियाँ सात हैं।

## उपपद-विभक्ति

**७४—उपपद-विभक्ति—क्रिया से अन्य किसी दूसरे पद के योग से जो विभक्ति होती है, उसे उपपद विभक्ति कहते हैं।**

जैसे—सीता रामेण सह वनं गच्छति (सीता राम के साथ वन जाती है।) इस वाक्य में रामेण में तृतीया क्रिया के सम्बन्ध से नहीं किन्तु सह के योग से है।

त्वां विना स न जीवति ( तेरे बिना वह नहीं जीता। )

अलं रोदनेन (रोओ मत) इत्यादि।

(कारक और उपपद विभक्तियों का विशेष विवरण आगे आयेगा।)

# लिङ्ग-प्रकरण

पीछे बताया गया है कि लिङ्ग तीन होते हैं और विभक्तियाँ सात। यह भी आ चुका है कि नामों के अन्त में जो विभक्तियाँ आती हैं उन्हें सुप् विभक्तियाँ कहते हैं, क्योंकि पाणिनिव्याकरण के अनुसार नामिक विभक्तियाँ सु, ( प्रथमा-एकवचन ) से शुरू होकर प् ( सुप्, सप्तमी-बहुवचन ) पर समाप्त होती हैं। सुप्-विभक्तिसहित पद को सुबन्त कहते हैं।

(धातुओं के अन्त में जो चिह्न लगाकर क्रियायें बनती हैं, उन्हें भी विभक्ति ही कहते हैं—और ति से शुरू होकर ङ् पर समाप्त होने से वे तिङ् विभक्तियाँ कहलाती हैं। तिङ्-विभक्ति सहित क्रियापद तिङन्त कहलाते हैं।

## स्वरान्त (अजन्त) पुंलिङ्ग

### अकारान्त शब्द

मूल विभक्तियों में कुछ परिवर्तन होकर उनके रूप अकारान्त शब्दों के लिये बन जाते हैं।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स् | औ | अस् |
| सम्बोधन | ० | ,, | ,, |
| द्वितीया | म् | ,, | अन् |
| तृतीया | इन | भ्याम् | ऐस् |
| चतुर्थी | य | भ्याम् | भ्यस् |
| पंचमी | आत् | ,, | ,, |
| षष्ठी | स्य | ओस् | नाम् |
| सप्तमी | इ | ,, | सु |

## राम

## णत्व-विधि

७५—ऋ, ॠ, र् वा ष् के परे यदि अपदान्त न् हो तो उसे ण् हो जाता है।

(ऋ, ॠ, र् वा ष् और न् के बीच में यदि कोई स्वर, कवर्ग, पवर्ग, य् व् ह् भी हो तो भी न् को ण् हो जायगा।)

रामा+नाम्=रामाणाम्। (यहाँ र् के बाद आ, म् और आ का व्यवधान है, तो भी न् ण् हो गया है) इसी तरह हरीणाम्, नृपाणाम्, कर्तृणाम्। रामान्, हरीन्, रामान्, में न् ण् नहीं हुआ क्योंकि न् पदान्त है।

## षत्व-विधि

७६—अ वा आ से भिन्न किसी स्वर, क् वा र् के बाद स् को ष हो जाता है। रामे+सु=रामेषु—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | रामः | रामौ | रामाः |
| सम्बोधन | राम | ,, | ,, |
| द्वितीया | रामम् | ,, | रामान् |
| तृतीया | रामेण | रामाभ्याम् | रामैः |
| चतुर्थी | रामाय | ,, | रामेभ्यः |
| पञ्चमी | रामात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | रामस्य | रामयोः | रामाणाम् |
| सप्तमी | रामे | ,, | रामेषु |

सब अकारान्त पुंलिङ्ग शब्दों के रूप राम की तरह होंगे।

---

७५—रषाभ्यां नो णः समानपदे। अट्-कुप्वां-नुम्-व्यवायेऽपि।

## अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| नृप, भूप, भूमिप | राजा | हरिण, मृग, कुरङ्ग | हरिण | सागर, समुद्र | समुद्र |
| नग | पर्वत | रण | युद्ध | चन्द्र | चाँद |
| नाग, गज | हाथी | वृष | बैल | अनिल, वात | वायु |
| खग | पक्षी | रोष, क्रोध | गुस्सा | अनल | आग |
| द्विज | ब्राह्मण, पक्षी | वृक्ष | पेड़ | तुरग, तुरङ्ग, तुरङ्गम | घोड़ा |
| अज | बकरा | अश्व | घोड़ा | वर्ण | रङ्ग |
| मत्स्य | मछली | स्वर्ग, नाक | स्वर्ग, आकाश | विहग, विहङ्ग, विहङ्गम | पक्षी |
| स्वेद | पसीना | मेघ, पयोद, वारिद | बादल | छात्र | विद्यार्थी |
| खद्योत | जुगुनू | काल, समय | समय | ग्राम | गाँव |
| भ्रमर, मधुकर, द्विरेफ, भृङ्ग | भौंरा | सिंह | शेर | शब्द | आवाज़ |
| दंश | मच्छर | शार्दूल, व्याघ्र | बाघ, शेर | मार्जार, बिडाल | बिल्ला |
| वैद्य | वैद्य | सर्प | साँप | मूषिक | चूहा |
| ज्वर | बुख़ार | भुजग, भुजङ्ग, भुजङ्गम | साँप | देश | देश |
| वृक | भेड़िया | | | देव, सुर | देवता |
| चटक | चिड़ा | | | | |
| चिल्ल | चील | | | | |

### संस्कृत में अनुवाद करो—

ऊंचे [उच्च] स्वर से मृदङ्ग की आवाज़ कानों को सुखदायक होती है।

दो पहलवानों का [ मल्ल ]

कैसा [कीदृशं] उत्साह है !

मंत्री [अमात्य] की लापरवाही [प्रमाद] से राजा का नाश होता है।

सुमार्ग [ सत्पथ, सन्मार्ग ] चलने योग्य [ गम्य ] है और कुमार्ग [ विपथ ] त्यागने योग्य [त्याज्य, हेय]।

मकान [आवास] का बरामदा [अलिन्द] विशाल है।

अटारी [अट्ट] ऊंची है।

कूड़े [ अवकर ] को घर के बाहरी फाटक [ तोरण ] पर फेंकने से सफाई होती है।

आम [आम्र, रसाल] का रस मीठा [मधुर] होता है।

चंपे [चम्पक] की गंध [गन्ध, सुवास] मौलसरी [बकुल] की गंध से मनोहर होती है !

खाँसी [ कास ] रोगों को उत्पन्न करने वाली [ उत्पादक ] होती है।

चिड़ियाघर ( जन्तवागार ) में गैंडा (गण्डक), गीदड़ (शृगाल, जम्बुक), हरिण (मृग, हरिण], रीछ [ऋक्ष], बन्दर और शेर हैं।

शिक्षकों का आदर करने से छात्रों का लाभ होता है,

## अनुशीलनी—८

१—सुप् और तिङ् विभक्तियाँ कौन हैं ? सुबन्त और तिङन्त क्या हैं ? इनमें सुबन्त और तिङन्त पदों को अलग अलग करो। रामस्य, वृक्षाणाम्, गच्छतः, चन्द्रे, धर्मयोः, धावन्ति, देवेषु।

२—इन शब्दों के रूप प्रत्येक के लिये निर्दिष्ट विभक्ति के साथ लिखो—आपण—प्रथमा, अमात्य—तृतीया, अमर—पञ्चमी, विक्रय—सप्तमी, अश्व—चतुर्थी।

३—अ+ओ, आ+औ, अ+इ, अ+ई, अ+अ, अ+आ, के मेल से क्या क्या विकार होते हैं ? नियम बताओ।

४—न् को ण् और स् को ष् किन नियमों से होते हैं ? उदाहरण दो।

५—जिन शब्दों के साथ विभक्तियाँ नहीं लगीं, उनके साथ

विभक्तियाँ लगाओ ?
राम गृहं सुन्दर अस्ति। जन्त्वागार प्रभूताः सिंह सन्ति। स्वर्गे सुर भवन्ति।

६—इनमें रिक्त स्थानों को उचित शब्द रखकर पूरा करो—

सूर्यस्य—चण्डः। ग्रीष्मे—प्रस्रवः। चन्द्रस्य प्रकाशः—आल्हादकः। नदे—मस्याः। बकुलस्य सुवासः—

७—ये रूप किस किस शब्द की किस किस विभक्ति से बने हैं—
प्रज्ञयोः, देवेभ्यः, आम्राणाम्, बुधेषु, नृपाय, तुरगात्, नागेन।

८—इनके अकारान्त पर्याय शब्द दो—नृप, अश्व, सर्प, हरिण, क्रोध, भ्रमर, स्वर्ग, विडाल, कृपण, सूचक।

## इकारान्त शब्द

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | हरिः | हरी | हरयः |
| सम्बोधन | हरे | ,, | ,, |
| द्वितीया | हरिम् | ,, | हरीन् |
| तृतीया | हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| चतुर्थी | हरये | ,, | हरिभ्यः |
| पंचमी | हरेः | हरिभ्याम् | ,, |
| षष्ठी | ,, | हर्योः | हरीणाम् |
| सप्तमी | हरौ | ,, | हरिषु |

## अनुरूप शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| मुनि—ऋषि | गिरी—पहाड़ | उदधि—समुद्र | रवि—सूर्य |
| रश्मि—बागडोर | अरि—शत्रु | वह्नि, अग्नि —आग | गिरि—पहाड़ |
| मरीचि—किरण | अलि—भ्रमर | | नृपति, महीपति, भूपति — राजा |
| कपि—बन्दर | यति—योगी | कवि—कवि | |
| पाणि—हाथ | कलि—कलह | मणि—रत्न | |
| सारथि-कोचवान | व्याधि—रोग | राशि—ढेर | |
| निधि—ख़ज़ाना | तित्तरि—तीतर | हरि—विष्णु | |
| विधि—भाग्य | शुचि—[वि]पवित्र | असि—तलवार | |

सब इकारान्त पुंलिङ्ग-शब्दों के रूप हरि की तरह होंगे, किन्तु सखि और पति के रूप इससे भिन्न हैं।

सखि [ मित्र ]

विभक्तियाँ

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | ० | औ | अस् |
| सम्बोधन | ० | ,, | ,, |
| द्वितीया | अम् | ,, | न् |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ए | ,, | भ्यस् |
| पञ्चमी | उस् | भ्याम् | ,, |
| षष्ठी | ,, | ओस् | नाम् |
| सप्तमी | औ | ,, | सु |

सखि [ मित्र ]

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | *सखा | सखायौ | सखाय: |
| सम्बोधन | सखे | ,, | ,, |
| द्वितीया | सखायम् | ,, | सखीन् |
| तृतीया | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभि: |
| चतुर्थी | सख्ये | ,, | सखिभ्य: |
| पञ्चमी | सख्यु: | ,, | सखिभ्य: |
| षष्ठी | ,, | सख्यो: | सखीनाम् |

---

*सखि शब्द यदि ऐसे पद के अन्त में हो जिसमें कर्मधारय अथवा तत्पुरुष समास हुआ हो तो सखि के अन्त में अ [ टच् ] आगम होकर 'सख' बन जाता है। जैसे—प्रियसख, प्रजासख। इनके रूप राम की तरह होंगे।

| सप्तमी | सख्यौ | ,, | सखिषु |
|---|---|---|---|

## पति ( भर्ता, मालिक )

पति के पहले छः रूप हरि की तरह और शेष रूप सखि की तरह होंगे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पतिः | पती | पतयः |
| सम्बोधन | पते | ,, | ,, |
| द्वितीया | पतिम् | ,, | पतीन् |
| तृतीया | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| चतुर्थी | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| पञ्चमी | पत्युः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | पत्योः | पतीनाम् |
| सप्तमी | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |

पति शब्द यदि किसी शब्द के अन्त में जुड़ा (अर्थात् समास में) हो तो उसके रूप हरि की तरह होंगे—भूपति, नृपति, महीपति, नरपति आदि।

### इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

युद्ध (रण) में वीरों का नाश होता है।

राजा (नृपति) के प्रताप से देश में सुकाल है।

भंवरों का गुञ्जार (झङ्कार) मधुर होता है।

चाँद की किरणें शीतल होती हैं।

मंडी ( हट्ट ) में नारियल (नारिकेल), खजूर (खजूर) और सुपारियों (पूग) के ढेर हैं।

कब्ज़ (मलावरोध) से बीमारियाँ होती हैं।

राघव के ख़ज़ाने [ कोष ] में पैसे (पण), आने (आणक), और मोहरों (निष्क) के ढेर हैं।

पर्वतों में ऋषियों का निवास होता है।

राजा के कोष में बहुत मणियाँ हैं।

## अनुशीलनी—६

१—सखि, पति और हरि के रूपों में कहाँ कहाँ भेद है ?

२—हरि के तृतीया के एकवचन, सारथि के पञ्चमी के एकवचन, अग्नि के चतुर्थी के सब वचनों, पाणि के सप्तमी के एकवचन और निधि के प्रथमाबहुवचन के रूप लिखो।

३—भूपति और पति के रूपों में क्या भेद है ?

४—इनके स्थान पर संस्कृत-पद लिखो—अग्नि का, शत्रु पर, अतिथियों द्वारा, हाथों में, पहाड़ का, (दो) बन्दरों के लिये, कवियों का।

५—किस किस शब्द की किस किस विभक्ति के ये रूप हैं और इनके विभक्तिसहित अर्थ क्या २ हैं ? हर्योः, विधेः, आज्योः, अरिषु, यतेः, कपी, कलीन्, असीनाम्, विधिना।

६—इन रूपों को शुद्ध करो—गिर्यौ, रश्मीन, अखिनः, कलौः, मण्याः, व्याध्यौ, भूपतीभ्याम्, नदिषु, पतिना, असिसु, नृपत्या।

### ईकारान्त शब्द

ईकारान्त शब्दों से परे विभक्तियों के मूल रूप ही आते हैं।

### सुधी [ सुबुद्धि ]

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सुधीः | सुधियौ | सुधियः |
| सम्बोधन | सुधीः | सुधियौ | सुधियः |
| द्वितीया | सुधियम् | ,, | ,, |
| तृतीया | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभिः |
| चतुर्थी | सुधिये | ,, | सुधीभ्यः |
| पंचमी | सुधियः | सुधीभ्याम् | सुधीभ्यः |
| षष्ठी | ,, | सुधियोः | सुधियाम् |
| सप्तमी | सुधियि | ,, | सुधीषु |

कुधी (दुर्बुद्धि), दुर्धी [ दुर्बुद्धि ], शुद्धधी आदि के रूप सुधी की तरह होंगे।

### उकारान्त शब्द

उकारान्त शब्दों के परे इकारान्तों की विभक्तियाँ ही आती हैं।

साधु [ भला पुरुष ]

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | साधु: | साधू | साधव: |
| सम्बोधन | साधो | ,, | ,, |
| द्वितीया | साधुम् | ,, | साधून् |
| तृतीया | साधुना | साधुभ्याम् | साधुभि: |
| चतुर्थी | साधवे | ,, | साधुभ्य: |
| पञ्चमी | साधो: | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | साध्वो: | साधूनाम् |
| सप्तमी | साधौ | ,, | साधुषु |

सब उकारन्त पुंलिङ्ग शब्दों के रूप साधु की तरह होंगे।

### अनुरूप शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| बिन्दु—बून्द | बाहु—भुजा | प्रभु—स्वामी | शिशु—बालक |
| इक्षु—गन्ना | केतु—एक गृह, ध्वजा | रिपु—शत्रु | विधु—चाँद |
| | | ऋतु—मौसम | भानु—सूर्य |
| वायु—हवा | सिन्धु—समुद्र | शेलु—लसूड़ा | तरक्षु—चीता |
| गुरु—आचार्य | तरु—पेड़ | पलाण्डु—प्याज़ | गोमायु—गीदड़ |
| बन्धु—बांधव | शम्भु—महादेव | उर्वारु—ककड़ी | हनु—जबड़ा |
| धातु—धात | वेपथु—कंपकपी | | |

### ऋकारान्त शब्द

ऋकारान्तों के लिये विभक्तियाँ वही हैं जो सखि के लिए हैं, भेद केवल इतना ही है कि सप्तमी-एकवचन की विभक्ति औ नहीं इ है।

## पितृ [ पिता ]

[६१] [क] जिन ऋकारान्त शब्दों का अर्थ कोई सम्बन्ध [रिश्ता] है, उनके अन्तिम ऋ को प्रथमा-द्विवचन से द्वितीया-द्विवचन तक चार [औ, अस्, अम्, औ] विभक्तियों से पूर्व अर् हो जाता है परन्तु नप्तृ [दौहित्र, पौत्र], भर्तृ [स्वामी, पति], स्वसृ [बहन] में अर् नहीं होगा आर् होगा। पितृ+औ=पितर्+औ=पितरौ। देवृ+अम्=देवरम्।

[ख] जो शब्द किसी सम्बन्ध को प्रकट नहीं करते उनके ऋ को आर् हो जाता है। दातृ+अम्=दातार्+अम्=दातारम्। कर्तृ+अस्=कर्तारः।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पिता | पितरौ | पितरः |
| सम्बोधन | पितः | पितरौ | पितरः |
| द्वितीया | पितरम् | ,, | पितॄन् |
| तृतीया | पित्रा | पितृभ्याम् | पितृभिः |
| चतुर्थी | पित्रे | ,, | पितृभ्यः |
| पञ्चमी | पितुः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | पित्रोः | पितॄणाम् |
| सप्तमी | पितरि | ,, | पितृषु |

इसी प्रकार भ्रातृ [भाई], देवृ [देवर], जामातृ [दामाद] के रूप होंगे।

## दातृ [ देने वाला ]

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दाता | दातारौ | दातारः |
| सम्बोधन | दातः | ,, | ,, |
| द्वितीया | दातारम् | दातारौ | शेष पितृ की तरह |

## अनुरूप शब्द

| | | |
|---|---|---|
| नप्तृ—दौहित्र, पौत्र | नृ—नर | क्रेतृ—खरीदने वाला |
| भर्तृ—पति, मालिक | नेतृ—नेता | विक्रेतृ—बेचने वाला |
| कर्तृ—करने वाला | होतृ-हवन करने वाला | धातृ-उत्पन्न करनेवाला |
| नियन्तृ—कोचवान | जनयितृ—पिता | सवितृ – सूर्य |
| जामातृ—दामाद | गन्तृ—जाने वाला | द्रष्टृ—देखने वाला |
| देवृ—देवर | श्रोतृ—सुनने वाला | |

## इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

स्वामीके आदेशसे भले नौकरों ( किङ्कर, दास, भृत्य ) को खुशी (प्रसाद) होती है।

चाँदके उदयसे समुद्र की लहरों ( ऊर्मि ) में हलचल ( विप्लव ) होती है।

वायु का वेग तेज़ [तीक्ष्ण] है।

घास [घास] पर ओस (नीहार) की बूंदें हैं।

मालिक के लिये हरि का संदेस [सन्देश] है।

पढ़नेवाले [अध्येतृ] के विनय से गुरु को प्रसन्नता होती है।

बन्धुओं का स्नेह लाभदायक [हितकर] होता है।

देवर पति का भाई होता है।

महादेव की कृपा [प्रसाद] से राम का पुत्र तंदुरुस्त [स्वस्थ] है।

आम गर्मी के मौसम में बहुत (बहु) होते हैं।

पिता के आदेश से राम का घर को त्यागना लोगों को क्लेशदायक है।

ककड़ी बेचने वाले [विक्रेतृ] की दूकान पर बहुत ख़रीदने वाले हैं।

## अनुशीलनी—१०

१—कर्तृः, भ्रातरि, भानौ, सुधियि, वायवे, हनूनाम्, साधोः, द्रंष्ट्रोः, विधुभिः—इनके शब्द, विभक्ति और वचन लिखो।

२—केतु के तृतीया में, देवृ के पंचमी में, कुधी के चतुर्थी में, पितृ

के द्वितीया में, गुरु के सप्तमी में, विधु के षष्ठी में और नेतृ के सम्बोधन में रूप लिखो।

३—कर्तृ और पितृ के रूपों में क्या भेद है और क्यों ? दोनों प्रकारों के दो दो शब्द बताओ।

४—भानु और हरि के रूपों की रचना में तुलना करो।

५—पितुः—पितृव्यः। इक्षोः रसः—।—वेगः शीतलः। गुरोः—मोहनः—। पुत्रस्य—नप्ता। इनमें रिक्त स्थानों को पूरा करो।

६—इनके एक एक पर्याय-शब्द दो—विधु, भानु, रिपु, वायु, गोमायु।

७—उकारान्त शब्दों की विभक्तियाँ बताओ।

## स्त्रीलिङ्ग

स्त्रीलिङ्ग में आकारान्त और ईकारान्त शब्दों की प्रचुरता है। इनके अतिरिक्त इकारान्त, उकारान्त, ऋकारान्त, ओकारान्त और औकारान्त शब्द भी कई हैं।

आकारन्त—लता, शाला, सेवा, प्रभा, अजा, बाला, आदि।

इकारान्त—भूमि, मति, बुद्धि, गति, आदि। [इकारान्तों में ति-अन्त बहुत हैं।]

ईकारान्त—नदी, स्त्री, श्री, पृथ्वी, विदुषी, कुमारी, स्वामिनी, आदि।

उकारान्त—धेनु, रज्जु, आदि।

ऊकारान्त—वधू, श्वश्रू, आदि।

ओकारान्त—गो।

औकारान्त—नौ।

स्त्रीलिङ्ग के आकारान्त शब्दों की ये विभक्तियाँ हैं।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | ० | ई | अस् |
| सम्बोधन | इ | ,, | ,, |
| द्वितीया | म् | ,, | ,, |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ऐ | ,, | भ्यस् |
| पञ्चमी | आस् | ,, | भ्यस् |
| षष्ठी | ,, | ओस् | नाम् |
| सप्तमी | आम् | ओस् | सु |

लता [बेल]

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लता | लते | लताः |
| सम्बोधन | लते | ,, | ,, |
| द्वितीया | लताम् | ,, | ,, |
| तृतीया | लतया | लताभ्याम् | लताभिः |
| चतुर्थी | लतायै | लताभ्याम् | लताभ्यः |
| पञ्चमी | लतायाः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | लतयोः | लतानाम् |
| सप्तमी | लतायाम् | ,, | लतासु |

[स्त्रीप्रत्यय-प्रकरण में जो शब्द 'आ' प्रत्यय लगकर आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द बने हैं, उन सबके रूप लता की तरह होंगे—अजा, बाला, वत्सा ।]

अम्बा (माता) का सम्बोधन एकवचन अम्ब होगा ! शेष रूप लता की तरह होंगे ।

## अनुरूप शब्द

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| माला | हार | विद्या | विद्या | ग्रीवा / कंधरा | गर्दन | याच्ञा | भिक्षा, भीख |
| क्षमा | क्षमा | क्रीडा | खेल | रसना / जिह्वा | जीभ | ऊर्णा | ऊन |
| व्यथा | मनकी पीड़ा | कला | हुनर | कनीनिका | आंख की पुतली | घृणा | घिन, नफरत |
| तृष्णा / तृषा | प्यास | गङ्गा | गङ्गा | खट्वा | खटिया | निशा | रात |
| प्रमदा | युवति | आज्ञा | आज्ञा | अनुपदीना | जुराब | शिखा | चोटी |
| छाया | छाया | कथा | कहानी | भृत्या | मज़दूरी | जटा | बालों की जटा |
| शोभा | शोभा | लाला | लार | मञ्जूषा | सन्दूक | होरा | घण्टा |
| शाला | स्थान | जरा | बुढ़ापा | पादुका | जूता | कला | मिनट |
| प्रजा | प्रजा, सन्तान | कविका | लगाम | रेखा | लकीर | विकला | सेकेण्ड |
| भार्या | स्त्री | शिविका | पालकी | स्पर्धा | होड़ | | |
| शिला | पत्थर | छुरिका | छुरी | गुञ्जा | रत्ती | | |
| कन्या | लड़की | शर्करा | मिश्री, खाँड | | | | |

## इकारान्त

स्त्रीलिङ्ग इकारान्त शब्दों के रूप पहले पाँच वचनो में हरि की तरह होंगे और शेष विभक्तियों में नदी की तरह, किन्तु चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी के एकवचनों में एक एक रूप हरि की तरह भी होगा।

### मति [बुद्धि]

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मतिः | मती | मतयः |
| सम्बोधन | मते | ,, | ,, |
| द्वितीया | मतिम् | ,, | मतीः |
| तृतीया | मत्या | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| चतुर्थी | मत्यै-मतये | ,, | मतिभ्यः |
| पञ्चमी | मत्याः-मतेः | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | मत्याः-मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
| सप्तमी | मत्याम्-मतौ | ,, | मतिषु |

## अनुरूप शब्द

स्त्रीलिङ्ग के इकारान्त शब्दों में ति-अन्त शब्द बहुत हैं। उन सबके रूप मति की तरह होंगे।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| वीचि, ऊर्मि | लहर | विपणि | दूकान | कटि, श्रेणी | कमर |
| | | बुद्धि | बुद्धि | | |
| सरणि | सड़क | भक्ति | भक्ति | चुल्लि | चुल्हा |
| रुचि | इच्छा | श्रुति | वेद, श्रवणशक्ति | दर्वि | कलुछी |
| आलि | सखी | भूति | ऐश्वर्य | स्तुति | प्रशंसा |
| प्रवृत्ति | खबर | आसक्ति | लगन | प्रकृति | स्वभाव, प्रजा |
| भित्ति | दीवार | आसत्ति | समीपता | आकृति | आकार, शक्ल |
| आयति | भविष्य, लम्बाई | विरक्ति | वैराग्य | शांति | शान्ति |
| स्मृति | स्मरण | कृति | काम | प्रणति | प्रणाम |
| गति | चाल | | | कांति | शोभा |

## ईकारान्त

ईकारान्तों की विभक्तियाँ ये हैं—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | ० | औ | अस् |
| द्वितीया | म् | ,, | स् |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ऐ | ,, | भ्यस् |
| पञ्चमी | आस् | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी | ,, | ओस् | नाम् |
| सप्तमी | आम् | ,, | सु |

## नदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| सम्बोधन | नदि | ,, | ,, |
| द्वितीया | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृतीया | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| चतुर्थी | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| पंचमी | नद्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | नद्योः | नदीनाम् |
| सप्तमी | नद्याम् | ,, | नदीषु |

## अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पुत्री | लड़की | भगिनी | बहन | सखी, सहचरी | सहेली |
| नारी | स्त्री | वंशी | बांसुरी | कौमुदी | चांद की रोशनी |
| जननी | माता | द्रोणी | डोंगी | बलभी | छज्जा |
| दासी | नौकरानी | प्रणाली | पनाला, उपाय | शोधनी, तम्मार्जनी | बुहारी |
| पत्नी | स्त्री | प्रतोली | गली | कदली | केला |
| राज्ञी | रानी | रजनी, रात्री | रात | भण्टाकी | बैंगन |
| पुरी, नगरी | शहर | महिषी | भैंस, पटरानी | स्थाली | देगची, बटलोही |
| अंगुली | उंगली | पृथ्वी, मही, अवनी | पृथ्वी | नीवी | पूंजी |
| तुम्बी | लौकी | चालनी | छाननी | अटवी | जंगल |
| नप्त्री | पोती, दोहती | | | श्रेणी | वर्ग |
| पौत्री | पोती | | | मसी | स्याही |
| नाडी | नाड़ी | | | | |
| विदुषी | पढ़ी लिखी | | | | |

आगे स्त्रीप्रत्यय-प्रकरण में दिये हुए सब ईकारान्त शब्दों के रूप नदी की तरह होंगे। जैसे—सिंही, हरिणी, कुमारी, गोपी, लघ्वी, श्री, मति, बुद्धिमती, विदुषी, प्राची, इच्छती, राज्ञी, शुनी आदि।

लक्ष्मी और तन्त्री ( वीणा ] के रूप भी नदी की तरह होंगे! परन्तु इनके प्रथमा-एकवचन के रूप लक्ष्मीः और तन्त्रीः होंगे।

### स्त्री [ भार्या ]

स्त्री के आगे भी नदी की ही विभक्तियां लगती हैं, परन्तु द्वितीया के एकवचन और बहुवचन में दो-दो रूप होंगे, एक इय् के साथ और दूसरा नदी की तरह।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः |
| सम्बोधन | स्त्रि | ,, | ,, |
| द्वितीया | स्त्रियम्-स्त्रीम् | ,, | स्त्रियः-स्त्रीः |
| तृतीया | स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः |
| चतुर्थी | स्त्रियै | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| पञ्चमी | स्त्रियाः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् |
| सप्तमी | स्त्रियाम् | ,, | स्त्रीषु |

### श्री [ लक्ष्मी ]

श्री के रूप सुधी की तरह होंगे, परन्तु चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी के एकवचनों में और षष्ठी के बहुवचन में इसके दो-दो रूप होंगे, एक सुधी की तरह और दूसरा स्त्री की तरह।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | श्रीः | श्रियौ | श्रियः |
| द्वितीया | श्रियम् | श्रियौ | श्रियः |
| तृतीया | श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | श्रिये-श्रियै | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| पञ्चमी | श्रियः-श्रियाः | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| षष्ठी | ,, ,, | श्रियोः | श्रियाम्-श्रीणाम् |
| सप्तमी | श्रियि-श्रियाम् | ,, | श्रीषु |

धी (बुद्धि], भी [भय] के भी रूप सुधी की तरह ही होंगे।

इसका अनुवाद करो—

मिथला में राम से जानकी का विवाह हुआ था।

दूकान से दुअन्नी (द्वयाणकी) की बहुत लौकियां (तुम्बी) लाओ (आनय)

डुग्गी (डिण्डिम) की घोषणा से लोगों का ज़माव ( संघट्ट ) हो जाता है।

मल्लाह ( नाविक, कैवर्त, कर्णधार ) की नाव के चप्पू ( नौ-दण्ड ) और मस्तूल ( कूपक ) पुराने ( जीर्ण ) हैं।

मेरी मसेरी बहिन (मतृष्व-सेयी) घर के बरामदे में खड़ी ( स्थिता ) है।

पाठशाला में छुट्टी ( अन-ध्याय )है।

रमा बुद्धिमती, चपला चालाक और पुष्पा मूर्ख है।

देवकी सरला की सास है।

तालाब में मछलियां हैं।

देवकी की मामी गोपाल की फूफी ( पितृष्वसेयी ) है।

श्रीमती का स्वास्थ्य कैसा ( कीदृश ) है ?

राजे पृथ्वी (धरणी, मही) के पालक होते हैं।

अहिंसा सबसे उत्तम धर्म है।

## अनुशीलनी—११

१—स्त्रीलिङ्ग के आकारान्त और ईकारान्त शब्दों की विभक्तियां लिखो और दोनों में परस्पर भेद बताओ।

२—इनके लिए संस्कृत-शब्दों का प्रयोग करो—

पालकी में, अंगूठी के लिए, हल्दी के साथ, धोतियों का, नगरी

से, केलों में, बुद्धि में।

३—नदी के चतुर्थी में, माला के पञ्चमी में, स्त्री के द्वितीया में, श्रीके सप्तमी में, शाला के तृतीया में, मही के षष्ठी में, दर्वी के सम्बोधन में, लक्ष्मी के प्रथमा में और मति के द्वितीया में रूप लिखो।

४—इन पदों का अर्थ बताओ—

अलिन्दात्, चालन्याम् अवज्ञया, खट्वायाम्, रसनाभ्याम्, विशूचिकायै, तंत्रीषु, कन्याम्, बलभीनाम्, प्रतोल्योः, भित्तौ, भूमेः।

५—इनके शुद्ध रूप बताओ—लतेभ्यः, नदिभिः, छाययै, लतायः, प्रभाया, शालौ, कथयाम्, व्यथायः, स्त्रीया।

६—इनके शब्द विभक्ति और वचन बताओ—

कवयः, प्रभायाम्, श्रियः, भानौ, बुद्धे, पत्नीनाम्, चपलाभ्यः, नद्योः, प्रभूणाम्, चन्द्रात्, कन्यायै, वीच्याः, वीच्यै, शान्तेः।

७—इनके स्थान पर संस्कृत-शब्द लिखो—

जमाव, नाविक, लक्ष्मी, ज़बान, भीख, प्यास, सखी, बुहारी, पृथ्वी, ऐश्वर्य, गाँठ।

## उकारान्त

जिस प्रकार इकारान्त स्त्रीलिङ्ग-शब्दों के रूप हरि और नदी की तरह होते हैं, उसी प्रकार उकारान्त स्त्रीलिङ्ग-शब्दों के रूप भी भानु और वधू की तरह होंगे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| सम्बोधन | धेनो | ,, | ,, |
| द्वितीया | धेनुम् | ,, | धेनूः |
| तृतीया | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| चतुर्थी | धेन्वै-धेनवे | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | धेन्वाः-धेनोः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| षष्ठी | ,, ,, | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| सप्तमी | धेन्वाम्-धेनौ | ,, | धेनुषु |

## ऊकारान्त

### वधू ( बहू )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वधूः | वध्वौ | वध्वः |
| सम्बोधन | वधु | वध्वौ | वध्वः |
| द्वितीया | वधूम् | ,, | वधूः |
| तृतीया | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| चतुर्थी | वध्वै | ,, | वधूभ्यः |
| पञ्चमी | वध्वाः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | वध्वोः | वधूनाम् |
| सप्तमी | वध्वाम् | ,, | वधूषु |

श्वश्रू के रूप भी वधू की तरह होंगे ।

## ऋकारान्त

स्त्रीलिंग के सम्बन्ध-वाचक ऋकारान्त शब्दों के रूप पुंलिङ्ग के सम्बन्ध-वाचक ऋकारान्त शब्दों ( पितृ आदि ) की तरह होंगे, केवल द्वितीया के बहुवचन में न् की जगह (:) होगा। जैसे—मातृः ।

### मातृ ( माता )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | माता | मातरौ | मातरः |
| सम्बोधन | मातः | ,, | ,, |
| द्वितीया | मातरम् | ,, | मातृः |
| तृतीया | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| पञ्चमी | मातुः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | मात्रोः | मातॄणाम् |
| सप्तमी | मातरि | ,, | मातृषु |

स्वसृ में अर् नहीं होगा, आर् होगा

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्वसारौ | स्वसारः | स्वसारम्, | शेष मातृवत् |

जो ऋकारान्त शब्द सम्बन्धवाचक नहीं हैं, उनके स्त्रीलिङ्ग-रूप उनके आगे स्त्रीप्रत्यय ( ई ) लगाकर बनते हैं। कर्तृ+ई=कर्त्री, दातृ-दात्री, जनयित्री। इनके रूप नदी के समान होंगे।

## ओकारान्त

ओकारान्त शब्दों से परे विभक्तियों के मूलरूप आते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा सं० | गौः | गावौ | गावः |
| द्वितीया | गाम् | ,, | गाः |
| तृतीया | गवा | गोभ्याम् | गोभिः |
| चतुर्थी | गवे | ,, | गोभ्यः |
| पञ्चमी | गोः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | गवोः | गवाम् |
| सप्तमी | गवि | ,, | गोषु |

गो का अर्थ यदि बैल हो तो वह पुलिंग में होता है, और उसकी भी रूपावलि स्त्रीलिङ्ग की तरह ही होती है।

## औकारान्त

औकारान्त शब्दके साथ भी विभक्तिके मूलरूप ही जोड़े जाते हैं।

## नौ [ a boat ]

विभक्तिका स्वर परे रहते औकारान्त शब्दों के औ को आव् हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | नौः | नावौ | नावः |
| द्वितीया | नावम् | ,, | ,, |
| तृतीया | नावा | नौभ्याम् | नौभिः |
| चतुर्थी | नावे | नौभ्याम् | नौभ्यः |
| पञ्चमी | नावः | नौभ्याम् | नौभ्यः |
| षष्ठी | नावः | नावोः | नावाम् |
| सप्तमी | नावि | ,, | नौषु |

### अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| शतद्रु | सतलज नदी | करेणु | हथिनी | स्वसृ | बहन |
| हनु | जबड़ा | रज्जु | रस्सी | ननन्दृ | पतिकी बहन |
| कन्दु | कड़ाही | तनु | शरीर | यातृ | देवरानी |
| | | रेणु | धूलि | | |

### इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

रस्सी की गाँठ [ग्रन्थि] ढीली [शिथिला] है।

भले लोगों की प्रार्थना ईश्वर की प्रसन्नता के लिये होती है।

अंधेरी रात [ तमिस्रा ] में जुगुनुओं [ खद्योत ] की चमक सुन्दर होती है।

लोग प्रातःकाल [प्रत्यूष] में ईश्वर की स्मृति में मग्न रहते हैं।

राम की वाटिका में बहुत से फूलों का रंग भूरा [कपिश] है।

रसोइये [सूद] के हाथ [कर] में लोहे की कलछी है।

दूकानदार [ आपणिक ] की दूकानपर अंगूर [ द्राक्षा ], इमली (अम्लिमा), केला (कदली), गोभी (द्विजिह्वा) हैं।

गाय के पाँवों की धूलि पवित्र होती है।

गौओं की पूजा मनुष्य का धर्म है।

वेदों के पढ़ने में स्त्रियों का भी अधिकार है।

## अनुशीलनी—१२

१—भानु और धेनु की रूपावलि में क्या भेद है ?

२—इनके शब्द, विभक्ति और वचन लिखो—

धेन्वा, मत्यात्, कृतौ, स्वसरि, गवि, गावः, नावोः, रज्ववाः, कृत्योः, भूमीनाम्, तनुपु ।

२—इन पदों का संस्कृत में अनुवाद करो—

शरीर के लिए, हथनियों पर, रस्सियों का, गौ के लिये, भूमि पर, देवरानी और जेठानी का झगड़ा, रस्सी का टुकड़ा, (दो) नावों की टक्कर ।

४—इनके शुद्ध रूप लिखो—

धेन्वि, स्वसयोः, गवयोः, नावाः, भक्तिनाम्, गावम् ।

## स्त्री-प्रत्यय

स्त्रीलिङ्ग शब्द दो प्रकार के होते हैं—(१) मूल स्त्रीलिंग शब्द और प्रत्यययोगसे बने स्त्रीलिङ्ग शब्द ।

१—मूल-स्त्रीलिंग शब्द वे हैं जिनका अर्थ मूल से ही स्त्रीवाचक है और जिनके रूप पुंलिङ्ग या नपुंसकलिङ्ग नहीं होते ।

### १—स्वरान्त मूल-स्त्रीलिङ्ग शब्द

आकारान्त—लता, प्रजा आदि ।

इकारान्त—मति, बुद्धि, गति (चाल) आदि ।

ईकारान्त—मही (पृथ्वी), स्त्री, ह्री (लज्जा,) भी (भय), धी (बुद्धि) ।

उकारान्त—धेनु (गाय), रज्जु (रस्सी) आदि ।

ऊकारान्त—वधू (बहू), श्वश्रू (सास) आदि ।

ऋकारान्त—स्वसृ [बहन], मातृ, ननन्द [ननद] आदि ।

ओकारान्त—गो [गाय]।
औकारान्त—नौ [नाव]।

२—हलन्त मूल-स्त्रीलिङ्ग शब्द

वाच् [वाणी], विपद् [विपत्ति,], समिध् [लकड़ी], गिर् [वाणी] आदि।

२—प्रत्यययोग से बने वे स्त्रीलिङ्ग शब्द हैं जो मूलरूप से स्त्रीलिंग नहीं होते, परंतु किसी प्रत्यय के लगने से स्त्रीलिङ्ग बन जाते हैं।

अज [बकरा] के अन्त में आ [प्रत्यय] लगाने से अजा [बकरी] बन गया है। सुत [पुत्र] से सुता, चपल [चालाक] से चपला।

ब्राह्मणके अन्तमें ई [प्रत्यय] लगने से ब्राह्मणी, कुमार से कुमारी, स्वामिन् से स्वामिनी आदि स्त्रीवाचक शब्द बनते हैं।

**७७—वह अक्षर या अक्षरसमूह जो किसी धातु या मूल शब्द के अन्त में उसके अर्थ में कोई विशेषता लाने के निमित्त लगाया जाता है, प्रत्यय कहलाता है।**

मृदु [नरम] से ता [प्रत्यय] लगाकर मृदुता [ नरमी ], नद से नदी, रघु से राघव [रघु की सन्तान]-इनमें ता, ई, अ—ये प्रत्यय हैं।

जो प्रत्यय किसी पुरुषवाचक शब्द के अन्त में लगकर उसी को स्त्रीवाचक बना देता है, उसे स्त्रीप्रत्यय कहते हैं।

मुख्य स्त्रीप्रत्यय दो हैं—आ और ई।

इनके अतिरिक्त ऊ और ति भी कुछ शब्दों के अन्तमें लगते हैं। ई-प्रत्ययान्त स्त्री-वाचक शब्दों की संख्या आकारान्तों से बहुत अधिक है।

( आ )

**७८—अकारान्त शब्द और अज-आदि (गण के) शब्दों के**

स्त्रीवाचक रूप उनके अन्त में आ लगकर बनते हैं।

अकारान्त—दीन-दीना, प्रथम-प्रथमा, द्वितीय-द्वितीया, तृतीय-तृतीया, कान्त ( सुन्दर ) कान्ता, जात ( उत्पन्न ) जाता, पूर्व-पूर्वा, पश्चिम-पश्चिमा, चतुर-चतुरा, दक्ष (चतुर) दक्षा, चपल (चालाक) चपला, प्रतिकूल (उलटा) प्रतिकूला, वाम (सुन्दर) वामा, दयित (प्रिय) दयिता, तरल (चंचल) तरला, कृश (दुबला) कृशा, क्रूर (कठोर) क्रूरा, दृढ़ (पक्का) दृढ़ा, सरल (सीधा) सरला।

अज- आदिगण—अज-अजा (बकरी), एडका-एडका (भेड़), कोकिल-कोकिला (कोयल), चटक-चटका (चिड़िया), मूषिक-मूषिका (चुहिया), अश्व-अश्वा (घोड़ी), बाल-बाला (लड़की), वत्स-वत्सा (बछिया), होड-होडा (छोकरी), क्रुञ्च-क्रुञ्चा (कून्ज), ज्येष्ठ-ज्येष्ठा (बड़ी), कनिष्ठ-कनिष्ठा (छोटी,) मध्यम-मध्यमा (मंझली)।

७६—जिनके अन्त में अक हो उनके अन्त में भी आ आता है, साथ ही अक इक हो जाता है।

कारक—कारिका, दायक (देनेवाला) दायिका, घातक (मारने वाला) घातिका, दारक (लड़की) दारिका, बालक बालिका।

८०—अकारान्त जातिवाचक [Class-names] शब्दों के अन्त में ई आता है।

वक (बगला) वकी, सिंह-सिंही, व्याघ्र-व्याघ्री, भल्लूक (भालू) भल्लूकी, मृग-मृगी हंस-हंसी कुरङ्ग (हरिण) कुरङ्गी, काक-काकी, ब्राह्मण-ब्राह्मणी, निषाद (भील) निषादी, वृषल (शूद्र) वृषली, मयूर (मोर) मयूरी, सूकर (सूअर) सूकरी, हय (घोड़ा) हयी, हरिण-हरिणी,

वर्कर (बकरी) वर्करी, भृङ्ग (भौंरा) भृङ्गी, मानुष-मानुषी, विडाल-विडाली, घोटक (घोड़ा) घोटकी (घोड़ी), कुक्कुट (कुक्कड़ी) कुक्कुटी, महिष (भैंसा) महिषी।

८१—गौर आदि (गण के) शब्दों के साथ भी ई लगाया जाता है।

गौर—गौरी(पार्वती), पार्वत-पार्वती, सुन्दर-सुन्दरी, मातामह-मातामही [नानी], पितामह-पितामही [दादी]।

[मनुष्य और मत्स्य का य नहीं रहता]

मनुष्य—मनुषी, मत्स्य—मत्सी [मछली]।

८२—मय और अक प्रत्ययान्तों के अन्त में ई लगता है।

मय-अन्त—सुवर्णमय-सुवर्णमयी [सोने की बनी], हिरण्मयी [सोने की बनी], मृन्मय-मृन्मयी [मिट्टी की बनी।]

अक-अन्त-रजक [धोबी] रजकी, नर्तक-[नाचने वाला] नर्तकी [ यह अक गायक आदि के अक से भिन्न है ]।

८३—अवस्थावाचक शब्दों के अन्त में भी ई लगता है।

तरुण [जवान] तरुणी, किशोर [जवान] किशोरी, वधूट-वधूटी [जवान स्त्री], कुमारी-कुमारी।

अपवाद (क)—वृद्ध-अवस्थावाचक शब्द के अन्त में आ आता है। वृद्ध-वृद्धा। (ख)—बाल अजादि-गण में है अतः उसका बाला बनेगा।

८४—कोई व्यवसाय करने से जो पुरुष का नाम पड़ जाता है, उसके आगे ई लगाकर वही शब्द स्त्री-वाचक हो जाता है।

गोप [गाय चराने वाला] गोपी, चर्मकार [चमार] चर्मकारी, कुम्भकार [कुम्हार] कुम्भकारी, सुवर्णकार [सुनार]-सुवर्णकारी, लोहकार [लोहार]—लोहकारी।

८५—इन्द्र आदि कुछ शब्दों के अन्त में ई लगता है अर्थात् ई से पूर्व आन जोड़ा जाता है।

इन्द्र—इन्द्राणी, रुद्र [शिव] रुद्राणी, भव [शिव] भवानी, वरुण [जल देवता] वरुणानी, मृड [शिव] मृडानी।

८६—इन शब्दों के रूप आनी-अन्त, आ—अन्त और ई-अन्त होते हैं—

मातुल (मामा)—मातुलानी-मातुली। क्षत्रिय—क्षत्रियाणी-क्षत्रिया (क्षत्रिय जाति की), क्षत्रियी (क्षत्रिय स्त्री)। उपाध्याय (गुरु) उपाध्यायानी-उपाध्यायी (उपाध्याय की पत्नी), उपाध्याया—उपाध्यायी (स्वयम् उपाध्याय)। परन्तु आचार्य—आचार्यानी—(आचार्याणी नहीं, आचार्य की पत्नी), आचार्या—(स्वयम् आचार्य)।

८७—उकारान्त गुणवाचक विशेषणों के अन्त में ई विकल्प से आता है।

गुरु (भारी) गुर्वी—गुरुः, लघु [छोटा] लघ्वी—लघुः, बहु (बहुत) बह्वी—बहुः, मृदुः (नरम) मृद्वी—मृदुः।

८८—ऋकारान्त विशेषणों के अन्त में भी ई लगता है।

जैसे—कर्तृ—कर्त्री, दातृ—दात्री, गन्तृ [ जाने वाला ]—गन्त्री, हन्तृ [मारने वाला]—हन्त्री।

## हलन्त

८९—जिन शब्दों के अन्त में मत्, वत्, वस्, ईयस्, एयस्, अच्—में से कोई हो उनके अन्त में ई प्रत्यय आता है।

जैसे—बुद्धिमत्—बुद्धिमती, श्रीमत्—श्रीमती, धनवत्-धनवती, कृतवत्–कृतवती, विद्वस्–विदुषी [वस् के व को उ हो जाता है, और उ के परे स् को ष् हो जाता है]। गरीयस्–गरीयसी [भारी], श्रेयस्—श्रेयसी [अच्छी], प्राच्—प्राची [पूर्वदिशा], प्रत्यच्—प्रतीची [पश्चिम दिशा], उदच्—उदीची [उत्तर दिशा]।

९०—अत् (शतृ)—अन्त शब्दों के अन्त में ई आता है।

रुदत्-रुदती [रोती हुई], शृण्वती [सुनती हुई], ददत्-ददती(देती हुई)।

९१—(क)—जो अत्-अन्त शब्द भ्वादि, दिवादि, चुरादि गणके धातुओं और णिजन्तों से बने हैं, उनके अत् को अन्त् अवश्य हो जाता है।

गच्छत्–गच्छन्ती [जाती हुई], पश्यत्—पश्यन्ती [देखती हुई], चोरयत्—चोरयन्ती [चुराती हुई], पाठयत्–पाठयन्ती [पढ़ाती हुई]।

(ख)—जो अदादि–गण के आकारान्त धातु वा तुदादिगण के धातुओं से बने हैं, उनमें त् को न्त् विकल्प से होता है।

(ग) जो अदादि गणके आकारान्त धातुओं से भिन्न किसी

धातु और जुहोत्यादि, तनादि और स्वादि के धातुओं से बने हैं, उनमें न्त् नहीं होता।

(घ) जिनके अन्त में स्यत् है उनमें भी न्त् विकल्प से हो जाता है।

इच्छत्—इच्छती [ चाहती हुई ], स्नात्—स्नाती—स्नान्ती [नहाती हुई], करिष्यत्—करिष्यती-करिष्यन्ती [जो करेगी], दास्यत्—दास्यती—दास्यन्ती [जो देगी]।

९२—जिन शब्दों के अन्त में न् हो उनके अन्त में भी ई आता है।

जैसे—गुणिन्-गुणिनी [गुणवाली], मानिन्-मानिनी [मानवाली], यशस्विन्-यशस्विनी [यशवाली], तेजस्विन्-तेजस्विनी [ तेज वाली ], मायाविन्-मायाविनी [छल वाली], राजन्—राज्ञी [राजन् के अका लोप होकर न् को ञ् हो जाता है। राजन्+ई=राज् ञ्+ई=राज्ञी] [श्वन् के व को उ हो जाता है।] श्वन्+ई=शुन्+ई=शुनी। नामन्-नाम्नी [ नामन् शब्द प्रायः किसी अन्य शब्द के अन्त में आता है। सीता-नाम्नी, कमला—नाम्नी]। प्राय इति नापेक्षितम्। न जात केवलस्य ना... स्त्रियां ङी...

९३—कई उकारान्त शब्दों के अन्त में ऊ आता है।

कुरु+ऊ=कुरू (कुरु वंश की स्त्री), पंगु=पंगू [लंगड़ी], श्वशुर—श्वश्रू [श्वशुर में उ और अन्तिम अ नहीं रहते। श्वशुर+ऊ=श्वश्र्+ऊ=श्वश्रू।]

९४—युवन् के अन्त में तद्धितप्रत्यय ति आता है और न् नहीं रहता। युवन्+ति=युवति। युवतिरित्यत्र करं... तद्धितार्थः।

अतद्धितार्थे 'ऋन्नेभ्यो ङीप्' से "यूनी" बनता है।
शतृप्रत्ययन्त युवत् का युवती बनता है। इदमसाधु।

पति का पत्नी बनता है। जैसे वशिष्ठस्य पत्नी। (किन्तु स्वामिनी अर्थ में पति ही रहता है। अस्य गृहस्य पतिरियम्। यह इस घर की मालकिन है।)

कई धातुओं के अन्त में ति प्रत्यय आता है, वे नित्य स्त्रीलिंग-शब्द बन जाते हैं। कृ+ति=कृति (कार्य), गम्+ति=गति, रम्+ति=रति, भिद्+ति=भित्ति (दीवार)।

## स्त्रीप्रत्ययान्त शब्दावलि

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भवती | आप | प्रज्ञावती | बुद्धिमती | पादिका | पाई |
| भवन्ती | होती हुई | भगवती | ऐश्वर्यवती | करवालिका | खांडा |
| कुर्वती | करती हुई | यावती | जितनी | अन्धारधानिका | अंगीठी |
| आयुष्मती | बड़ी उम्र वाली | तावती | उतनी | विहङ्गिका | बहंगी |
| | | कियती | कितनी | वेधनिका | बर्मा |
| प्रज्ञावती | विदुषी | वयस्या | सखी | पद्मा, कमला | लक्ष्मी |
| श्रेयसी | अच्छी | कनिष्ठा | छोटी | | |
| प्रेयसी | प्यारी | वर्षा (ब०व०) | वर्षा ऋतु | प्रज्ञा | बुद्धि |
| गरीयसी | भारी | | | पृच्छा | प्रश्न |
| महीयसी | बड़ी | | | | |
| कृतवती | करती हुई | घटिका | घड़ी | घोषणा | मुनादी |
| स्थितवती | बैठती हुई | वराटिका | कौड़ी | उर्वरा | सरसब्ज़ |

## अनुशीलनी—११

१—प्रत्यय किसे कहते हैं?

२—पुंलिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने वाले प्रत्यय बताओ और प्रत्येक के तीन-तीन उदाहरण दो।

३—कृतवत्, भवत्, प्रजावत्—इनके वत् में भेद बताओ।

४—भूयस्, लज्जावत्, कृष्ण, चंचल, लघु, विद्वस्, युवन्, कुर्वत्, गच्छत्, भवत् [आप], भवत् (होता हुआ), नद, वधूट, वक, महिष, देव,

बकर, रुद्र, आचार्य, श्वशुर, पति, मत्स्य, बालक, कर्तृ, पितृ, नेतृ, स्वामिन्, राजन्, मध्यम, प्रज्ञ, वयस्य, घोटक—इनके स्त्री-प्रत्ययांत रूप लिखो ।

९—ई से पूर्व अत्—अन्त शब्दों के अत् को अन्त् अवश्य और विकल्प से कब होते हैं? तीन तीन उदाहरण दो ।

## नपुंसक-लिंग

नपुंसकलिंग में अकारान्त शब्दों की संख्या दूसरों की अपेक्षा बहुत अधिक है ।

### अकारान्त

अकारान्त नपुंसकलिंग शब्दों की वही विभक्तियाँ हैं जो अकारान्त पुंलिंग शब्दों की, केवल प्रथमा और द्वितीया में ही भेद है ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० | म् | ई | आनि |
| सम्बोधन | ० | ,, | ,, |

शेष पुंलिंग की तरह

### फल

फल+ई=फले । फल+आनि=फलानि ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | फलम् | फले | फलानि |
| सम्बोधन | फल | ,, | ,, |
| द्वितीया | फलम् | ,, | ,, |
| तृतीया | फलेन | फलाभ्याम् | फलैः |
| चतुर्थी | फलाय | ,, | फलेभ्यः |
| पञ्चमी | फलात् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | फलस्य | फलयोः | फलानाम् |
| सप्तमी | फले | ,, | फलेषु |

## अनुरूप शब्द

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| धन, वित्त, द्रविण | धन |
| वन, कानन, अरण्य | बन |
| रत्न | रत्न |
| कार्य, कर्तव्य | काम |
| सुख | सुख |
| औषध, भेषज, भैषज्य | दवाई |
| नेत्र, नयन | आँख |
| कुसुम, पुष्प | फूल |
| वचन | वचन |
| नगर, पुर | शहर |
| चक्र | चक्र, पहिया |
| उदर | पेट |
| हिम | बर्फ |
| स्तेय | चोरी |

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| लोप्त्र | चुराया हुआ माल |
| आभरण, भूषण | गहना |
| उद्यान | बाग़ |
| राज्य | राज्य |
| नृत्य | नाचना |
| बल | शक्ति |
| उदक, जल, पानीय | पानी |
| तृण | घास |
| पत्र | पत्ता, कागज़ |
| पर्ण | पत्ता |
| मूल | जड़, कारण |
| अपत्य | सन्तान |
| ज्ञान | ज्ञान |
| ध्यान | ध्यान |
| मांस | माँस |
| रक्त, रुधिर, लोहित | लोहू |
| ताम्र | ताँबा |
| रजत | चांदी |
| पुस्तक | पुस्तक |

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| पाप | पाप |
| पुण्य | पुण्य |
| वस्त्र | कपड़ा |
| सुवर्ण, स्वर्ण | सोना |
| कमल | कमल |
| गीत | गीत |
| मुख, वक्त्र | मुंह |
| गृह, हर्म्य | घर |
| विष, गरल | ज़हर |
| तथ्य, सत्य, ऋत | सचाई |
| अमृत, पीयूष | अमृत |
| क्षेत्र | खेत |
| वैर | शत्रुता |
| पित्तल | पीतल |
| कांस्य | काँसा |

गगन, आकाश, अम्बर — आकाश
नक्षत्र — तारा
विवर, बिल — छेद
प्रमाण — सबूत
कारण — सबब
लक्षण, चिह्न — निशान
उपकरण — सामान
उष्णीष — पाग, पगड़ी
दुकूल — दुपट्टा
अन्तरीय — बनियान
प्रकोष्ठक — कमरा
मर्दन — मलना, मालिश
बुस — भूसा
रूप्यक — रुपया
क्रन्दित, रुदित — रोना

कूल, तीर, तट (पु०, न०) — किनारा
अरित्र — पतवार
ऊषर — बंजर भूमि
अनूप — तराई, जल-प्राय देश
चतुःशाल — चौक
वातायन — खिड़की
निष्ठीवन — थूक
यूथ — झुण्ड
अनामय, आरोग्य, स्वास्थ्य — तन्दुरुस्ती
आकारण, आह्वान — बुलाना
आभाषण — बातचीत
शिञ्जित — भूषणों की आवाज़
क्वणन — वीणारव
रुत — पक्षियों की आवाज़

ललाट — माथा
केयूर — भुजबन्द
अंगुलीयक — अंगूठी
चूर्ण — पौडर
उपधान — तकिया
परिधान — धोती
शयन — सेज
व्यंजन — पंखा
प्रवहण — डोली
अस्त्र, शस्त्र — हथियार
शल्य — बरछी
खनित्र — कुदाल
अलात — चुआती
महानस — रसोईघर
ऋषीज — तवा
तक्र — अधरिड़का
नवनीत — माखन

इकारान्त, उकारान्त, ऋकारान्त—

शब्दों से परे प्रथमा और द्वितीया की विभक्तियों के ये रूप होते हैं।

| | ए० व० | द्वि० व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, सं० | ० | ई | इ |

शेष मूल विभक्तियाँ हैं।

### इकारान्त

### वारि ( जल)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वारि | वारिणी | वारीणि |
| सम्बोधन | वारि-वारे | ,, | ,, |
| द्वितीया | वारि | ,, | ,, |
| तृतीया | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| चतुर्थी | वारिणे | ,, | वारिभ्यः |
| पञ्चमी | वारिणः | ,, | ,, |
| षष्ठी | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | ,, | वारिषु |

### अस्थि (हड्डी)

अस्थि, दधि, अक्षि, सक्थि, [ जंघा, हड्डी ] इनके रूप प्रथमा और द्वितीया में वारि की तरह होंगे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अस्थि | अस्थिनी | अस्थीनि |
| सम्बोधन | अस्थि-अस्थे | ,, | ,, |
| द्वितीया | अस्थि | अस्थिनी | अस्थीनि |
| तृतीया | अस्थना | अस्थिभ्याम् | अस्थिभिः |
| चतुर्थी | अस्थने | ,, | अस्थिभ्यः |
| पञ्चमी | अस्थनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | अस्थनोः | अस्थनाम् |
| सप्तमी | अस्थन-अस्थनि | ,, | अस्थिषु |

### अक्षि ( आँख )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० | अक्षि | अक्षिणी | अक्षीणि |
| सम्बोधन | अक्षि-अक्षे | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | अक्ष्णा | अक्षिभ्याम् | अक्षिभिः |
| चतुर्थी | अक्ष्णे | ,, | अक्षिभ्यः |
| पञ्चमी | अक्ष्णः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | अक्ष्णोः | अक्ष्णाम् |
| सप्तमी | अक्ष्णि-अक्षणि | ,, | अक्षिषु |

## दधि (दही)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वि० | दधि | दधिनी | दधीनि |
| सम्बोधन | दधि-दधे | ,, | ,, |
| चतुर्थी | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| सप्तमी | दध्नि-दधनि | दध्नोः | दधिषु |

## उकारान्त

## मधु ( शहद )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मधु | मधुनी | मधूनि |
| सम्बोधन | मधु-मधो | ,, | ,, |
| द्वितीया | मधु | ,, | ,, |
| तृतीया | मधुना | मधुभ्याम् | मधुभिः |
| चतुर्थी | मधुने | ,, | मधुभ्यः |
| पञ्चमी | मधुनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | मधुनः | मधुनोः | मधूनाम् |
| सप्तमी | मधुनि | ,, | मधुषु |

## अनुरूप शब्द

तालु [तालु], सानु [चोटी], अश्रु [आँसू], जानु [घुटना], अम्बु [जल]।

## ऋकारान्त

### कर्तृ [करने वाला]

नपुंसकलिङ्ग में ऋकारान्त संज्ञाशब्द कोई नहीं है, किन्तु उन विशेषण शब्दों की रूपावलि नपुंसलिङ्ग में भी हो सकती है जिनके रूप पीछे पुंलिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग में आ चुके हैं। जैसे—कर्तृ–कर्ता कर्तारौ कर्तारः इत्यादि पुंलिङ्ग में। कर्तृ + ई = कर्त्री कर्त्र्यौ कर्त्र्यः इत्यादि स्त्रीलिङ्ग में।

### नपुंसकलिङ्ग में

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | कर्तृ | कर्तृणी | कर्तृणि |
| सम्बोधन | कर्तृ–कर्तः | ,, | ,, |
| द्वितीया | कर्तृ | ,, | ,, |
| तृतीया | कर्तृणा | ,, | कर्तृभिः |
| चतुर्थी | कर्तृणे | ,, | कर्तृभ्यः |
| पञ्चमी | कर्तृणः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | कर्तृणोः | कर्तृणाम् |
| सप्तमी | कर्तृणि | ,, | कर्तृषु |

नपुंसकलिङ्ग के इकारान्त संज्ञाशब्दों की संख्या अत्यन्त थोड़ी है। जिन इकारान्त विशेषण शब्दों का प्रयोग नपुंसकलिङ्ग में होता है, उनके रूप वारि की तरह होंगे। जैसे—शुचि जलम्, मृदूनि फलानि, सुगन्धीनि पुष्पाणि।

### इसका अनुवाद संस्कृत में करो —

उदर की पीड़ा से भिखारी [ भिक्षु, याचक ] की मृत्यु हुई !

पीतल के पात्र मिट्टी [मृत्तिका] के पात्रों से अच्छे होते हैं।

ताँबे के गड़वे में जल शुद्ध रहता है।

चोरी का धन मोहन के दण्ड का कारण हुआ।

गांधी के वचन सत्य होते हैं।

पेशावर [पुरुषपुर] में अनार के फल [दाड़िम] होते हैं।

मज़दूर [भारवाहक] के सिर पर आमों से भरा हुआ टोकरा

(पिट) था।

रसोईघर ( महानस ) में चुआतियों से धुआँ निकल रहा है [निर्गच्छति]।

मेले [मेलक]में रेशमी[कौशेय] कपड़ोंकी बिक्री होती है।

गोपालकी ठोड़ी[चिबुक] छोटी है।

चूहों[मूषिक], नेवलों[नकुल] और साँपों का निवास बिल में होता है।

धनका कमाना [ अर्जन ] संतानके सुखके लिये है।

सच्ची गवाही[साक्ष्य]मुकद्दमे [अभियोग] के फैसले [निर्णय] के लिये प्रमाण होती है।

तेल की मालिश [मर्दन] से शरीर नीरोग होता है।

हरि की पाग पीली है।

ऊसरमें बीज नष्ट होजाते हैं।

तराईमें लोग रोगी रहते हैं।

रामकी धोती का छोर [प्रान्त] फटा [विदीर्ण] था।

रामकी सेज पर सफेद तकिया था।

दही से मट्ठा और माखन निकलते हैं।

## अनुशीलनी—१४

१—अकारान्त और इकारान्त नपुंसकलिंग शब्दोंकी विभक्तियाँ लिखो।

२—इनके लिंग, विभक्ति और वचन का परिचय दो—

धनाभ्याम्, अस्थ्ने, अक्ष्णाम्, दधिनि, मधुना, विषाय, अश्रुणी, वारिषु, धनेभ्यः।

३—इनके रूप लिखो—

रत्न—चतुर्थी में, भूषण—सप्तमी में, स्वर्ण—प्रथमा में, तालु—तृतीया में, धातृ–[नं०]–षष्ठी में, रजत–द्वितीया में, अश्रु–पंचमीमें।

४—इनमें जो रूप अशुद्ध हैं उनके शुद्ध रूप लिखो—सत्यः, प्रमाणः, वारेः, अश्रुणः, भान्योः, सुखनाम्, तालुषु।

६—इनमें रिक्त स्थानों की पूर्ति करो। वानराणां——वृक्षस्य——। गृहस्थस्य—गावः। महानसात्——धूमस्य——। विक्रेतुः—— नवानां—विक्रयः। वैरम्———मूलम्—। उषायाः सुवर्णेन——

नूपरे। वातायनेन वायोः—। गङ्गायाः———नराणाम्।

६—इनके पर्यायशब्द लिखो—नक्षत्र, चिह्न, सुवर्ण, धन, वन, ओषधि, भूषण, विष, अमृत, रुधिर, आकाश, तट, स्वास्थ्य, भिक्षु।

७—इनके लिये संस्कृतपद बताओ—

फटा हुआ, टोकरे का, मुकद्दमे के लिये, गरीबोंसे, जंगली पशुओं में।

८—इनके हिन्दी में अर्थ लिखो—अरित्रेण, अलातैः, यूथे, ऊषरेषु, उपधाने, क्रन्दितैः, दुकूलानाम्, रशनाभ्याम्, उपकरणम्, शिञ्जितेन।

## नाम-प्रकरण—२

### सर्वनाम

हिन्दी में एक वाक्य है–मोहन चला गया है, वह फिर न आयेगा, परन्तु उसकी पुस्तकें यहीं पड़ी हैं। इस वाक्य में वह और उसकी दो पद हैं। इन दोनों से बोध होता है, मोहन का, अर्थात् मोहन फिर न आयेगा, मोहन की पुस्तके यहीं पड़ी हैं। यदि ऊपर के वाक्य को इस प्रकार बोला जाय—मोहन चला गया है, मोहन फिर न आयेगा, परंतु मोहन की पुस्तकें यहीं पड़ी हैं। तो यह भद्दा लगेगा। इसलिये किसी एक संज्ञा-शब्द को यदि दोहराना पड़े तो उसके स्थान पर उपर्युक्त सर्वनाम शब्द रख देते हैं।

यही वाक्य संस्कृत में इस प्रकार बोला जायगा। मोहनः गतः, सः पुनः न आगमिष्यति, परं तस्य पुस्तकानि अत्रैव वर्तन्ते!

इस वाक्य में सः और-तस्य सर्वनाम हैं।

**९५—किसी वाक्यमें किसी संज्ञा-शब्द को दोबारा वा बारबार न कहकर उसके स्थानपर उसी अर्थको प्रकट करनेके लिए जो पद रखा जाता है, उसे सर्वनाम कहते हैं।**

सर्वनामोंकी कुल संख्या पैंतीस* है, किन्तु उनमें मुख्य सर्वनाम ये हैं—सर्व, तद्, एतद्, यद्, किम्, इदम्, अदस्, युष्मद्, अस्मद्।

सर्वनामों के रूप तीनों लिंगों में होते हैं —

विभक्तियाँ

पुंलिंग

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स् | औ | इ |
| द्वितीया | स् | औ | न् |
| तृतीया | इन | भ्याम् | ऐस् |
| चतुर्थी | स्मै | ,, | भ्यस् |
| पञ्चमी | स्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | स्य | ओस् | इषाम् |
| सप्तमी | स्मिन् | ,, | षु |

सर्वनामों के सम्बोधन-रूप नहीं होते।

---

*पैंतीस सर्वनाम—सर्व[सब], विश्व [सब], उभ [दोनों], उभय [दोनों], कतर [दोनों में से कौन], कतम [बहुतों में से कौन], अन्य [दूसरा], अन्यतर [दो में से एक], इतर [दूसरा], त्वत् [दूसरा], त्व [दूसरा], नेम [आधा], सम [सब], सिम [सारा], पूर्व (पूर्वदिशावाचक, पहला), पर [अगला], अवर [पश्चिम दिशावाचक, पहला], दक्षिण [दक्षिण दिशावाचक] [दायाँ], उत्तर (उत्तर-दिशावाचक) [बायां], अपर [दूसरा], अधर [निचला], स्व [अपना], अन्तर [बाहर का], स्य [वह], तद् [वह], यद् [जो], एतद् [यह], इदम् [यह], अदस् [वह], एक [एक], द्वि [दो], युष्मद् [तुम], अस्मद् [हम], भवद् [आप], किम् [क्या]।

### स्त्रीलिंग,

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | ० | इ | अस् |
| द्वितीया | म् | ,, | ,, |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | स्यै | ,, | भ्यस् |
| पंचमी | स्यास् | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | ओस् | साम् |
| सप्तमी | स्याम् | ,, | सु |

### नपुंसकलिंग

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० | म् | इ | आनि | शेष पुंवत |

## सर्व

### पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्व: | सर्वौ | सर्वे |
| द्वितीया | सर्वम् | ,, | सर्वान् |
| तृतीया | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वै: |
| चतुर्थी | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्य: |
| पञ्चमी | सर्वस्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | सर्वस्य | सर्वयो: | सर्वेषाम् |
| सप्तमी | सर्वस्मिन् | ,, | सर्वेषु |

### स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्वा | सर्वे | सर्वा: |
| द्वितीया | सर्वाम् | ,, | ,, |
| तृतीया | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभि: |
| चतुर्थी | सर्वस्यै | ,, | सर्वाभ्य: |
| पंचमी | सर्वस्या: | सर्वाभ्याम् | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| सप्तमी | सर्वस्याम् | ,, | सर्वासु |

## नपुंसकलिंग

नपुंसकलिंगी सर्व के रूप प्रथमा और द्वितीया में फल की तरह और शेष विभक्तियों में पुंलिंग की तरह होंगे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| द्वितीया | ,, | ,, | ,, |
| तृतीया | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः |
| चतुर्थी | सर्वस्मै | ,, | सर्वेभ्यः |
| पंचमी | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| षष्ठी | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| सप्तमी | सर्वस्मिन् | ,, | सर्वेषु |

## पूर्व

पूर्व के रूप पुंलिङ्गमें सर्व की तरह होते हैं, केवल प्रथमा-बहुवचन, पंचमी-एकवचन और सप्तमी-एकवचन में इसके दो दो रूप होते हैं, एक सर्व की तरह और दूसरा राम की तरह।

प्रथमा-बहुवचन—पूर्वे-पूर्वाः।

पंचमी-एकवचन—पूर्वस्मात्-पूर्वात्। सप्तमी एकवचन—पूर्वस्मिन्-पूर्वे। स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग में पूर्व के रूप सर्व की तरह होंगे।

तद्, एतद्, यद्, इनके द् नहीं रहते, अर्थात् त, एत, य, बन जाते हैं, फिर इनके रूप तीनों लिङ्गों में सर्व की तरह होंगे। त और एत के त को प्रथमा के एकवचन में स हो जायगा, परन्तु नपुंसकलिङ्ग के प्रथमा और द्वितीया के एकवचन में इनके मूलरूप, अर्थात् तद्, एतद्, यद्, ही रहते हैं।

## तद्

### पुंलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सः | तौ | ते |
| द्वितीया | तम् | ,, | तान् |
| तृतीया | तेन | ताभ्याम् | तैः |
| चतुर्थी | तस्मै | ,, | तेभ्यः |
| पञ्चमी | तस्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | तस्य | तयोः | तेषाम् |
| सप्तमी | तस्मिन् | ,, | तेषु |

### स्त्रीलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सा | ते | ताः |
| द्वितीया | ताम् | ,, | ,, |
| तृतीया | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| चतुर्थी | तस्यै | ,, | ताभ्यः |
| पञ्चमी | तस्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | तयोः | तासाम् |
| सप्तमी | तस्याम् | ,, | तासु |

### नपुंसकलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वि० | तद् | ते | तानि |

शेष पुंलिङ्ग की तरह

## एतद्

### पुंलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | एषः | एतौ | एते |
| द्वितीया | एतम्-एनम् | एतौ-एनौ | एतान्-एनान् |
| तृतीया | एतेन-एनेन | एताभ्याम् | एतैः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | एतस्मै | एताभ्याम् | एतेभ्यः |
| पञ्चमी | एतस्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | एतस्य | एतयोः-एनयोः | एतेषाम् |
| सप्तमी | एतस्मिन् | ,, | एतेषु |

स्त्रीलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | एषा | एते | एताः |
| द्वितीया | एताम्—एनाम् | एते—एने | एताः—एनाः |
| तृतीया | एतया—एनया | एताभ्याम् | एताभिः |
| चतुर्थी | एतस्यै | ,, | एताभ्यः |
| पञ्चमी | एतस्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | एतस्याः | एतयोः—एनयोः | एतासाम् |
| सप्तमी | एतस्याम् | ,, ,, | एतासु |

इदम् और एतद् के 'एन'बनाने वाले रूप पुनरुक्ति से आते हैं।

जैसे—एतेन व्याकरणमधीतमेनं छन्दोऽध्यापय।

नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | एतद् | एते | एतानि |

शेष पुलिङ्ग की तरह

यद्

पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | यः | यौ | ये |
| द्वितीया | यम् | ,, | यान् |
| तृतीया | येन | याभ्याम् | यैः |
| चतुर्थी | यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | यस्मात् | याभ्याम् | येभ्यः |
| षष्ठी | यस्य | ययोः | येषाम् |
| सप्तमी | यस्मिन् | ,, | येषु |

स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | या | ये | याः |
| द्वितीया | याम् | ,, | ,, |
| तृतीया | यया | याभ्याम् | याभिः |
| चतुर्थी | यस्यै | ,, | याभ्यः |
| पञ्चमी | यस्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | ययोः | यासाम् |
| सप्तमी | यस्याम् | ,, | यासु |

नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा–द्वि० | यद् | ये | यानि |

शेष रूप पुंलिङ्ग की तरह।

## किम्

किम् को क बनाकर इसके रूप तीनों लिङ्गों में सर्व की तरह होंगे। परन्तु नपुंसकलिङ्ग में प्रथमा और द्वितीया के एकवचन में इसका मूलरूप [ किम् ] ही रहेगा।

नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | कः | कौ | के |
| द्वितीया | कम् | ,, | कान् |
| तृतीया | केन | काभ्याम् | कैः |
| चतुर्थी | कस्मै | ,, | केभ्यः |
| पञ्चमी | कस्मात् | ,, | ,, |
| षष्ठी | कस्य | कयोः | केषाम् |

| सप्तमी | कस्मिन् | कयो: | केषु |
|---|---|---|---|

स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | का | के | का: |
| द्वितीया | काम् | ,, | ,, |
| तृतीया | कया | काभ्याम् | काभि: |
| चतुर्थी | कस्यै | ,, | ,, |
| पञ्चमी | कस्या: | ,, | ,, |
| षष्ठी | कस्या | कयो: | कासाम् |
| सप्तमी | कस्याम् | ,, | कासु |

नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा–द्वि० | किम् | के | कानि |

शेष रूप पुंलिंग की तरह ।

पुंलिङ्ग में इदम् के प्रथमा–एकवचन का रूप अयम् बनेगा। प्रथमा के द्विवचन से द्वितीया–बहुवचन तक पाँच विभक्तियों में इदम् को इम बनाकर इसके रूप सर्व की तरह होंगे। तृतीया–बहुवचन में एभि: । शेष रूपों में इदम् का अ बनाकर स्वरादि विभक्तियों से पूर्व न जोड़ देना। इदम् + अ + इन = अ + न + इन = अनेन, इदम् + ओस् = अन + ओस् = अने + ओस् = अनयो: ।

स्त्रीलिङ्ग में प्रथमा के एकवचन का रूप इयम् बनेगा। प्रथमा–द्विवचन से द्वितीया–बहुवचन तक इदम् का इदा, फिर इमा बनाकर उसके रूप सर्वा की तरह होंगे। शेष रूपों में इदम् का आ बन जाता है और स्वरादि विभक्तियों से पूर्व न जोड़ा जाता है। इसके रूप सर्वा की तरह होंगे। इदम् + आ = आ + न + आ = अने + आ = अनया। अने + ओस् = अनयो: ।

नपुंसकलिंग में प्रथमा और द्वितीया के एकवचन में इसके मूल-

रूप इदम् ही रहेंगे। प्रथमा–द्विवचन से द्वितीया–बहुवचन तक इम बनाकर इसके रूप ज्ञान की तरह होंगे। शेष पुंलिङ्ग की तरह होंगे।

## पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अयम् | इमौ | इमे |
| द्वितीया | इमम्–एनम् | इमौ–एनौ | इमान् |
| तृतीया | अनेन–एनेन | आभ्याम् | एभिः |
| चतुर्थी | अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः |
| पञ्चमी | अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः |
| षष्ठी | अस्य | अनयोः-एनयोः | एषाम् |
| सप्तमी | अस्मिन् | ,, | एषु |

## स्त्रीलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | इयम् | इमे | इमाः |
| द्वितीया | इमाम्-एनाम् | इमे-एने | इमाः-एनाः |
| तृतीया | अनया | आभ्याम् | आभिः |
| चतुर्थी | अस्यै | ,, | आभ्यः |
| पञ्चमी | अस्याः | ,, | आभ्यः |
| षष्ठी | ,, | अनयोः-एनयोः | आसाम् |
| सप्तमी | अस्याम् | ,, | आसु |

## नपुंसकलिङ्ग

प्रथमा-द्वि० इदम् इमे इमानि। शेष रूप पुंलिङ्ग की तरह।

## अदस्

पुंलिङ्ग और स्त्रीलिंग में अदस् के प्रथमा-एकवचन के रूप 'असौ' बनते हैं और नपुंसकलिंग में 'अदः' बनता है। अन्य वचनों में अदस् का अद बनाकर उसके सब रूप तीनों लिंगों में सर्व की तरह

बना लेना, परन्तु पुंलिंग में तृतीया का एकवचन अदना और तृतीया का बहुवचन अदेभिः बनेगा। पुनः सब स्थानों में द को म और म के साथ जुड़े हुए बहुवचन के ए को ई और अन्य ह्रस्वस्वरों को इ और दीर्घ स्वरों को ऊ कर देना।

जैसे—अदस् = अद + औ = अदौ=अमौ=अमू। अद + इ = अदे= अमे=अमी। अदना [ तृ० ए० ] = अमना = अमुना। अदेभिः = अमेभिः=अमीभिः। अद + स्मै=अमुस्मै = अमुष्मै। अदा + स्यै = अदस्यै=अमस्यै=अमुस्यै=अमुष्यै। अद + आनि + अदानि = अमानि = अमूनि।

पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | असौ | अमू | अमी |
| द्वितीया | अमुम् | ,, | अमून् |
| तृतीया | अमुना | अमूभ्याम् | अमीभिः |
| चतुर्थी | अमुष्मै | ,, | अमीभ्यः |
| पञ्चमी | अमुष्माद् | ,, | ,, |
| षष्ठी | अमुष्य | अमुयोः | अमीषाम् |
| सप्तमी | अमुष्मिन् | ,, | अमीषु |

स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | असौ | अमू | अमूः |
| द्वितीया | अमूम् | ,, | ,, |
| तृतीया | अमुया | अमूभ्याम् | अमूभिः |
| चतुर्थी | अमुष्यै | ,, | अमूभ्यः |
| पञ्चमी | अमुष्याः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | अमुयोः | अमूषाम् |
| सप्तमी | अमुष्याम् | ,, | अमूषु |

नपुंसकलिंग

अदः　　अमू　　अमूनि　　शेष पुंलिंग की तरह ।

इदम् का अर्थ है—यह ( this, near, निकट )

एतद् का अर्थ है—यह [ this, nearer, अधिक निकट )

अदस् का अर्थ है—वह ( दूरी पर )

तद् का अर्थ है—वह ( जो आँखों के सामने नहीं )

इदमस्तु सन्निकृष्टं समीपतरवर्ति चैतदो रूपम् ।

अदसस्तु विप्रकृष्टं तदिति परोक्षे विजानीयात् ॥

युष्मद् तथा अस्मद् के रूप तीनों लिंगों में समान होते हैं ।

युष्मद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| द्वितीया | त्वाम्-त्वा | युवाम्-वाम् | युष्मान्:-वः |
| तृतीया | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| चतुर्थी | तुभ्यम्-ते | युवाभ्याम्-वाम् | युष्मभ्यम्-वः |
| पञ्चमी | त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| षष्ठी | तव-ते | युवयोः-वाम् | युष्माकम्-वः |
| सप्तमी | त्वयि | युवयोः | युष्मासु |

अस्मद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अहम् | आवाम् | वयम् |
| द्वितीया | माम्-मा | आवाम्-नौ | अस्मान्-नः |
| तृतीया | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| चतुर्थी | मह्यम्-मे | अवाभ्याम् -नौ | अस्मभ्यम्-नः |
| पचमी | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| षष्ठी | मम-मे | आवयोः-नौ | अस्माकम्-नः |

| सप्तमी | मयि | आवयो: | अस्मासु |
|---|---|---|---|

युष्मद् के त्वा, वाम्, वः, ते और अस्मद् के मा, नौ, नः, मे, रूप किसी वाक्य के आदिमें अथवा च, वा, ह, हा, अह और एव से पहले नहीं आते।

मम इदं पुस्तकम्—शुद्ध है, परन्तु मे इदं पुस्तकम्—अशुद्ध है। इसी तरह, तव पिता गतः—शुद्ध है, परन्तु ते पिता गतः—अशुद्ध है।

अयं मे ग्रामः—शुद्ध है। मे अयं ग्रामः—अशुद्ध है।

ईश्वरः त्वा रक्षतु—शुद्ध है। त्वा ईश्वरः रक्षतु—अशुद्ध है।

भवत् के रूप आगे दिये जायेंगे।

नपुंसक में अन्य के प्रथमा-एकवचन का रूप अन्यत् बनता है शेष सब सर्वनामों के रूप तीनों लिंगों में सर्व की तरह होंगे।

उभ शब्द के रूप केवल द्विवचन में होते हैं और उभय के एकवचन और बहुवचन में।

उभ ( दोनों )

| पुंलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|
| उभौ | उभे | उभे |
| ,, | ,, | ,, |
| उभाभ्याम् | उभाभ्याम् | उभाभ्याम् |
| ,, | ,, | ,, |
| ,, | ,, | ,, |
| उभयोः | उभयोः | उभयोः |
| ,, | ,, | ,, |

किम् के साथ चित् वा चन लगा देने से इसका अर्थ 'कोई' होगा। विभक्तियां किम् के साथ लगेंगी, चित् या चन के साथ नहीं। जैसे—कः + चित्=कश्चित् (कोई), कौ+चित्=कौचित् (कोई दो) केन+चित्=

केनचित् (किसीसे), के+चन=केचन (कई), कस्मिन्+चित्=कस्मिंश्चित् (किसी पर) इत्यादि।

इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

इस दूकानदार ( पण्यजीविक ) के पास क्या है ?

उस नदी का जल गंदला (आविल, कलुष) है।

इन धीवारों (कैवर्त) की वृत्ति मछलियां हैं।

इस दरवाज़े (द्वार) का किवाड़ (कपाट) लकड़ी (काष्ट) का और चटकनी (अर्गल) लोहे की है।

किसी नगर में एक नाई (नापित) था।

किसी राजा का एक मन्त्री था।

इस ज़िले (मण्डल) का हाकिम (शासक) दुष्ट है।

उसकी बाईसिकल [द्विचक्रिका] का पहिया(चक्र)फटा [विदीर्ण है।

तुम दोनों का रंग सांवला ( श्यामल ) है !

यह कठोर काम इस हत्यारे ( वधक ) का है।

मेरा जूता ( पाद, पादुका ) कपड़े का बना (निर्मित) है।

इस बाग़ में कई लौकियां ( अलाबू ) हैं।

इस बोझ उठाने वाले (भारवाह) के सिर पर क्या है ?

इस आइने ( मुकुर ) में तुम्हारे मुख की परछाईं ( प्रतिबिम्ब ) सुन्दर है।

## अनुशीलनी—१५

१—सर्वनाम किसे कहते हैं ?

२—किम् के स्त्रीलिङ्ग में प्रथमा, षष्ठी और सप्तमी के, और पुंलिङ्ग में चतुर्थी, पञ्चमी और सप्तमी के रूप चित् और चन लगाकर लिखो।

३—अस्माकम्, युष्मत्, अन्यत्, एताभ्याम्, पूर्वस्मै, केषाम्, कस्मात्, सर्वे, पूर्वाः, उभौ, इनके शब्द, विभक्ति और वचन लिखो।

४—तद्, किम्, युष्मद् के पुंलिंग, तद्, यद्, अस्मद् के स्त्रीलिंग

और इदम्, अदस् और सर्व के रूप नपुंसकलिंग में लिखो।

५—राम और सर्व के रूपों में क्या भेद है ?

६—इनमें जहाँ पर सर्वनाम पद लग सकें लगाओ—

रामस्य पिता दशरथः, रामस्य माता कौशल्या, रामस्य भार्या सीता। दीनानां रक्षा अस्माकं धर्मः, दीनानां भोजनं च स्वर्गप्रदम्।

७—इन रिक्त स्थानों को भरो—

नगरे...नृपः।...अमात्याः अतिप्रवीणाः।... इदं पुस्तकम्।... पुस्तकं मम। तव - ....नाम...... ?....नाम देवदत्तः।.......छात्रेषु मोहनः पटुतम,। प्रतोल्यां...गृहम् ? मोहनस्य गृहम्...प्रदेशात् दूरतरम्, परं...पाठशाला समीपतरा।

## नाम प्रकरण—३

### व्यञ्जनान्त नाम

व्यञ्जनान्त [हलन्त] नामों के आगे विभक्तियाँ मूलरूप में ही जोड़ी जाती हैं। विभक्तियों के मूलरूप ये हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा—सं० | स् | औ | अस् |
| द्वितीया | अम् | ,, | ,, |
| तृतीया | आ | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ए | ,, | भ्यस् |
| पंचमी | अस् | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | ओस् | आम् |
| सप्तमी | इ | ,, | सु |

इन विभक्तियों के रूप पुंलिंग और स्त्रीलिंग में समान ही रहते हैं, किन्तु नपुंसकलिंग में केवल प्रथमा और द्वितीयाके रूप भिन्न होते हैं।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० | ० | ई | इ |

[शेष पुंलिंग की तरह]।

व्यञ्जनान्त नामों की विभक्तियों में कोई विकार नहीं होता किन्तु इन विभक्तियों के अंगों में अनेक प्रकार के विकार होते हैं। उनके विचारसे व्यञ्जनान्त नामोंके अंगोंको तीन भागोंमें बाँटा जा सकता है।

१—ऐसे अंग जिनमें प्राय: एक ही प्रकार का विकार होता है।

२—ऐसे अंग जिनमें दो विकार होते हैं।

३—ऐसे अंग जिनमें तीन विकार होते हैं।

## १—एक-विकार अंग

च्, ज्, त्, थ्, द्, ध्, भ्, र्, श्, ष्, स्, ह्, ये वर्ण जिन शब्दों के अन्त में हों उनमें एक विकार होता है।

### च्—अन्त

### वाच् [वाणी] स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | वाक्-ग् | वाचौ | वाच: |
| द्वितीया | वाचम् | ,, | ,, |
| तृतीया | वाचा | वाग्भ्याम् | वाग्भि: |
| चतुर्थी | वाचे | ,, | वाग्भ्य: |
| पंचमी | वाच: | ,, | ,, |
| षष्ठी | वाच: | वाचो: | वाचाम् |
| सप्तमी | वाचि | ,, | वाक्षु |

### अनुरूप शब्द

| | | |
|---|---|---|
| पयोमुच् | [पुंलिंग] | बादल |
| त्वच् | [स्त्री०] | चमड़ी |
| रुच् | [स्त्री०] | चमक |

## ऋत्विज् ( यज्ञ करनेवाला ) पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा सं० | ऋत्विक्-ग् | ऋत्विजौ | ऋत्विजः |
| द्वितीया | ऋत्विजम् | ,, | ,, |
| तृतीया | ऋत्विजा | ऋत्विग्भ्याम् | ऋत्विग्भिः |
| चतुर्थी | ऋत्विजे | ऋत्वग्भ्याम् | ऋत्विग्भ्यः |
| पंचमी | ऋत्विजः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ऋत्विजः | ऋत्विजोः | ऋत्विजाम् |
| सप्तमी | ऋत्विजि | ,, | ऋत्विक्षु |

### अनुरूप शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| रुज् [स्त्री०] | रोग | स्रज् [स्त्री०] | माला |
| वणिज् [पु०] | बणियाँ | भिषज् [पु०] | वैद्य |

## असृज् [लहू] नपुंसकलिंग

प्रथमा-द्वितीया–सम्बोधन असृक्–ग्  असृजी  असृञ्जि

शेष पुलिंग की तरह ।

## सम्राज् (महाराज) पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं | सम्राट्– ड् | सम्राजौ | सम्राजः |
| सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भिः | सम्राड्भ्यः | सम्राट्सु |

शेष ऋत्विज् की तरह ।

### अनुरूप शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| विभ्राज् [पुं०] | सूर्य | परिव्राज् [पुं०] | संन्यासी |
| देवराज् [पुं०] | इन्द्र | विश्वसृज् [पुं०] | संसारस्रष्टा |

## त, थ्, द्, ध्—अन्त शब्द

## मरुत् [वायु] पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | मरुत्-द् | मरुतौ | मरुतः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | मरुतम् | मरुतौ | मरुतः |
| तृतीया | मरुता | मरुद्भ्याम् | मरुद्भिः |
| चतुर्थी | मरुते | ,, | मरुद्भ्यः |
| पञ्चमी | मरुतः | ,, | ,, |
| षष्ठी | मरुतः | मरुतोः | मरुताम् |
| सप्तमी | मरुति | ,, | मरुत्सु |

## नपुंसकलिंग

### जगत् [संसार]

| | | |
|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० सं० जगत्-द् | जगती | जगन्ति |

शेष पुंलिंग की तरह।

### अनुरूप शब्द—वियत् [आकाश]

### अग्निमथ् (अरणि द्वारा आग निकालने वाला) पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| अग्निमत्-थ् | अग्निमथौ | अग्निमथः | |
| अग्निमद्भ्याम् | अग्निमद्भिः | अग्निमद्भ्यः | अग्निमत्सु |

### विपद् [विपत्ति] स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | विपत्-द् | विपदौ | विपदः |
| द्वितीया | विपदम् | ,, | ,, |
| तृतीया | विपदा | विपद्भ्याम् | विपद्भिः |
| चतुर्थी | विपदे | ,, | विपद्भ्यः |
| पञ्चमी | विपदः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | विपदोः | विपदाम् |
| सप्तमी | विपदि | ,, | विपत्सु |

## अनुरूप शब्द

| | | |
|---|---|---|
| मृद् (स्त्री०) मिट्टी | वेदविद् वेदजाननेवाला | सम्पद् (स्त्री०) धन दौलत |
| आपद् (स्त्री०) विपत्ति | तमोनुद् अन्धकारको मिटाने वाला | दृषद् ,, पत्थर |
| शरद् (स्त्री०) पतझड़ | संसद् (स्त्री०) सभा | |
| प्रतिपद् (स्त्री०) पड़वा | | |

## समिध् (हवन के लिए लकड़ी) स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | समित्-द् | समिधौ | समिधः |
| द्वितीया | समिधम् | समिधौ | समिधः |
| तृतीया | समिधा | समिद्भ्याम् | समिद्भिः |
| चतुर्थी | समिधे | ,, | समिद्भ्यः |
| पञ्चमी | समिधः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | समिधोः | समिधाम् |
| सप्तमी | समिधि | ,, | समित्सु |

## अनुरूप शब्द

क्षुध् ( स्त्री० ) भूख। युध् ( स्त्री० ) युद्ध।

## भ्—अन्त शब्द, ककुभ् (दिशा)

| | | |
|---|---|---|
| ककुभ्–ब् | ककुभौ | ककुभः |
| ककुब्भ्याम् | ककुब्भिः | ककुप्सु |

## र्—अन्त-शब्द, गिर् (वाणी)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा सं० | गीः | गिरौ | गिरः |
| द्वितीया | गिरम् | गिरौ | गिरः |
| तृतीया | गिरा | गीर्भ्याम् | गीर्भिः |
| चतुर्थी | गिरे | ,, | गीर्भ्यः |
| पञ्चमी | गिरः | ,, | ,, |
| षष्ठी | गिरः | गिरोः | गिराम् |

| सप्तमी | गिरि | गिरो: | गीर्षु |
|---|---|---|---|

अनुरूप शब्द

पुर् ( स्त्री० ) शहर। धुर् ( स्त्री० ) धुरा। द्वार् ( स्त्री० ) द्वार।

श्—अन्त शब्द

तादृश् [वैसा] पु० स्त्री०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा–सं० | तादृक्–ग् | तादृशौ | तादृश: |
| द्वितीया | तादृशम् | ,, | ,, |
| तृतीया | तादृशा | तादृग्भ्याम् | तादृग्भि: |
| चतुर्थी | तादृशे | ,, | तादृग्भ्य: |
| पञ्चमी | तादृश: | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | तादृशो: | तादृशाम् |
| सप्तमी | तादृशि | ,, | तादृक्षु |

नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा–द्वितीया–सम्बोधन | तादृक्-ग् | तादृशी | तादृंशि |

शेष पुंलिंग की तरह।

अनुरूप शब्द

दिश् [ स्त्री० ] दिशा। एतादृश् (ऐसा)।
ईदृश् (ऐसा)। दृश् [ स्त्री० ] आँख

अपवाद—विश् [ वैश्य ] पुंलिंग

विट्–ड् विड्भ्याम् विड्भि: विड्भ्य: विट्सु

ष्—अन्त शब्द

द्विष्—(शत्रु) पुंलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | द्विट्–ड् | द्विषौ | द्विष: |
| द्वितीया | द्विषम् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | द्विषा | द्विड्भ्याम् | द्विड्भिः |
| चतुर्थी | द्विषे | ,, | द्विड्भ्यः |
| पञ्चमी | द्विषः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | द्विषोः | द्विषाम् |
| सप्तमी | द्विषि | ,, | द्विट्सु |

अनुरूप शब्द

त्विष् [ स्त्री० ] कान्ति । प्राावृष् [ स्त्री० ] वर्षा ऋतु

स्—अन्त शब्द

चन्द्रमस् [ चन्द्रमा ] पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | चन्द्रमाः | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |
| सम्बोधन | चन्द्रमः | ,, | ,, |
| द्वितीया | चन्द्रमसम् | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |
| तृतीया | चन्द्रमसा | चन्द्रमोभ्याम् | चन्द्रमोभिः |
| चतुर्थी | चन्द्रमसे | ,, | चन्द्रमोभ्यः |
| पञ्चमी | चन्द्रमसः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | चन्द्रमसोः | चन्द्रमसाम् |
| सप्तमी | चन्द्रमसि | ,, | चन्द्रमस्सु-मःसु |

अनुरूप शब्द

| | | |
|---|---|---|
| वेधस् ( पु० ) ब्रह्मा<br>दुर्वासस्,, दुर्वासा-ऋषि | दिवौकस्,, देवता<br>उषस् (स्त्री०) प्रभात | अप्सरस् ( स्त्री०-बहु० ) अप्सरा<br>वनौकस्(पु०)बनवासी |

मनस् ( मन ) नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वि०-सम्बो० | मनः | मनसी | मनांसि |

शेष चन्द्रमस् की तरह

## मनस् के अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| रजस् | धूलि | यशस् | कीर्ति | अम्भस् | पानी |
| वासस् | वस्त्र | वर्चस् | तेज | वयस् | आयु |
| नभस् | आकाश | रक्षस् | राक्षस | छन्दस् | वेद |
| उरस् | छाती | वचस् | वचन | वक्षस् | छाती |
| चेतस् | चित्त | तेजस् | प्रकाश | स्रोतस् | नदी, धारा |
| तमस् | अन्धेरा | सरस् | तालाब | पयस् | पानी |

## ज्योतिस् ( रोशनी ) नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वि० सं० | ज्योतिः | ज्योतिषी | ज्योतींषि |
| तृतीया | ज्योतिषा | ज्योतिर्भ्याम् | ज्योतिर्भिः |
| चतुर्थी | ज्योतिषे | ,, | ज्योतिर्भ्यः |
| पञ्चमी | ज्योतिषः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | ज्योतिषोः | ज्योतिषाम् |
| सप्तमी | ज्योतिषि | ,, | ज्योतिष्षु-तिःषु |

## अनुरूप शब्द

हविस् (हवन की सामग्री।) सर्पिस् (घी)।

## धनुस् ( धनुष ) नपुंसकलिंग

धनुः धनुषी धनूंषि धनुर्भ्याम् धनुष्षु-नुःषु

## अनुरूप शब्द

आयुस् उम्र। चक्षुस् आँख। वपुस् शरीर।

## अर्चिस् ( ज्वाला ) स्त्रीलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० सं० | अर्चिः | अर्चिषौ | अर्चिषः |
| द्वितीया | अर्चिषम् | अर्चिषौ | अर्चिषः |

शेष ज्योतिष् की तरह।

## आशिष् ( आशीर्वाद ) स्त्रीलिंग

आशिष् का इकार भ्याम्, भिस्, भ्यस् और सु के पूर्व दीर्घ

हो जाता है ।

आशी: आशीर्भ्याम् आशीर्भि: आशीर्भ्यः अशीष्षु-शी:षु

शेष रूप ज्योतिष् की तरह

## ह्—अन्त शब्द

### दुह् [ दोहने वाला ] पुं०, स्त्रीलिंग

दुह् के ह् को क्रम से क्-ग्, ग् और क् होता है स्, भ्—आदि विभक्तियाँ और सु परे होते, जहाँ ह् को विकार होता है वहाँ साथ ही द् को घ् हो जाता है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | धुक्-ग् | दुहौ | दुहः |
| द्वितीया | दुहम् | ,, | ,, |
| तृतीया | दुहा | धुग्भ्याम् | धुग्भिः |
| चतुर्थी | दुहे | ,, | धुग्भ्यः |
| पञ्चमी | दुहः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | दुहोः | दुहाम् |
| सप्तमी | दुहि | ,, | धुक्षु |

### मधुलिह् ( शहद की मक्खी )

मधुलिट्-ड् मधुलिड्भ्याम् मधुलिड्भिः मधुलिड्भ्यः मधुलिट्सु ।

शेष रूप दुह् की तरह ।

### उपानह् ( जूता ) स्त्री०

उपानत्-द् उपानद्भ्याम् उपानद्भिः उपानद्भ्यः उपानत्सु

शेष रूप दुह् की तरह ।

### इनका अनुवाद संस्कृत में करो —

शीत ऋतु में चाँद की रोशनी रात में ऐसी शीत होती है कि कभी-कभी शरीर काँपने लगता है । गर्मियों में सूर्य का प्रकाश

दिन में ऐसा तेज़ होता है कि शरीर से पसीना ( स्वेद ) निकल आता है।

मेरे जूते तिलई काम (सुवर्ण-सूत्र-भूषा) से जैसे चमक रहे हैं वैसे तुम्हारे नहीं।

राम के धनुष की आवाज़ से (टङ्कार) शत्रुओंके दिल कांपते थे।

वाणी की मिठास (माधुर्य)के आगे और सबकी मिठास फीकी (नीरस) है।

जिसके पास यह रहती है, उसका संसारमें कोई भी शत्रु नहीं होता।

चाहे ( यद्यपि ) देवताओं ने अप्सराओं के द्वारा दुर्वासा का तप तोड़ना चाहा तो भी वे उसका कुछ भी बिगाड़ने में समर्थ न हुए, क्योंकि ऋषि चट्टान (शिला) की तरह दृढ़ रहा।

यह दूध कोसा (कोष्ण,कदुष्ण, कवोष्ण) है, मेरा स्वभाव गरम दूध पीने का है।

इस बाग़ में जैसे सुन्दर फूल हैं वैसे और किसी से नहीं। इन पर भंवरे सदा गूंजते रहते हैं (ध्वन्)।

बादल बरसने के बाद जब आकाश स्वच्छ हो गया तो ऐसी ठंडी हवा चलने लगी कि हाथ और पैर बरफ की तरह ठण्डे (हिमशीत) हो गये।

प्राचीनकाल में (पुरा) आग जलाने की ऐसी सुविधा न थी जैसे अब है, क्योंकि (यतः) उस समय दो लकड़ियों की रगड़ (घर्षण) से आग निकलती थी।

## अनुशीलनी—१६

कुछ ऐसे व्यञ्जनान्त शब्द बताओ, जिनके रूपों में केवल एक ही तरह का विकार होता हो।

२—इन शब्दों के रूप सब विभक्तियों में लिखो।

ऋत्विज्, पुर्, मधुलिह्, विश्वसृज्।

३—(क) इनके रूप प्रथमा, तृतीया और पञ्चमी में लिखो।

द्विष्, चन्द्रमस्, विश्।

(ख) इनके रूप द्वितीया, चतुर्थी और सप्तमी में लिखो—

अस्रज्, मरुत्, वाच्, समिध्।

## नाम-प्रकरण—४

### व्यञ्जनान्त नाम—द्विविकार-अङ्ग

जिन शब्दों के अन्त में अत्, स्यत्, मत्, इन्, विन्, मिन्, यस्, हों उनमें दो विकार होते हैं।

### स्त्रीलिंग

उपरोक्त सब शब्दों के अन्त में ई लगा देने से उनके स्त्रीलिंग रूप बन जाते हैं। यथा—बलवती, बुद्धिमती, गुणिनी, मनस्विनी, भूयसी, श्रेयसी। इनकी रूपावलि नदी की तरह होगी।

### नपुंसकलिंग

कुछ अत्-अन्त शब्दों के त् से पूर्व न् लग जाता है। देखो नियम [स्त्रीप्रत्यय में]। जैसे—गच्छत्-गच्छन्ती, तुदती—तुदन्ती, नश्यन्ती।

वत् तथा मन्—अन्त शब्दों के रूप नपुंसकलिंग में जगत् की तरह होंगे।

अत्-अन्त शब्दों के रूप भी नपुंसक में साधारणतः जगत् की तरह होंगे, किन्तु उनमें जगत् से कुछ भेद होगा।

भ्वादि, दिवादि और चुरादिगण के धातुओं से बने हुए अत्-अन्त शब्दों की प्रथमा तथा द्वितीया के द्विवचन में अंतिम त् से पहले न् अवश्य जोड़ा जाता है। तुदादिगण के और अदादिगण के केवल आकारान्त धातुओं से बने हुए अत्-अन्त शब्दों में न् विकल्प में जोड़ा जाता है, और शेष गणों के धातुओं से बने हुओं में नहीं जोड़ा जाता।

गच्छत्     गच्छन्ती     गच्छन्ति

| | | |
|---|---|---|
| दीव्यत् | दीव्यन्ती | दीव्यन्ति |
| तुदत् | तुदती-तुदन्ती | तुदन्ति |
| यात् | याती-यान्ती | यान्ति |
| कुर्वत् | कुर्वती | कुर्वन्ति |
| अदत् | अदती | अदन्ति |

यस्-अन्त शब्दोंके रूप नपुंसकलिंगी मनस् की तरह होंगे।

जैसे—श्रेयः श्रेयसी श्रेयांसि इत्यादि।

### गच्छत् पुं० ( जाता हुआ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा सं० | गच्छन् | गच्छन्तौ | गच्छन्तः |
| द्वितीया | गच्छन्तम् | ,, | गच्छतः |
| तृतीया | गच्छता | गच्छद्भ्याम् | गच्छद्भिः |
| चतुर्थी | गच्छते | ,, | गच्छद्भ्यः |
| पञ्चमी | गच्छतः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | गच्छतोः | गच्छताम् |
| सप्तमी | गच्छति | ,, | गच्छत्सु |

स्त्रीलिंग-गच्छन्ती, इसके रूप नदीवत्।

### नपुंसकलिङ्ग

गच्छत् गच्छन्ती गच्छन्ति शेष पुंवत्।

| | | |
|---|---|---|
| पिबत् (पीता हुआ) | नश्यत् (नष्ट होता हुआ) | दीव्यत् (चमकता हुआ) |
| भवत् (होता हुआ) | अदत् (खाता हुआ) | तुदत् (दुख देता हुआ) |
| सत् (होता हुआ) | चोरयत् (चुराता हुआ) | जानत् (जानना हुआ] |
| कुर्वत् (करता हुआ) | शृण्वत् (सुनता हुआ) | |

[ इनमें जिन शब्दों के रूप इ [ नपुंसक में प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन में ] और ई [ स्त्रीप्रत्यय ] से पूर्व भिन्न बनते हैं, उनके विषय में पीछे कहा जा चुका है।

## ददत् [ देता हुआ ]

पुंलिंग ददत् ददतौ ददतः मरुत् की तरह
स्त्रीलिंग ददती, इसके रूप नदी तरह।
नपुंसकलिंग ददत् ददती ददति-न्ति। शेष पुंवत्,

## अनुरूप शब्द

विभ्यत् डरता हुआ। जाग्रत् जागता हुआ। बिभ्रत् धारण करता हुआ।

## गुणवत् [ गुणवान ]

गुणवान् गुणवन्तौ गुणवन्तः इत्यादि। शेष गच्छत् की तरह।
स्त्रीलिंग— गुणवती नदी की तरह।
नपुंसकलिंग—गुणवत् गुणवती गुणवन्ति गच्छत् की तरह।

## अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| धीमत् | बुद्धिमान | धनवत् | धनवान | लज्जावत् | शर्मवाला |
| विवस्वत् | सूर्य | भास्वत् | सूर्य | कीर्तिमत् | यशवाला |

## इन्, विन्, मिन्-अन्त

## धनिन् ( धनवान )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धनी | धनिनौ | धनिनः |
| सम्बोधन | धनिन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | धनिनम् | ,, | ,, |
| तृतीया | धनिना | धनिभ्याम् | धनिभिः |
| चतुर्थी | धनिने | ,, | धनिभ्यः |
| पञ्चमी | धनिनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | धनिनोः | धनिनाम् |
| सप्तमी | धनिनि | ,, | धनिषु |

स्त्रीलिंग—धनिनी, नदी वत्

नपुसकलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| धनि | धनिनी | धनीनि | शेष पुंवत्। |
| मनस्वी | मनस्विनौ | मनस्विनः | |

इत्यादि धनिन् की तरह।

स्त्रीलिंग—मनस्विनी

नपुंसकलिंग—मनस्वि मनस्विनी मनस्वीनि

अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भाविन् | होने वाला | दण्डिन् | संन्यासी | शूलिन् | महादेव |
| यशस्विन् | यशवाला | करिन् | हाथी | मन्त्रिन् | वज़ीर |
| अर्थिन् | याचक | ग्रामिन् | ग्रामीण | वाजिन् | घोड़ा |
| पापिन् | पापी | रोगिन् | बीमार | हस्तिन् | हाथी |
| पक्षिन् | पक्षी | विद्यार्थिन् | छात्र | वैरिन् | शत्रु |
| तपस्विन् | योगी | तेजस्विन् | तेजवाला | स्वामिन् | मालिक |
| वाग्मिन् | सुवक्ता | गुणिन् | गुणवान | शशिन् | चन्द्र |

श्रेयस् (उत्तम) पुंलिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | श्रेयान् | श्रेयांसौ | श्रेयांसः |
| सम्बोधन | श्रेयन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | श्रेयांसम् | श्रेयांसौ | श्रेयसः |
| तृतीया | श्रेयसा | श्रेयोभ्याम् | श्रेयोभिः |
| चतुर्थी | श्रेयसे | ,, | श्रेयोभ्यः |
| पञ्चमी | श्रेयसः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | श्रेयसोः | श्रेयसाम् |
| सप्तमी | श्रेयसि | ,, | श्रेयस्सु |

स्त्रीलिङ्ग—श्रेयसी

नपुंसकलिङ्ग—श्रेयः श्रेयसी श्रेयांसि, शेष मनस् की तरह।

## अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भूयस् | बहुत | अल्पीयस् | थोड़ा | महीयस् | बड़ा |
| गरीयस | भारी | दवीयस् | दूर | नेदीयस् | नज़दीक |

## दिव् ( स्वर्ग, आकाश )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | द्यौः | दिवौ | दिवः |
| द्वितीया | दिवम्-द्याम् | ,, | ,, |
| तृतीया | दिवा | द्युभ्याम् | द्युभिः |
| चतुर्थी | दिवे | द्युभ्याम् | द्युभ्यः |
| पंचमी | दिवः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | दिवोः | दिवाम् |
| सप्तमी | दिवि | ,, | द्युषु |

## इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

भागते भागते मेरा पाँव जब फिसल गया (स्खल्) तो मैं खाड़ी में जा गिरा और अब भी सारे शरीर में दर्द (पीडा) हो रही है।

कद्र (आदर) संसार में गुणों की होती है, क्योंकि गुणवानों का जितना (यावत्) आदर होता है उतना(तावत्) धनवानों का नहीं।

रोगी को पथ्यसेवन से जितना गुण होता है उतना औषध के सेवन से नहीं होता।

इस जलसे में बुद्धिमान और गुणवान् लोगों की संख्या उससे कम थी जितनी उसमें थी जो पिछले रविवार को हुआ था।

पापी लोग जो पाप करते हैं उनके कारण उनके चित्तोंको कभी शान्ति नहीं होती।

वसन्त ऋतु में वृक्ष हरे हो जाते हैं। उनमें फूल निकलने लग जाते हैं और पक्षियों की चहचहाट (कूजन) से बाग़ गूंजते (ध्वनित,

मुखरित) रहते हैं।

राम ने रावण के हृदय में भाले (कुन्त) से इतने ज़ोर से चोट (प्रहार) की कि उसके लगते ही वह बेहोश (निस्संज्ञ) हो गया।

साँप के फण (फण, स्फटा) में विष (विष, गरल) होता है और दुर्जन के हृदय में, पर दुर्जन के हृदयका विष फणके विषसे भयंकर होता है।

ब्रह्मचारी और सन्यासी को तेल मलना (मर्दन), इत्र (सुवास) लगाना, कङ्घी (कङ्कतिका, प्रसाधनी) से बाल संवारना (संस्करण) मना है।

यह किसान अपने हल [हल, सीरक] को कन्धेपर उठाये [नयत्] ऐसी कड़ी भूमिपर भी नङ्गे पाँव से खेत को जा रहा है।

## अनुशीलनी—१७

१—इनके शब्द, विभक्ति और वचन बताओ—

गच्छन्ति, भास्वतः, धनिनः, श्रेयांसौ, दिवः, गुणिनाम्।

२—इनके रूप सब विभक्तियों में लिखो—पक्षिन्, दिव्, मनस्विन्।

३—इन सात शब्दों के क्रमशः सात विभक्तियों में रूप लिखो—

पतत्, भूयस्, वाग्मिन्, गुणवत्, ददत्, दिव्, गुणिन्।

## नामप्रकरण—५

### व्यञ्जनान्त नाम

### ३—त्रिविकार अङ्ग

जिन व्यञ्जनान्त नामोंके अङ्गोंमें तीन विकार होते हैं, उनमें एक प्रकार का विकार पहली पाँच [ सर्वनामस्थान ] विभक्तियों से पूर्व, दूसरे प्रकार का असर्वनामस्थान अजादि [ स्वरादि ] विभक्तियों से पूर्व और तीसरे प्रकार का असर्वनामस्थान हलादि विभक्तियों से पूर्व होता है।

सर्वनामस्थान विभक्तियाँ—स्, औ, अस्, अम्, औ।

असर्वनामस्थान अजादि विभक्तियाँ—अस्, आ, ए, अस्,

अस्, ओस्, आम्, इ, ओस्।

असर्वनास्थान हलादि विभक्तियाँ—भ्याम्, भिस्, भ्यस्, सु।

जिन शब्दों के अन्त में अन्, वन्, वस् हों उनमें और अहन्, पथिन्, पुम्स्—शब्दों में तीन विकार होते हैं।

## राजन् [ राजा ] पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राजा | राजानौ | राजानः |
| सम्बोधन | राजन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | राजानम् | ,, | राज्ञः |
| तृतीया | राज्ञा | राजभ्याम् | राजभिः |
| चतुर्थी | राज्ञे | ,, | राजभ्यः |
| पञ्चमी | राज्ञः | ,, | ,, |
| षष्ठी | राज्ञः | राज्ञोः | राज्ञाम् |
| सप्तमी | राज्ञि | ,, | राजसु |

## लघिमन् ( छोटापन )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | लघिमा | लघिमानौ | लघिमानः |
| द्वितीया | लघिमानम् | लघिमानौ | लघिम्नः |
| तृतीया | लघिम्ना | लघिमभ्याम् | लघिमभिः इत्यादि |

## अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गरिमन् | बड़ाई | ग्रावन् | पत्थर | मूर्धन् | सिर |
| पीवन् | मोटा | सीमन् | हद | तक्षन् | बढ़ई |

## नामन् ( नाम ) नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वि० | नाम | नामनी-नाम्नी | नामानि |
| सम्बोधन | नामन् | ,, | , |
| तृतीया | नाम्ना | नामभ्याम् | नामभिः-इत्यादि |

### अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्रेमन् | प्यार | व्योमन् | आकाश | सामन् | साम वेद |
| नर्मन् | नम्रता | धामन् | घर | | |

### आत्मन् (आत्मा) पुंलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आत्मा | आत्मानौ | आत्मानः |
| सम्बोधन | आत्मन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | आत्मानम् | ,, | आत्मनः |
| तृतीया | आत्मना | आत्मभ्याम् | आत्मभिः |
| चतुर्थी | आत्मने | ,, | आत्मभ्यः |
| पञ्चमी | आत्मनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | आत्मनः | आत्मनोः | आत्मनाम् |
| सप्तमी | आत्मनि | ,, | आत्मसु |

### अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ब्रह्मन् | ब्रह्मा | अश्मन् | पत्थर | अध्वन् | मार्ग |
| सुशर्मन् | एक राजा का नाम | यज्वन् | यज्ञ करने वाला | | |

### कर्मन् (काम) नपुंसकलिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा द्वि० | कर्म | कर्मणी | कर्माणि |
| सम्बोधन | कर्मन् | ,, | ,, |
| तृतीया | कर्मणा | कर्मभ्याम् | कर्मभिः-इत्यादि |

### अनुरूप शब्द

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| जन्मन् | उत्पत्ति | वर्मन् | कवच | वेश्मन् | घर |
| छद्मन् | छल | पर्वन् | गाँठ, जोड़ | चर्मन् | खाल |

### युवन् (जवान पुरुष)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | युवा | युवानौ | युवानः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सम्बोधन | युवन् | युवानौ | युवानः |
| द्वितीया | युवानम् | ,, | यूनः |
| तृतीया | यूना | युवभ्याम् | युवभिः |
| चतुर्थी | यूने | युवभ्याम् | युवभ्यः |
| पञ्चमी | यूनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | यूनोः | यूनाम् |
| सप्तमी | यूनि | ,, | युवसु |

स्त्रीलिङ्ग-युवतिः-मतिवत्, यूनी नदीवत्

श्वन् ( कुत्ता )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | श्वा | श्वानौ | श्वानः |
| सम्बोधन | श्वन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | श्वानम् | ,, | शुनः |
| तृतीया | शुना | श्वभ्याम् | श्वभिः |
| चतुर्थी | शुने | ,, | ,, |
| पञ्चमी | शुनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | शुनोः | शुनाम् |
| सप्तमी | शुनि | ,, | श्वसु |

स्त्रीलिंग—शुनी नदीवत्

अहन् ( दिन ) नपुंसकलिंग

६७—अहन् के न् को स् और सु विभक्तियों से पूर्व : (विसर्ग) और भ् आदि विभक्तियों से पूर्व ओ हो जाता है। शेष रूप नामन् की तरह होंगे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० द्वि० | अहः | अह्नी-अहनी | अहानि |
| तृतीया | अह्ना | अहोभ्याम् | अहोभिः |
| चतुर्थी | अह्ने | ,, | अहोभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | अह्नः | अहोभ्याम् | अहोभ्यः |
| षष्ठी | ,, | अह्नोः | अह्नाम् |
| सप्तमी | अह्नि | ,, | अहःसु |

परन्तु समास में सप्ताह [ पुं० ] और पुण्याह [ नपुं० ] के रूप अकारान्त शब्दवत् होंगे।

## पथिन् [ मार्ग ]

९८—सर्वनास्थान विभक्तियों से पूर्व पथिन् को पन्थान् [ प्र० एकवचन में पन्थाः ] और असर्वनास्थान अजादि विभक्तियों से पूर्व पथ् हो जायगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-सं० | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| द्वितीया | पन्थानम् | ,, | पथः |
| तृतीया | पथा | पथिभ्याम् | पथिभिः |
| चतुर्थी | पथे | ,, | पथिभ्यः |
| पञ्चमी | पथः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | पथोः | पथाम् |
| सप्तमी | पथि | पथोः | पथिषु |

समास में राजपथ आदि शब्दों के रूप अकारान्त शब्दवत् होंगे।

## विद्वस् ( विद्वान् पुरुष )

सर्वनामस्थान विभक्तियों में विद्वस् के रूप श्रेयस् की तरह होंगे। असर्वनामस्थान अजादि विभक्तियों से पूर्व विद्वस् को विदुष् हो जाता है और असर्वनामस्थान हलादि विभक्तियों से पूर्व विद्वस् के स् को द् हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| सम्बोधन | विद्वन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | विद्वांसम् | ,, | विदुषः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| चतुर्थी | विदुषे | ,, | विद्वद्भ्यः |
| पञ्चमी | विदुषः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | विदुषोः | विदुषाम् |
| सप्तमी | विदुषि | ,, | विद्वत्सु |

९९—सर्वनामस्थान विभक्तियों से पूर्व पुमस् के स् से पूर्व आन् जोड़ा जाता है और हलादि विभक्तियों से पूर्व अन्तिम स् का लोप हो जाता है। जैसे—पुमस्+स्=पुमान्स्+स्=पुमान्। पुमस्+औ=पुमान्+स्+औ=पुमांसौ। पुमस् +भ्याम्=पुंभ्याम्।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पुमान् | पुमांसौ | पुमांसः |
| सम्बोधन | पुमन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | पुमांसम् | ,, | पुंसः |
| तृतीया | पुंसा | पुंभ्याम् | पुंभिः |
| चतुर्थी | पुंसे | पुंभ्याम् | पुंभ्यः |
| पञ्चमी | पुंसः | पुंभ्याम् | पुंभ्यः |
| षष्ठी | पुंसः | पुंसोः | पुंसाम् |
| सप्तमी | पुंसि | ,, | पुंसु |

अप्—(पानी) स्त्रीलिंग (केवल बहु व० में)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आपः | पञ्चमी | अद्भ्यः |
| द्वितीया | अपः | षष्ठी | अपाम् |
| तृतीया | अद्भिः | सप्तमी | अप्सु |
| चतुर्थी | अद्भ्यः | | |

इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

विद्वानों की सभामें मूर्ख इस तरह ( तथा ) नहीं अच्छे लगते (शुभ् ) जैसे (यथा) हंसों के बीच में कौवे।

गीदड़ और कुत्ता दोनों एकही जाति के पशु हैं, दोनोंका रङ्ग रूप (आकृति) भी एकसा (सम) होता है, पर गीदड़ कुत्तेसे बहुत चालाक होता है।

अगले (आगामिन्) सप्ताहके बुधवारके दिन मेरे इम्तिहान का नतीजा ( परिणाम ) निकलेगा (प्रकाश्)।

इस सभा में जिसके सिर पर पीले रङ्गकी पाग है और जो सबसे ऊंचे आसन पर बैठा है, वही श्रीमान् देवराज, इस सभा का प्रधान है।

इस संसारमें कर्मोंकी प्रधानता है, जिसके अच्छे या बुरे कर्म होते हैं उसे उसी तरह का अच्छा या बुरा फल मिलता है।

कई विद्वानों की जीभ (जिह्वा, रसना) में ऐसी शक्ति होती है कि उससे निकला हुआ हर शब्द जादूका असर करताहै, और उसके सुननेवाले उस पर लट्टू (मुग्ध) हो जाते हैं।

इस दर्ज़ी [सौचिक] के पास लोगोंके सीनेके लिये इतने कपड़े हैं कि उनकी हद नहीं।

वह हरएक कपड़े की लम्बाई [आयाम] और चौड़ाई [परिणाह] मापकर उसे कैंची [ कर्तनी ] से काटता है, फिर जंपर [चण्डातक] या अंगरखा [ अंगरक्ष ] सीता है [ सीव् ]।

जब किसी देश पर विपत्ति आती है तो उस देश के रहनेवाले जवानोंकी जवानीकी परख[परीक्षा] होती है।

सभामें हर प्रकारके लोग होते हैं,बड़े और छोटेभी, पर बोलने से पहले मनुष्य को अपनी बड़ाई या छुटाई का विचार कर लेना चाहिये।

## अनुशीलनी

१—विद्वस्, आप्, अहन्, कर्मन्, राजन्, श्वन्—इनके रूप सब विभक्तियों में लिखो।

२—इन वाक्यों में जिन शब्दों के साथ विभक्तियाँ नहीं लगी हैं, उनमें उन्हें लगाकर वाक्य पूर्ण करो।

इह कृतानां कर्म फल अमुत्राधिगच्छन्ति जनाः । जगत् अनेक जनाः प्रतिदिनम् उत्पद्यन्ते म्रियन्ते च । अप् गात्राणि शुध्यन्ति । भवतः वृत्तं श्रुत्वा मम मनस् महत् व्यथा उत्पन्ना । पथिन् चलन्तौ द्वौ पान्थ अस्मद् दृष्टौ ।

३—हलन्त शब्दों के आगे कौन २ विभक्तियाँ आती हैं ।

---

## संख्यावाचक विशेषण ( Numeral Adjectives)

**१००—जिन शब्दों से किसी प्राणी या पदार्थ की संख्या का बोध हो, उन्हें संख्यावाचक शब्द कहते हैं ।**

जैसे—पंच गजाः, नव कमलानि, दश मालाः ।

संख्यावाचक विशेषण दो प्रकारके हैं-संख्यावाचक [Cardinals] और पूरण [Ordinals] ।

### Cardinals

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—एक | ६—षष् | २०—विंशति | ७०—सप्तति |
| २—द्वि | ७—सप्तन् | ३०—त्रिंशत् | ८०—अशीति |
| ३—त्रि | ८—अष्टन् | ४०—चत्वारिंशत् | ९०—नवति |
| ४—चतुर् | ९—नवन् | ५०—पञ्चाशत् | १००—शत |
| ५—पञ्चन् | १०—दशन् | ६०—षष्टि | १०००—सहस्र |

**१०१-संस्कृतमें संख्यावाचक समस्त शब्द (जब किसी दशक के साथ छोटी संख्या एक-आदिका जोड़ हो) दशकसे पूर्व एक आदि (एकसे नव तक) संख्याके जोड़नेसे बनते हैं ।**

जैसे—चतुर्दश, द्विचत्वारिंशत्, अष्टषष्टि, आदि । हिन्दी में भी ऐसी ही प्रक्रिया चलती है । जैसे—तेतीस (तीन-तीस), चौबीस [चार-बीस], आदि । अंग्रेजी में इसके विपरीत होता है । वहाँ पर दशक पहले आता है । जैसे—twenty-four, eighty-seven.

१०२-(क) दशन्‌से पूर्व एकको एका होजाता है। एकादश

(ख) (१)दशन्, विंशति और त्रिंशत्‌से पूर्व द्वि को द्वा, त्रि को त्रयः और अष्टन् को अष्टा हो जाता है।

जैसे—द्वादश, त्रयोदश, अष्टादश, द्वाविंशतिः, त्रयोविंशतिः, अष्टाविंशतिः, द्वात्रिंशत्, त्रयस्त्रिंशत्, अष्टात्रिंशत्।

(२)चत्वारिंशत्, पञ्चाशत्, षष्टि, सप्तति और नवतिसे पूर्व द्वि को द्वा, त्रि को त्रयः, अष्टन् को अष्टा विकल्पसे होंगे।

जैसे—द्विचत्वारिंशत्-द्वाचत्वारिंशत्, त्रिषष्टिः-त्रयःषष्टिः, अष्टसप्ततिः-अष्टासप्ततिः।

(३)अशीतिसे पूर्व द्वि आदि में कोई परिवर्तन नहीं होता। जैसे—द्वि+अशीति=द्व्यशीतिः, त्र्यशीतिः, अष्टाशीति।

(ग) दशन्-आदिसे पूर्व न्-अंत (पंचन्-आदि) शब्दों के न् का लोप हो जाता है।

पञ्चन्+दश=पञ्चदश, सप्तविशतिः, नवत्रिंशत्, अष्टपञ्चाशत्।

(ङ) षष्‌के ष् को ट् हो जाता है, यदि परे कोई घोष वर्णहो या कुछ न हो और ड् हो जाता है, यदि परे अघोष वर्ण हो।

जैसे—षट्, षड्विंशतिः, षडशीतिः, षट्त्रिंशत्, षट्चत्वारिंशत्, षट्पञ्चाशत्, षट्षष्टिः, षटसप्ततिः।

अपवाद—षष्+दश=षोडश, षष्+नवतिः=षण्णवतिः।

एकके रूप एकवचनमें और बहुवचनमें*, द्विके द्विवचनमें और त्रि

---

*बहुवचनमें एक शब्दका अर्थ कुछ[some]है जैसे—एके वदन्ति। अर्थात्—केचित् वदन्ति।

से लेकर नवदशन् पर्यन्त शब्दों के रूप बहुवचन में होंगे।

एक, द्वि, त्रि और चतुर् के रूप तीनों लिङ्गोंमें अलग अलग होते हैं और शेष शब्दों के तीनों लिङ्गों में समान ही होते हैं।

[एक के रूप सर्वनामों की तरह होते हैं]।

| | पु० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | एक: | एका | एकम् |
| द्वितीया | एकम् | एकाम् | ,, |
| तृतीया | एकेन | एकया | एकेन |
| चतुर्थी | एकस्मै | एकस्यै | एकस्मै |
| पञ्चमी | एकस्मात् | एकस्या: | एकस्मात् |
| षष्ठी | एक | ,, | एकस्य |
| सप्तमी | एकस्मिन् | एकस्याम् | एकस्मिन् |

द्वि

[द्वि को द्व बनाकर उसकी रूपसिद्धि करना]।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | द्वौ | द्वे | द्वे |
| द्वितीया | ,, | ,, | ,, |
| तृतीया | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| चतुर्थी | ,, | ,, | ,, |
| पञ्चमी | ,, | ,, | ,, |
| षष्ठी | द्वयो | द्वयो | द्वयो: |
| सप्तमी | ,, | ,, | ,, |

त्रिके रूप पुंलिंगमें कविकी तरह होते हैं। परन्तु षष्ठीके बहुवचनमें 'त्रयाणाम्' रूप बनता है। स्त्रीलिंगमें त्रि को तिसृ हो जाता है। नपुंसकलिङ्ग में इसके रूप वारि की तरह होते हैं। नाम्-अन्त रूप त्रयाणाम् होता है।

त्रि

| | पुंलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | त्रय: | तिस्र: | त्रीणि |
| द्वितीया | त्रीन् | तिस्र: | ,, |
| तृतीया | त्रिभि: | तिसृभि: | त्रिभि: |
| चतुर्थी | त्रिभ्य: | तिसृभ्य: | त्रिभ्य: |
| पञ्चमी | ,, | ,, | ,, |
| षष्ठी | त्रयाणाम् | तिसृणाम् | त्रयाणाम् |
| सप्तमी | त्रिषु | त्रिसृषु | त्रिषु |

चतुर्

१०३-पुलिंग में अस् और नपुंसकलिंग में इ [प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन]से पूर्व चतुर् के र् से पहले आ जोड़ा जाता है। जैसे—चतुर्+अस् =चतु+आर् +अस् =चत्वार: । चतुर् +इ=चतु+आर् +इ+चत्वारि ।

स्त्रीलिङ्ग में चतुर् का चतसृ हो जाता है।

| | पुंलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | चत्वार: | चतस्र: | चत्वारि |
| द्वितीया | चतुर: | ,, | ,, |
| तृतीया | चतुर्भि: | चतसृभि: | चतुर्भि: |
| चतुर्थी | चतुर्भ्य: | चतसृभ्य: | चतुर्भ्य: |
| पञ्चमी | ,, | ,, | ,, |
| षष्ठी | चतुर्णाम् | चतसृणाम् | चतुर्णाम् |
| सप्तमी | चतुर्षु | चतसृषु | चतुर्षु |

१०४—न्-अन्त शब्दोंके न् का किसी विभक्तिसे पूर्व लोप हो जाता है।

| | पञ्चन् | सप्तन् | नवन् | दशन् |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | पञ्च | सप्त | नव | दश |
| द्वितीया | ,, | ,, | ,, | ,, |
| तृतीया | पञ्चभिः | सप्तभिः | नवभिः | दशभिः |
| चतुर्थी | पञ्चभ्यः | सप्तभ्यः | नवभ्यः | दशभ्यः |
| पञ्चमी | ,, | ,, | ,, | ,, |
| षष्ठी | पञ्चानाम् | सप्तानाम् | नवानाम् | दशानाम् |
| सप्तमी | पञ्चसु | सप्तसु | नवसु | दशसु |

षष्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा-द्वितीया | षट्-ड् | पञ्चमी | षड्भ्यः |
| तृतीया | षड्भिः | षष्ठी | षण्णाम् |
| चतुर्थी | षड्भ्यः | सप्तमी | षट्सु |

अष्टन् के रूप एक तो पञ्चन् की तरह होंगे और दूसरे प्रथमा और द्वितीया के अन्त में औ और शेष विभक्तियों से पूर्व आ कर देने से बनते हैं।

| | |
|---|---|
| प्रथमा | अष्टौ-अष्ट |
| द्वितीया | ,, ,, |
| तृतीया | अष्टाभिः-अष्टभिः |
| चतुर्थी | अष्टाभ्यः-अष्टभ्यः |
| पञ्चमी | अष्टाभ्यः-अष्टभ्यः |
| षष्ठी | अष्टानाम् |
| सप्तमी | अष्टासु-अष्टसु |

दशन् से नवदशन् तक शब्दों के रूप पञ्चन् की तरह होंगे।

विंशति से लेकर सब शब्दों के रूप केवल एकवचन और स्त्रीलिंगमें ही होते हैं। अतः इनका विशेष्य यदि कोई पुंलिङ्ग वा नपुंसकलिङ्ग-वाचक बहुवचनान्त शब्द भी हो तो भी संख्यावाचक शब्द स्त्रीलिङ्ग में

एकवचनान्त ही होगा। जैसे—विंशतिः कमलानि, त्रिंशत् पुरुषाः, चत्वारिंशत् नार्यः, विंशत्या कमलैः, त्रिंशते पुरुषेभ्यः, चत्वारिंशतः नारीणाम्।

इकारान्त [विंशति, षष्टि, सप्तति, अशीति, नवति] शब्दोंके रूप मति की तरह और त्-अन्त [ त्रिंशत्, चत्वारिंशत्, पञ्चाशत् ] शब्दोंके रूप सरित् की तरह होंगे।

| | विंशति | त्रिंशत् |
|---|---|---|
| प्रथमा | विंशतिः | त्रिंशत् |
| द्वितीया | विंशतिम् | त्रिंशतम् |
| तृतीया | विंशत्या | त्रिंशता |
| चतुर्थी | विंशत्यै-तये | त्रिंशते |
| पञ्चमी | विंशत्याः-तेः | त्रिंशतः |
| षष्ठी | ,, ,, | ,, |
| सप्तमी | विंशत्याम्-तौ | त्रिंशति |

षष्टि, सप्तति, अशीति और नवति के रूप विंशति की तरह और चत्वारिंशत् और पञ्चाशत्के रूप त्रिंशत् की तरह होंगे। शहस्र[हज़ार], लक्ष (लाख) नपुंसकलिंग में फल की तरह हैं।

## १ से १००० तक गणना

विंशति-आदि किसी दशकसे पूर्व यदि नव हो तो उसकी जगह एकोन वा एकान्न भी आता है। किन्तु ये अगले दशकसे पूर्व आते हैं। जैसे—नवविंशतिः, ऊनत्रिंशत्, एकोनविंशतिः, एकान्नविंशतिः।

आगे सब रूप प्रथमान्त दिये हैं।

| | | |
|---|---|---|
| १—एकः | ६—षट् | ११—एकादश |
| २—द्वौ | ७—सप्त | १२—द्वादश |
| ३—त्रयः | ८—अष्ट-अष्टौ | १३—त्रयोदश |
| ४—चत्वारः | ९—नव | १४—चतुर्दश |
| ५—पञ्च | १०—दश | १५—पञ्चदश |

१६—षोडश
१७—सप्तदश
१८—अष्टादश
१९-नवदश-ऊनविंशति:
२०—विंशति:
२१—एकविंशति:
२२—द्वाविंशति:
२३—त्रयोविंशति:
२४—चतुर्विंशति:
२५—पञ्चविंशति:
२६—षड्विंशति:
२७—सप्तविंशति:
२८—अष्टाविंशति:
२९—नवविंशति:,
ऊनत्रिंशत्,
एकोनत्रिंशत्,
एकान्नत्रिंशत्
३०—त्रिंशत्
३१—एकत्रिंशत्
३२—द्वात्रिंशत्
३३—त्रयस्त्रिंशत्
३४—चतुस्त्रिंशत्
३५—पञ्चत्रिंशत्
३६—षट् त्रिंशत्
३७—सप्तत्रिंशत्
३८—अष्टात्रिंशत
३९—नवत्रिंशत्,
ऊनचत्वारिंशत्,
एकोनचत्वारिंशत्,
एकान्नचत्वारिंशत्
४०—चत्वारिंशत्
४१—एकचत्वारिंशत्
४२—द्विचत्वारिंत्-
द्वाचत्वारिंशत्
४३—त्रिचत्वारिंशत्-
त्रयश्चत्वारिंशत्
४४—चतुश्चत्वारिंशत्
४५—पञ्चचत्वारिंशत्
४६—षट् चत्वारिंशत्
४७—सप्तचत्वारिंशत्
४८—अष्टचत्वारिंशत्-
अष्टाचत्वारिंशत्
४९—नवचत्वारिंशत्,
ऊनपञ्चाशत्,
एकोनपञ्चाशत्,
एकान्नपञ्चाशत्
५०—पञ्चाशत्
५१—एकपंचाशत्
५२—द्विपंचाशत्-
द्वापंचाशत्
५३—त्रिपंचाशत्-
त्रयःपंचाशत्
५४—चतुःपंचाशत्
५५—पंचपंचाशत्
५६—षट् पंचाशत्
५७—सप्तपञ्चाशत्
५८—अष्टपंचाशत्-
अष्टापंचाशत्
५९—नवपंचाशत्,
ऊनषष्टि:,
एकोनषष्टि:,
एकान्नषष्टि:
६०—षष्टि:
६१—एकषष्टि:
६२—द्विषष्टि:-
द्वाषष्टि
६३—त्रिषष्टि:-
त्रयःषष्टि:
६४—चतु:षष्टि:
६५—पंचषष्टि:
६६—षट् षष्टि:
६७—सप्तषष्टि:
६८—अष्टषष्टि:-
अष्टाषष्टि:
६९—नवषष्टि:,
ऊनसप्तति:,
एकोनसप्तति:
एकान्नसप्तति:
७०—सप्तति:
७१—एकसप्तति:
७०—द्विसप्तति:-

बुद्धि (जानना, समझना), भक्षण (खाना), या बढ़ना हो और जो धातु अकर्मक हों उनके साथ कारक कर्ता तृतीयान्त नहीं, द्वितीयान्त में बदलता है। जैसे—माता मोहनं विद्यालयं गमयति। कैकेयी रामम् अरण्यत् अगमयम्। आचार्यः छात्रं शास्त्रस्य तत्त्वं वेदयति। अजापालकः अजान् तृणानि भोजयति। गुरुः शिष्यान् पाठं पाठयति। परन्तु, पिता बालकेन अन्नं खादयति, भक्षयति।

अकर्मक क्रिया यदि प्रेरणामें प्रयुक्त हो तो वह सकर्मक हो जाती है। अर्थात् उसका कर्ता प्रेरणार्थक क्रिया का कर्म बन जाता है। जैसे—शिशुः शेते। (अकर्मक)। माता शिशुं शाययति (सकर्मक)। वृक्षः वर्धते (अकर्मक)। मालाकारः वृक्षं वर्धयते (सकर्मक)।

(हिंदी में कई धातुओं के दो प्रेरणार्थक रूप होते हैं-जैसे-दौड़ना का दौड़ाना-दुड़वाना, देखना का दिखाना-दिखलवाना, पढ़ना का पढ़ाना-पढ़वाना, नाचना का नचाना-नचवाना आदि। परन्तु संस्कृत में इन दोनों अर्थोंमें एक ही प्रेरणार्थक क्रिया प्रयुक्त की जाती है। जैसे-पढ़ाता है और पढ़वाता है-इन दोनों केलिये पाठयति। दिखाता है और दिखलवाता है-इन दोनोंके लिए दर्शयति एकही क्रिया होती है। जहाँ दूसरा अर्थ (दिखलवाना, पढ़वाना आदि) इष्ट हो वहां जिसके द्वारा दिखलाना या पढ़वाना आदि क्रिया हो उसमें तृतीया विभक्ति प्रयुक्त होती है। जैसे-जननी दास्या शिशुं चन्द्रं दर्शयति। (माँ नौकरानी से बच्चे को चाँद दिखलवाती है।) पिता पुत्रं पाठयति। (पिता पुत्र को पढ़ाता है।) पिता गुरुणा पुत्रं पाठयति। (पिता गुरुसे पुत्र को पढ़वाता है)।

१४४—किसी धातु की प्रेरणार्थक क्रिया बनाने के

लिए धातुसे आगे णि च् लगाया जाता है। (णिच् लगाने से इस क्रिया को णिजन्त कहते हैं। णिच् के ण् च् का लोप हो जाता है। शेष इ रह जाता है। इसके बाद अ (भ्वादिगण का विकरण) रखा जाता है। फिर इ को गुण (ए) और पुनः ए को अय् होता है अय् के साथ अ जोड़ने से 'अय' बन जाता है। इस अय का वैसा ही रूप है जो चुरादिगण के अय का है। अतः जिस धातु का णिजन्त रूप बनाना हो उसके आगे अय जोड़ कर उसके रूप सब लकारों में चुरादिगण के धातुओं की तरह बना लेने चाहिए ।

विशेषनियम

१४५—आकारान्त धातुओं के अन्त में अय से पूर्व प् जोड़ा जाता है। जैसे—दा + प् + अय + ति = दापयति । स्था—स्थापयति । मा—मापयति । धा—धापयति ।

अपवाद—पा—(पीना) के बाद य् और पा (पालना) के बाद ल् जोड़ा जाता है। जैसे—पा + य् + अय् + ति = पाययति (पिलाता है), पालयति (पलवाता है)।

१४६—ऐकारान्त धातुओं के ऐ को आ हो जाता है। जैसे—गै = गा + प् + अय + ति = गापयति ।

ग्लै, म्लै और स्ना धातुओं के ऐ का आ विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। जैसे—ग्लै = ग्ला + प् + अय + ति = ग्लापयति-ग्लपयति, म्लापयति-म्लपयति । स्नापयति स्नपयति ।

१४७—रुह् के ह् को विकल्प से प् हो जाता है। जैसे—रोहयति-रोपयति

रभ् और लभ् की उपधा में म् लग जाता है। जैसे-रम्भयति, लम्भयति।

१४८–जि, क्री और अधि इ के अन्तिम स्वर को आ हो जाता है। जैसे–जि = जा + प् + अय + ति = जापयति। क्री = क्रा + प् + अय + ति = क्रापयति । अधि + इ = अध्या+प् + अय + ति = अध्यापयति।

·५· हन् का घातयति, प्री का प्रीणयति, वि + स्मि का विस्माययति-विस्मापयति, सिध् का साधयति, रूप बनेंगे। (भीषयते का प्रयोग तब होगा, जब इसका अर्थ होगा 'डराता है'।) णिजन्त में धातु प्राय: उभयपदी होते हैं, परन्तु कुछ धातु ऐसे हैं जो णिच् आने से परस्मैपदी हो जाते हैं। इनके रूप सब लकारों में चुर् की तरह होते हैं।

धातुओं के णिजन्त रूप

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| याच् | याचयति | वद् | वादयति | ईच्छ् | ईच्छयति |
| शास् | शासयति | दिव् | देवयति | मुद् | मोदयति |
| आस् | आसयति | इष् | एषयति | रुद् | रोदयति |
| आप् | आपयति | चिन्त् | चिन्तयति | दुह् | दोहयति |

गुह—गूहयति, चम्—चामयति, क्रम्—क्रामयति, मृज्—मार्जयति, दंश् दंशयति, रज्–रञ्जयति, ध्मा–ध्मापयति, कम्–कामयते, कृत्–कर्तयति, मुच्–मोचयति, लिप्–लेपयति, लुप्–लोपयति, मृग्—मृगयति, गण्–गणयति, रच्–रचयति, अन्–आनयति, ईश्–ईशयति, वच्–वाचयति, सृ–सारयति, या–यापयति, लिह्–लेहयति, ह्री—ह्रेपयति, धा–धापयति, पृ–पारयति, मा–मापयति, हा–हापयति, धु—धावयति, सु–सावयति, हिंस्–हिंसयति, मन्-मानयति, बन्ध्-बन्धयति, बुध्-बोधयति, यज्-याजयति, राज्-राजयति, राध्—राधयति, पद्—पादयति, ह्वे—ह्वापयति, ग्रन्थ—ग्रन्थयति,। गूह्—गूहयति।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तुद् | तोदयति | सद् | सादयति | शम् | शामयति- |
| रुध् | रोधयति | रक्ष् | रक्षयति | | शमयति |
| युज् | योजयति | लभ् | लम्भयति | जन् | जनयति |
| मुष् | मोषयति | सह् | साहयति | हन् | घातयति |
| चुर् | चोरयति | अद् | आदयति | अधि+इ | अध्यापयति |
| दृश् | दर्शयति | अस् (होना) | भावयति | नी | नाययति |
| वृत् | वर्तयति | स्वप् | स्वापयति | शी | शाययति |
| वृध् | वर्धयति | नश् | नाशयति | भी | भाययति-भीषयते |
| स्पृश् | स्पर्शयति | व्यध् | व्याधयति | क्री | क्रापयति |
| सेव् | सेवयति | भ्रम् | भ्रामयति | स्तु | स्तावयति |
| स्था | स्थापयति | शक् | शाकयति | हु | हावयति |
| दा | दापयति | तन् | तानयति | सु | सावयति |
| ज्ञा | ज्ञापयति- | ग्रह् | ग्राहयति | श्रु | श्रावयति |
| | ज्ञपयति | प्रच्छ् | प्रच्छयति | ब्रू | वाचयति |
| पा (पीना) | पाययति | तड् | ताडयति | स्मृ | स्मारयति |
| पा (पालना) | पालयति | कथ् | कथयति | हृ | हारयति |
| जि | जापयति | भक्ष् | भक्षयति | जागृ | जागरयति |
| इ | गमयति | नम् | नामयति- | भृ | भारयति |
| हस् | हासयति | | नमयति | मृ | मारयति |
| पठ् | पाठयति | प्र + नम् | प्रणमयति | कृ | कारयति |
| पच् | पाचयति | गम् | गमयति | | |

## इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

गुरु ने रामदेव की इन्स्पेक्टर [निरीक्षक] से इतनी प्रशंसा करवाई कि वह खुशी से फूल उठा [प्रफुल्ल्]।

जिस तरह सुग्रीव ने अपने भाई बालि को राम से मरवाया था, उसी तरह विभीषण ने राम के द्वारा अपने सारे कुल का नाश

करवा दिया।

देव को अभी यहाँ दो घण्टे लग जायंगे, अतः इसकी माता के पास तुरन्त [ सत्वरम् ] संदेश भिजवादो नहीं तो [अन्यथा] वह बेचारी चिन्ता करेगी।

पिता ने मोहन को एक योग्य गुरु से पढ़वाया था, इसलिये वह आजकल जज [न्यायाधिपति] बन गया है।

कुयें से पानी निकलवाकर उसका घड़ा भरवा दो, और उस के सिर पर रखवाकर भेज दो।

पिताजी, गोपाल मुझे खुद [स्वयम्] तो डराता रहता है, अब दूसरों से डरवाता है।

यह कुत्ता हैज़े से मरा है, इसे कहीं [कुत्रचित्] दूर फिकवा दो, नहीं तो बीमारी फैल जायगी।

देखो, इतना छोटा आदमी उस आदमी को पेड़ पर चढ़ा रहा है। यह उससे लकड़ियाँ तुड़वाएगा।

उन सब भिखारियों को एक पंक्ति में बैठा दो। इनमें से कुछ को मैं खाना खिलाऊंगा, और कुछ में तुम भात [ओदन] बाँटना।

वह स्त्री अपनी नौकरानी से पहले रसोईघर [ महानस ] साफ करवाती है फिर उसे गोबर से [गोमय]से पुतवातीहै [लिप् ]और बाद में भोजन भी बनवाती है।

## अनुशीलनी—२४

१—इनके सम्बन्धी नियम बताकर उदाहरण दो।

णिच् से पूर्व—[क] अ को दीर्घ; इ, उ, ऋ को गुण; इ, उ, ऋ को वृद्धि।

[ ख ] धातु के अन्त में प् जोड़ना।

२—इन धातुओं के अणिजन्त रूप बताओ—

पालयति, अगापयत्, मापयिष्यते, पातयेत्, जापयति, अकामयत्, मोहयति, योजयति।

३—इन वाक्योंमें कोई प्रेरक कर्ता लगा कर क्रिया को णिजन्त में

बदलो—शिशुः शेते। छात्राः पाठं पठन्ति। गावो गोष्ठं गच्छन्ति। चौराः धनं हरन्ति। अर्जुनः शत्रूनजयत्। बालकश्चन्द्रं पश्यति। रामोऽयोध्यामत्यजत्। दास्यवस्करं क्षिपति। वृक्षः पतति। श्वा बिभेति।

४—णिजन्त क्रियाके साथ कर्ता तृतीयामें कब बदलता है और द्वितीया में कब बदलता है ? उदाहरणों से स्पष्ट करो।

५—इनमें रिक्त स्थानों को भरो ! अयं बालः—पन्थानं दर्शयति। गुरुः छात्रान्——पाठयति। कृष्णः——दुर्योधनम् अघातयत्। क एनं तृषितं—पाययिष्यति। रामः लक्ष्मणेन सीताम् वने—। अयं वृद्धः देहं——। त्वां श्वः विद्यालये——दण्डयिष्यामि। दासेन—कीलकेन बन्धय। रामेण मह्यं——क्रापय।

६—इन वाक्यों को शुद्ध या सिद्ध [ justify ] करो—

स्वामी भृत्यं भारं नाययति। सारथिः अश्वान् रथं वाहयति। यजमानः विप्रैः भोजनं भक्षयति। जननी दासी पुत्रं पोषयति। मया जलं पायय।

## क्रिया के वाच्य [ Voices ]

वाच्य का अर्थ है बताया जाने वाला। क्रियावाच्य का अर्थ है जो क्रिया से बताया जानेवाला है—अर्थात् क्रिया जिसे बताये। गच्छति कहने पर यह प्रश्न उठता है—को गच्छति ? इसका उत्तर होगा—रामः। यहाँ गच्छति 'रामः' को बताता है। रामः गच्छति का कर्ता है—गच्छति कर्तृवाच्य क्रिया है।

पठ्यते (पढ़ा जाता है) कहने पर प्रश्न उठता है-किं पठ्यते ? इसका उत्तर होगा—'पुस्तकम्'। यहां पठ्यते पुस्तक को बताता है। पुस्तकं पठ्यते का कर्म है। इसलिये पठ्यते कर्मवाच्य क्रिया है।

१४९—क्रियाके मुख्य वाच्य दो हैं।—कर्ता और कर्म। जिस क्रिया का वाच्य कर्ता हो, उसे कर्तृवाच्य और जिसका कर्म हो उसे कर्मवाच्य क्रिया कहते हैं

कर्तृवाच्य (Active voice)

क्रिया के जो रूप पीछे आ चुके है, वे सब कर्तृवाच्य रूप है।

१५०—कर्तृवाच्य क्रियाका कर्ता प्रथमान्त, कर्म द्वितीयान्त होता है और क्रिया का सम्बन्ध कर्ता से होता है। अर्थात् क्रिया के पुरुष और वचन कर्ताके अनुसार होते हैं। जैसे—रामो रावणं हन्ति। इस वाक्य में 'रामः' प्रथम पुरुष और एकवचन में है, इसलिए 'हन्ति' भी प्रथम पुरुष और एक ही वचन में है। जो धातु अकर्मक होते हैं उनके साथ कर्म नहीं होता। बालः शेते। वृक्षो वर्धते।

लोकाः माधवस्य व्याख्यानं शृण्वन्ति। महान्तो महान्ति कर्माणि कुर्वन्ति। अस्य नाम पृच्छ। पुस्तकं कुत आनयानि। इनके अतिरिक्त जो भी वाक्य पीछे आ चुके हैं वे सबके सब कर्तृवाच्य क्रियाके उदाहरण हैं।

कर्मवाच्य (Passive voice)

१५१— कर्मवाच्य क्रियाका कर्ता तृतीयान्त और कर्म प्रथमान्त होता है। क्रिया कर्मके अनुसार होती है। अतः जो पुरुष और वचन कर्म के हैं क्रियाके भी वे ही पुरुष और वचन होंगे। जैसे—मोहनेनान्नं खाद्यते। (मोहनसे अन्न खाया जाता है।) इसमें अन्नं कर्म है। इसका पुरुष प्रथम है और वचन एक है, इसलिए खाद्यते

का भी पुरुष प्रथम और वचन एक है। गुरुणा त्वमाहूयसे। (गुरुसे तू बुलाया जाता है) इसमें त्वं (कर्म) मध्यम पुरुष और एकवचन में है, अतः क्रिया भी उसी पुरुष और वचन में है। इस बात का ध्यान रक्खें कि क्रियाका वाच्य सदा प्रथमान्त रहता है,कर्तृवाच्यमें कर्ता और कर्म वाच्यमें कर्म प्रथमान्त रहते हैं।

१५२—क्रियाके दो प्रकार हैं।–सकर्मक(Transitive) और अकर्मक (Intransitve), सकर्मक क्रिया वह है जिसे किसी कर्मकी अपेक्षा नहीं होती। देवदत्तोऽत्ति। (देवदत्त खाता है।) इस वाक्यमें 'खाता है' क्रिया तब तक अपूर्ण मालूम होती है जब तक यह न बताया जाय कि 'क्या खाता है।' जब यह कहा जाता है कि अन्नमत्ति। [अन्न खाता है] तब वाक्य पूर्ण हो जाता है।, इसलिए 'अत्ति' क्रिया सकर्मक है। शिशुः शेते। [बच्चा सोता है] इस वाक्य में 'शेते' क्रिया अपूर्ण नहीं, अर्थात् इसकी पूर्ति के लिए और कुछ जानने को आकांक्षा नहीं रहती, इस लिए 'शेते' क्रिया अकर्मक है।

सकर्मक और अकर्मक दोनों क्रियाएं कर्तृवाच्य हैं क्योंकि दोनों को कर्ता की आकांक्षा रहती है। परन्तु कर्मवाच्य में किसी कर्म का रहना आवश्यक है। संस्कृत में अकर्मक क्रियाओंको भी कर्मवाच्य का सा रूप दे देते हैं। अर्थात् उसका कर्ता तृतीयान्त और उसकी बनावट [य और आत्मनेपद प्रत्यय आदि लगाने से] कर्मवाच्य क्रियाओं सी हो जाती है। परन्तु उन क्रियाओं के रूप सब लकारों में केवल प्रथम पुरुष के एकवचन में ही प्रयुक्त होते हैं, क्योंकि कर्तृवाच्य न होने से उनका सम्बन्ध कर्ता से नहीं रहता और अकर्मक होने से उनका कर्म कोई नहीं होता। [ऐसी क्रियाओंको भाववाच्य क्रियाएं कहते हैं।] इस प्रकार क्रियाके वाच्य हुए—कर्ता, कर्म और भाव

[किसी पदार्थ का गुण या धर्म] अतः वाच्यके विचार से क्रिया तीन प्रकार की हुई—

कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य, भाववाच्य।

[हिन्दीमें भाववाच्यका प्रयोग प्रायः नहीं होता। हिन्दी में बोलने का मुहावरा यही है-कि मैं जाता हूँ, मैं सोता हूँ, मै जागता हूँ। यह कभी नहीं कहा जाता—मुझसे गया जाता है। मुझ से सोया जाता है। कभी कभी मुझसे आज प्रायः उठा न जाएगा। मुझसे आज ठीक गाना न गाया जायगा।'इत्यादि वाक्य भी प्रयुक्तहोते हैं, परन्तु बहुत कम। हिन्दी में क्रिया के साथ कर्त्ता में ने लगाया जाता है। जैसे—मैंने फल खाया। मैंने उत्सव देखा। प्राचीन काल में 'वह फल खाता भया—इत्यादि वाक्यों में क्रिया का कर्तृवाच्य प्रयोग भी करते थे, परन्तु ऐसी भाषा अब प्रचलित नहीं है। अकर्मक क्रियाओं का तो भूतकाल में भी कर्तृ-वाच्य प्रयोग ही होता है। 'मैं सोया।' यही कहा जाता है। 'मैंने सोया।' नहीं कहते।

रूपसिद्धि

१५३—क्रिया के कर्मवाच्य और भाववाच्य रूपों में धातु और सार्वधातुक विभक्ति के मध्य में (गण—विकरण के स्थान में) य लगाया जाता है।

१५४—धातु के बाद केवल आत्मनेपद विभक्तियां ही आती हैं (धातु चाहे परस्मैपदी हो या आत्मनेपदी)।

जैसे—पठ् + ते = पठ् + य + ते = पठ्यते, पठ् + ताम् = पठ्यताम्, अपठ्यत, पठ्येत।

आर्धधातुक लकार में केवल आत्मनेपद के प्रत्यय ही लगते हैं,

'य' नहीं जोड़ा जाता। पठ् + स्यते = पठ् + इ+स्यते=पठिष्यते। दा-दास्यते। णिजन्त क्रिया के कर्मवाच्य रूप अय [ णिच्-प्रत्यय ) के स्थान में य कर देने से बनते हैं, परन्तु अय के कारण जो विकार धातु में होते हैं वे ज्यों के त्यों बने रहते हैं। जैसे—पाठयति का यदि कर्म-वाच्य रूप बनाना हो तो पाठ् के आगे य लगा कर बनेगा। पाठ + य+ते=पाठ्यते, पाठ्यताम्, अपाठ्यत, पाठ्येत। स्मारयति-स्मार्यते, दापयति दाप्यते, घातयति-घात्यते।

### विशेष नियम

१५५—ऋ-अन्त धातुओं के अन्तिम ऋ को रि हो जायगा।

जैसे- कृ+य+ते=क्+रि+य+ते=क्रियते। मृ-म्रियते। वृ-व्रियते। भृ-भ्रियते। अपवाद-(क) ऋ से पूर्व यदि संयुक्त व्यंजन हों तो ऋ को अर् होगा।

जैसे—स्मृ—स्मर् + य + ते = स्मर्यते।

(ख] जागृ के ऋ को भी अर् होगा। जागर्यते।

१५६—वच्, वप्, वह्, वस्, हे वद्, स्वप् के व को उ, यज् और व्यध् के य को इ और प्रच्छ् और ग्रह् के र को ऋ हो जाता है। [ इस विकार को सम्प्रसारण कहते हैं। ]

इ उ वा ऋ के परे कोई स्वर हो तो उसका लोप हो जाता है। [ ये ही विकार क्त, क्तवत् और क्त्वा के पूर्व भी होते हैं।] वच्-उच्यते। वप्-उप्यताम्। वह् = अउह् + त=औह्यत। वस्+य+इत = उष्येत। यज्-इज्यते। व्यध्-विध्यते। प्रच्छ्-पृच्छ्यते। वह्—उह्यते।

१५७— ऋतुका अन्तिम इ और उ दीर्घ हो जाता है।

जैसे—जि-जीयते। चि-चीयते। श्रु-श्रूयते। द्रु-द्रूयते। ह्वे + य + ते = ह् + उ + यते = हु+य+ते = हूयते ।

१५८—ॠ-अन्त धातुओं के ॠ को ईर् और यदि ॠ से पूर्व पवर्ग हो तो उसे ऊर् हो जाता है। जैसे=स्तॄ+य+ते = स्त् +ईर् +य + ते स्तीर्यते। पॄ—पूर्यते ।

१५६-धातु की उपधा में यदि कोई अनुनासिक हो तो उसका लोप हो जाता है। जैसे—बन्ध् = बध् +य+ते=बध्यते । मन्थ् -मथ्यते। रञ्ज् -रज्यते। ग्रन्थ् -ग्रथ्यते ।

१६०—आ-अन्त धातुओं के आ को ई हो जाता है।

जैसे—दा-दीयते। स्था-स्थीयते। मा-मीयते। हा-हीयते। गै का गीयते, शी का शय्यते, ब्रू का उच्यते और अस् [होना] के भूयते रूप बनेंगे।

## वाच्य-परिवर्तन

पीछे कहा जा चुका है कि [१] कर्तृवाच्य क्रिया के साथ कर्त्ता प्रथमान्त और कर्म द्वितीयान्त रहता है। [२] कर्तृवाच्य क्रिया का कर्त्ता तृतीयान्त और कर्म प्रथमान्त रहता है। (३) भाववाच्य में कर्ता तृतीयान्त और क्रिया सदा प्रथम पुरुष में एकवचनान्त रहती है और क्रिया के अकर्मक होने के कारण उसके साथ कर्म नहीं आता।

जिस क्रियाका जो वाच्य हो उसके पुरुष और वचन अपने वाच्य के अनुसार होते हैं।

## कर्मवाच्य से कर्तृवाच्य

कर्तृवाच्य क्रियाको कर्मवाच्य में बदलते समय कर्ता (प्रथमान्त)

को तृतीयान्त और कर्म (द्वितीयान्त) को प्रथमान्त में बदल कर क्रिया का सम्बन्ध कर्तासे हटाकर कर्मके साथ कर देना चाहिये। जैसे-रामः पुस्तकं पठति।=रामेण पुस्तकं पठ्यते। अहं त्वाम् आह्वयामि। =मया त्वम् आहूयसे। शिशुः पयः पिबतु।=शिशुना पयः पीयताम्। गौः तृणानि अभक्षयत्। =गवा तृणानि अभक्ष्यन्त। यूयं घटान् पूरयथ ~~पूरयन्ति~~।=युष्माभिः घटाः पूर्यन्ताम्। धनिकः भिक्षुकान् भोजनम् अभोजयत्।=धनिकेन भिक्षुका भोजनम् अभोज्यन्त।

## कर्मवाच्यसे कर्तृवाच्य

इसी प्रकार कर्मवाच्य क्रियाको कर्तृवाच्य में बदलते समय कर्ता (तृतीयान्त) को प्रथमान्त में, कर्म (प्रथमान्तको) द्वितीयान्त में बदलकर क्रियाका संबन्ध कर्मसे तोड़कर कर्तासे कर देना चाहिए। जैसे—भवद्भिः तद् दृश्यं दृश्यताम्।=भवन्तः तद् दृश्यं पश्यन्तु। नारीभिः भूषणानि धार्यन्ते।=नार्यः भूषणानि धारयन्ति। गायकैः गीतयः अगीयन्त। =गायकाः गीतीः अगायन्। राज्ञा अश्वमेधः आरभ्यत।=राजा अश्वमेधम् आरभत। त्वया अस्त्राणि संह्रियन्ताम्।=त्वम् अस्त्राणि संहर। जनैः रत्नम् अन्विष्यते।=जनाः रत्नम् अन्विष्यन्ति।

## कर्तृवाच्यसे भाववाच्य

अकर्मक कर्तृवाच्य क्रियाएं कर्तृवाच्यसे भाववाच्य में बदलती हैं। भाववाच्य क्रियाका कर्ता तृतीयान्त होता है परन्तु क्रिया सदा प्रथम पुरुष में एकवचनान्त रहती है। शिशुः शेते=शिशुना शय्यते। शिशू शयाते।=शिशुभ्यां शय्यते। शिशवः शेरते।=शिशुभिः शय्यते। अहं तिष्ठामि।=मया स्थीयते। ईश्वरः अस्ति। =ईश्वरेण भूयते। वृक्षाः वर्धन्ताम्। वृक्षैः वृध्यताम्।

यदि किसी णिजन्त क्रिया को कर्तृवाच्यमें बदलना हो तो वही कर्म (द्वितीयान्त) प्रथमान्त होगा जो अणिजन्त क्रियाका कर्ता हो।

जैसे—माता पुत्रं चन्द्रं दर्शयति ।=मात्रा पुत्रः चन्द्रं दर्श्यते । होगा।

इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

पूजा वही जाता है जो सबका भला [हित] करता है।

आज रातको इतनी गर्मी [ताप] थी कि एक क्षण भी नहीं सोया गया, शरीरसे पसीना [स्वेद] लगातार [निरन्तरम्] बहता रहा।

देखा जायगा आज पहले कौन उठेगा (उद्स्था)

निर्धनोंसे धनवान इस लिए आदर किये जाते हैं कि उनसे कुछ मिलनेकी आशा रहती है।

इस बेचारेके पास जो कुछ भी था, चोरोंसे चुराया गया है।

मूर्खों से जो काम भी शुरू किया जाता है, उसमें उन्हें सफलता नहीं मिलती।

यदि यह वृक्ष न काटा गया तो सड़क टेढ़ी (वक्र) ही रहेगी।

जब कभी मैं बुलाया गया तो मैंने तुरन्त उत्तर दिया।

अनुशीलनी—२५

१—क्रियाके वाच्य कितने और कौन-कौन हैं ?

२—कर्मवाच्यमें क्रिया का सम्बन्ध किसके साथ रहता है ? कर्मवाच्य क्रियाका कर्ता और कर्म किस विभक्ति में होते हैं ? उदाहरण दो।

३—कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य का भेद उदाहरणों से स्पष्ट करो।

४—क्रियाके कर्मवाच्य रूप किन किन साधारण नियमोंसे बनते हैं।

५—हन् , ब्रू , शी, स्मृ, दा, इनके लट् में, हन् (णिजन्त), ग्रह्, भृ, शास् , जागृ, इनके लङ्में, जि, पा, गम्, अधि+इ, भी, इनके लोट् में और स्था, युध् , व्यध् , श्रू , इनके लृट्में कर्मवाच्य रूप दो।

६—अदीयत, उच्यताम् , सुप्यन्ताम्, ताड्यन्ते, पीयेत, ध्यायते-इनको वाक्योंमें प्रयुक्त करो।

७—इनके वाच्य बदलो—इदानीं किं विलम्ब्यते भवता ? अत्र

स्थास्यामः रामायणकथां च श्रोष्यामः। स्वभावं नैव मुञ्चन्ति सन्तः संसर्गतोऽसताम्। अद्य रात्रावावाभ्याम् भूतले एव स्वप्स्यते। यद् दानं दीयेत, तत् सफलं भवति। अहं पत्रं लिखामि। कवयो नृपाणां गुणान् वर्णयन्ति। विजयतां महाराजः सपरिवारः। गुरुः छात्रान् अपाठयत्। वृद्धानां समक्षे स्त्रीभिः लज्ज्यते। दत्तेऽपि वारिणि कैश्चित् वृक्षैः शुष्यते, अन्यैः विनापि वारि वृध्यते।

---

## कृदन्त-प्रकरण

पीछे नाम के आगे सुप्-प्रत्यय (सात विभक्तियों के रूप में) और धातुओं के आगे तिङ्-प्रत्यय (लकार विभक्तियों के रूप में) आ चुके हैं। इनके अतिरिक्त नामों और धातुओं के बाद और प्रत्यय भी आते हैं, इन्हें क्रमशः तद्धित और कृत् प्रत्यय कहते हैं। तद्धित-प्रत्ययान्त शब्दों को तद्धितान्त और कृत्-प्रत्ययान्त शब्दों को कृदन्त कहते हैं।

नामों (संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण) के साथ तद्धित प्रत्यय लगाने से संज्ञाशब्दों से संज्ञाशब्द, संज्ञाशब्दों से विशेषणशब्द, विशेषणों से संज्ञाशब्द, विशेषणों से विशेषण, सर्वनामों से विशेषण आदि बनते हैं।

संज्ञा से संज्ञा—पण्डा (बुद्धि) से पण्डित (विद्वान्), पर्वत से पार्वतीय, चोर से चौर्य, मनुष्य से मनुष्यत्व।

संज्ञा से विशेषण—धन से धनवत्, मेधा से मेधाविन्, धर्म से धार्मिक, वर्ष से वार्षिक।

विशेषण से संज्ञा—मृदु से मार्दव (कोमलता), लघु से लाघव, युवन् से यौवन।

विशेषण से विशेषण—धूसर से धूसरित, मृदु से मृदुतर।

सर्वनाम से विशेषण—अस्मद् से अस्मदीय, त्वद् से त्वदीय, अस्मद् से आस्माकीन [हमारा], मामकीन [मेरा]।

२—धातुओं के साथ कृत्-प्रत्यय लगने से संज्ञा, विशेषण, अव्यय और क्रियारूप बनते हैं।

धातु से संज्ञा—नी से [अक] नायक, कृ से [तृ] कर्ता, भू से [अन] भवन, कृ से [ति] कृति।

धातु से अव्यय—गम् से [तुम्] गन्तुम्, जि से [त्वा] जित्वा।

धातु से क्रिया—जि से (त) जित, भू से (तवत्) भूतवत्, गम् से (तव्य) गन्तव्य।

(अव्ययों को छोड़ कर शेष कृदन्त शब्दों की रूपावली नामों की तरह अन्यान्य लिंगों में होती है)।

मुख्य कृत्-प्रत्यय ये हैं—

शतृ (अत्), शानच् (आन, मान), क्त (त), क्तवतु (तवत्), क्त्वा, (त्वा), तुमुन् (तुम्), तव्य, अनीय, यत् (य)

१६२-क्त किसी भी धातु के साथ जोड़ा जा सकता है। क्त के क् का लोप होकर शेष त रह जाता है। जैसे—भू + क्त=भूत, श्रु + क्त = श्रुत, स्मृ + क्त = स्मृत, भी + क्त = भीत।

१६३-(क) जिन प्रत्ययों में क् का लोप होता है(क्त= त, क्त्वा = त्वा, क्तवतु = तवत्) उनके पूर्व धातु में गुण नहीं होता। जैसे—श्रुत, स्मृत, नीत, भूत में गुण नहीं हुआ।

(ख) जो धातु सेट् हैं उनके साथ इ लगने पर फिर त

लगता है ।

जैसे—पत्+इ + त = पतित, पठ्—पठित, भाष्—भाषित, मुद्—मुदित ।

अनिट्

| | | |
|---|---|---|
| ज्ञा | (जानना) | ज्ञात |
| इ | (जाना) | इत |
| नी | (ले जाना) | नीत |
| भी | (डरना) | भीत |
| श्रु | (सुनना) | श्रुत |
| सु | (रस निकालना) | सुत |
| स्तु | (स्तुति करना) | स्तुत |
| हु | (हवन करना) | हुत |
| भू | (होना) | भूत |
| अधि+इ | (पढ़ना) | अधीत |
| क्षि | (दुर्बल होना) | क्षित, क्षीण |
| जि | (जीतना) | जित |
| कृ | (करना) | कृत |
| मृ | (मरना) | मृत |
| भृ | (पालना) | भृत |
| स्मृ | (याद करना) | स्मृत |
| हृ | (हरना) | हृत |
| अस् | (होना) | भूत |
| अस् | (फेंकना) | अस्त |
| आप् | (पाना) | आप्त |
| क्षिप् | (फेंकना) | क्षिप्त |
| वृत् | (होना) | वृत्त |
| नृत् | (नाचना) | नृत्त |
| विद् | (पाना, होना) | वित्त |
| शक् | (समर्थ होना) | शक्त |

सेट्

| | | |
|---|---|---|
| तड् | (पीटना) | ताडित |
| कथ् | (कहना) | कथित |
| कम्प् | (कांपना) | कम्पित |
| कुप् | (गुस्से होना) | कुपित |
| पठ् | (पढ़ना) | पठित |
| चुर् | (चुराना) | चोरित |
| चिन्त् | (सोचना) | चिन्तित |
| आस् | (बैठना) | आसित |
| ईक्ष् | (देखना) | ईक्षित |
| पत् | (गिरना) | पतित |
| भक्ष् | (खाना) | भक्षित |
| भाष् | (बोलना) | भाषित |
| मुद् | (खुश होना) | मुदित |
| मुष् | (चुराना) | मुषित |
| जागृ | (जागना) | जागरित |
| याच् | (मगाँना) | याचित |
| रक्ष् | (बचाना) | रक्षित |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| रुद् | (रोना) | रुदित | श्लाघ् | (प्रशंसा करना) | श्लाघित |
| विद् | (जानना) | विदित | शङ्क् | (शङ्का करना) | शङ्कित |
| शी | (सोना) | शयित | सेव् | (सेवा करना) | सेवित |
| शिक्ष् | (सीखना) | शिक्षित | हस् | (हंसना) | हसित |

विशेष–रूप

१६४–[क] द्-अन्त धातुओं के द् को न् और त वा तवत् के त को भी न हो जाता है, त्वा के त को न नहीं होता।

छिद् ( काटना ) छिन्न। भिद् ( काटना ) भिन्न।
तुद् ( तङ्ग करना ) तुन्न। खिद् (तङ्ग होना) खिन्न।
परन्तु अद् का जग्ध बनता है।

(ख) न्-अन्त वा म्-अन्त धातुओंके न् और म् का लोप हो जाता है, त, तवत् वा त्वा परे रहते।

मन् ( मानना ) मत। गम् ( जाना ) गत।
हन् ( मारना ) हत। नम् ( झुकना ) नत।
तन् ( फैलाना ) तत। रम् ( खेलना ) रत।

परन्तु जन् का जात और श्रम् आदि कुछ धातुओंके ये रूप बनते हैं–

श्रम् ( थकना ) श्रान्त। शम् ( शान्त होना ) शान्त।
भ्रम् ( भूलना ) भ्रान्त। क्षम् ( क्षमा करना ) क्षान्त।

(ग) च्-अन्त और ज्-अन्त धातुओं के च् व ज् को क् हो जाता है।

मुच् [छोड़ना] मुक्त। त्यज् [त्यागना] त्यक्त।
सिच् [सींचना] सिक्त। भज् (सेवा करना) भक्त।

ब्रू [वच्, बोलना] उक्त। युज् [जोड़ना] युक्त।
रिच् [ख़ाली करना] रिक्त। भुज [खाना] भुक्त।

परन्तु पच् का पक्क और सृज् का सृष्ट बनते हैं।

[घ] कुछ श्-अन्त धातुओं के श् को ष् और परले त् को ट् हो जाता है।

नश् [लुप्त होना] नष्ट। पुष् [पुष्ट होना] पुष्ट।
स्पृश् [स्पर्श करना] स्पृष्ट। दुष् [दुष्ट होना] दुष्ट।
दृश् [देखना] दृष्ट। इष् [इच्छा करना] इष्ट।

परन्तु शुष् का शुष्क बनता है।

(ङ) यदि किसी धातु के अन्त में किसी वर्ग का चौथा वर्ण हो तो उसे उसी वर्ग का तीसरा वर्ण और परले त को ध हो जाता है।

जैसे—बुध् +त=बुद्+ध=बुद्ध। लभ् +त=लब् +ध=लब्ध।

युध् [लड़ना] युद्ध। रुध् [रोकना] रुद्ध।
बुध् [जानना] बुद्ध। वृध् [बढ़ना] वृद्ध।
क्रुध् [गुस्से होना] क्रुद्ध। रभ् [शुरू करना] रब्ध।
बन्ध् (बाँधना) बद्ध। लभ् (पाना) लब्ध

(च) कुछ धातुओंके व को उ, य कोइ और र का ऋ हो जाता है, त, तवत् और त्वा परे रहते।

वच् + त = उच् + त = उक्त, वद् + त = उद् + इ + त+उदित, वस् + त = उस् + इ+त = उषित, ग्रह् + त = गृह् + ई+त + गृहीत,

(ग्रह् में इ दीर्घ हो जाता है।) प्रच्छ् + त = पृष्ट। यज्+त=इज्+त = इष्+त = इष्ट। (यज् के ज् और प्रच्छ के च्छ् को ष् हो जाता है।)

| | | | |
|---|---|---|---|
| वच् (बोलना) | उक्त | व्यध् (बेंधना) | विद्ध |
| ब्रू (वच्),, | ,, | यज् (यज्ञ करना) | इष्ट |
| वप् (बीज बोना) | उप्त | | |
| स्वप् (सोना) | सुप्त | ग्रह् (पकड़ना) | गृहीत |
| वह् (बोझ उठाना) | ऊढ | प्रच्छ् (पूछना) | पृष्ट |
| वद् (बोलना) | उदित | | |
| वस् (रहना) | उषित | | |

नीचे लिखे धातुओंमें कुछ कार्य होकर उनके ये रूप बन जाते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पा (पीना) | पीत | दा (देना) | दत्त |
| सह् (सहना) | सोढ | स्था (ठहरना) | स्थित |
| शास् (शासन करना) | शिष्ट | दिव् (चमकना) | द्यूतः-तम् (जुआ) |
| | | | द्यूनम् (लग्न-स्थानसे सातवीं राशि) |

ग्रह् से परे त, तवत्, त्वा, तुम्, तव्य, स्यति रहते इ दीर्घ होजाता। जैसे—गृहीत, गृहीतवत् इत्यादि।

क्तान्त शब्दोंके रूप अकारान्त शब्दोंकी तरह तीनों लिंगोंमें होते हैं।

| पु० | | | स्त्री० | | | नपुं० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कृतः | कृतौ | कृताः | कृता | कृते | कृताः | कृतम् | कृते | कृतानि |
| कृतम् | ,, | कृतान् | कृताम् | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| रामकी तरह | | | लताकी तरह | | | फलकी तरह | | |

शेष क्तान्त शब्दोंके रूप भी क्रमशः राम, लता और फलकी तरह होंगे।

## प्रयोग

क्तान्त शब्दों का प्रयोग तीन प्रकार का हो सकता है।

१. क्रियाकी तरह, २. विशेषणकी तरह, ३. संज्ञाकी तरह। क्तान्त क्रियाका काल भूत होता है। जब क्तान्त क्रिया किसी सकर्मक धातुसे बनी हो, तो उसका कर्ता तृतीयान्त, कर्म प्रथमान्त और क्रिया के पुरुष और वचन कर्म (प्रथमान्त) के अनुसार होंगे (कर्मके अनुसार होनेसे इसे कर्मवाच्य क्रिया कहते हैं।) जैसे—

रामेण रावणः हतः। (रामसे रावण मारा गया।)

इसमें रावण, (कर्म) प्रथमाके एकवचन में होने से हतः (क्तान्त) क्रिया भी उसी तरह प्रथमा-एकवचनमें है। दोनों का पुरुष भी प्रथम ही है।

इसी तरह गोपालेन त्वम् आहूतः। (गोपालसे तू बुलाया गया) मया फले खादिते। (मुझसे दो फल खाये गये) इस वाक्यमें फले [कर्म] और खादिते [कृदन्त क्रिया] दोनोंके पुरुष, विभक्ति और वचन समान हैं। अग्निना गृहं दग्धम् [आगसे घर जलाया गया]। सैनिकैः असयः गृहीताः [सिपाहियोंसे तलवारें पकड़ी गईं]। मारुतिना सेना हता। [हनुमानसे सेना मारी गई]।

जब क्तान्त क्रिया अकर्मक धातुकी बनी हो तो कर्ता तृतीयान्त और क्रिया क्तान्त सदा नपुंसकलिंग में प्रथमा-एकवचनान्त रहती है। धातुके अकर्मक होने से कर्म कोई नहीं होता। शिशुना शयितम्। [बच्चे से सोया गया]। मूषिकेण जीवितम् [चूहेसे जिया गया]। बालिकाभिः क्रीडितम्। [लड़कियोंसे खेला गया)! कुछ अकर्मक धातुओंसे बने क्तान्त रूप कर्तृवाच्यकी तरह भी प्रयुक्त होते है। देवः गतः। वृक्षः पतितः।

जब क्तान्त रूप विशेषण की तरह प्रयुक्त होता है तो इसके लिंग और वचन विशेष्यकी तरह होते हैं। दग्धं (जला हुआ] गृहम्। शान्ता व तृषा (बुझी हुई प्यास)। सोढानि कष्टानि [सहे हुए कष्ट]। गतैः नरैः [गये हुए मनुष्योंके साथ]।

मृतं। [मरे हुये] श्वानं मा स्पृश। अरब्धं [आरम्भ किये हुए] कार्यं कोऽपि जनः न त्यजति। वृद्धस्य [बड़े हुए] वृक्षस्य पतनं न वरम्। सकृत् उक्तस्य [कहे हुये] वचनस्य पालनं नाराणां धर्मः। गोमयेन लिप्तायां [पुती हुई] भूमौ तिष्ठति सा नारी। नृपेण आदिष्टेन [बताये हुये] मार्गेण चलति प्रजाजनः।

जब क्तान्त रूप संज्ञा की तरह प्रयुक्त होता है, तब वह सदा नपुंसक-लिंग में होता है।

हसितम् [हंसना], रुदितम् [रोना], गतम् [चाल], जागरितम् [जागना] इत्यादि।

अस्मिन् अवसरे देवदत्तस्य हसितम् अशोभनम्। तस्य वराकस्य रुदितेन हृदयं करुणार्द्रम् अभवत्। तस्याः नार्याः गतं मृग्याः इव।

### कुछ क्तान्त रूप

दृष्टमेकं फलं तेन, जलं पीतं मयाधुना।
धेनुर्दुग्धा हि गोपेन, क्षालितं वसनं तया।
मया क्रीतं गृहं तत्र विक्रीतं तेन सत्वरम्।
घ्रातं पुष्पं मयारामे, स्पृष्टं तेन करेण च।
दैत्याः सर्वे हता युद्धे, तथा नष्टाश्च राक्षसाः।
गृहं प्रविष्टास्तत् चौराश्चोरितं च धनं हि तैः।
कण्ठीकृतो मया पाठः, तेन सर्वं हि विस्मृतम्।

चौरः पलायितः शीघ्रम्, छिन्नं निगडबन्धनम् ।
स्नातं मया कुरुक्षेत्रे, गङ्गायां मम बान्धवैः ।
अपयातानि पापानि, पुण्यान्याप्तानि तेन हि ।
कष्टे धैर्यं धृतं तेन, मया धैर्यं विनाशितम्,
तेनावाप्तं सुख तेन, मम सौख्यं विनिर्गतम् ।
प्रेषितं हि मया पत्रम्, रामेणाधिगतं हि तत्,
ज्ञातः उदन्तः सर्वश्च, तेन जाता प्रसन्नता ।

कोऽन्धः ? योऽकार्यरतः । को बधिरः ? यः शृणोति नान्योक्तम् ।
विद्या विनयोपेता हरति न चित्तं हि कस्य मनुजस्य ?
तातेन कथितं पुत्र, लेखमेकं लिखाधुना,
न तेन लिखितो लेखः पितुराज्ञा न लङ्घिता ।
एकोना विंशतिः स्त्रीणां, स्नानाय सरयूं गता ।
विंशतिः पुनरायाता एका व्याघ्रेण भक्षिता ॥
दधि मधुरं मधु मधुरं द्राक्षा मधुरा सुधापि मधुरैव ।
तस्य तदेव हि मधुरं यस्य मनः यत्र संलग्नम् ॥

इनका अनुवाद संस्कृत में करो:—

सीता और राम लक्ष्मण के साथ बन को चले ।

जालंधर शहर में हरिवल्लभ के मेले पर भारत भर के प्रसिद्ध गायकों ने चुने चुने गीतों से श्रोताओं को मुग्ध कर दिया ।

जो अतिथि बाहर से आए हुए हैं, क्या उन्होंने खाना खा लिया है ?

हां,[ एवम्], सब से पहले स्नान किया है, फिर खाना खाया है, अब सोने को तैयार [प्रस्तुत] हैं।

ख़ज़ांची [ कोषाध्यक्ष ] ने रुपये गिन लिए हैं, अब स्कूल के अध्यापकों को उनकी मासिक तनख़्वाह [वेतन] बांट रहा है ।

जिन्हें सौ रुपये देने थे, उन्हें नोट [अर्थविनिमयपत्र] ही दे

दिये। इस से गिनने का झंझट मिट जाता है।

महाभारत युद्ध में अर्जुन के द्वारा कौरवों के हज़ारों योद्धा बात की बात में मारे गये।

मेरा कपड़ा यहां से फट गया है, इसे सूई [सूचि] से जल्दी सी डालो।

वह बहुत बेशर्म [निर्लज्ज] है। उसका अपराध मुझ से क्षमा नहीं किया जा सका।

ईश्वर ने इस जगत को रचा। जो फल वृक्ष से गिरते थे वे या तो तोतों [कीर, हारीत] से या मैना [सारिका] और दूसरे पक्षियों से खाए जाते थे।

उस बूढ़ी स्त्री का जो मालमत्ता [वस्तुजात] चुराया गया था, वह मिल गया है।

माघ-संक्रान्ति के उत्सव पर हजारों-लाखों नर-नारियों ने गंगा-यमुना संगम में स्नान किया।

क्या आपने मेरा इशारा [संकेत] समझ लिया ?

उसने वह बात विश्वास वाले [विश्वसनीय] पुरुष को कही है, वह उसे किसी को न कहेगा।

जब वर्षा हुई तो सब पक्षी अपने अपने घोंसले [नीड, कुलाय] में घुस गये और सो गये।

## क्त्वान्त [ Indeclinable Past Participles ]

धातुओं के क्त्वान्त रूप उन्हीं नियमों के अनुसार बनते हैं जिनसे क्तान्त रूप बनते हैं। जिस प्रकार क्त के क् का लोप होकर शेष त रह जाता है, इसी तरह क्त्वा के क् का लोप होकर शेष त्वा रह जाता है। शेष कार्य भी वे ही होते हैं जो क्त से पूर्व होते हैं। जैसे—जि + त्वा = जित्वा, भी + त्वा = भीत्वा, पठ् + इ + त्वा=पठित्वा, वच् + त्वा=उक्त्वा।

जिस धातु का जो त (क्त)—अन्त रूप बनता है, यदि उसमें त की जगह त्वा करदें तो उसका त्वा (क्त्वा)–अन्त रूप बन जायगा।

जैसे—भू-भूत (क्तान्त), भूत्वा, (क्त्वान्त)। इष्-इष्ट (क्तान्त), इष्ट्वा (क्त्वान्त)। लभ्-लब्ध (क्तान्त), लब्ध्वा (क्त्वान्त)। पठ्-पठित (क्तान्त), पठित्वा (क्त्वान्त)। वद्-उदित (क्तान्त), उदित्वा (क्त्वान्त) दुह्-दुग्ध (क्तान्त), दुग्ध्वा (क्त्वान्त)।

[कहीं कहीं पर क्तान्त और क्त्वान्त रूपों में भेद भी होता है। जैसे—जन्-जात (क्तान्त), जनित्वा (क्त्वान्त), भिद्-भिन्न (क्तान्त), भित्त्वा (क्त्वान्त)।

चुरादिगणी धातुओं के परे त्वा से पूर्व अय (विकरण) भी आता है। कथ् + अय + इ + त्वा = कथयित्वा।

| अनिट् | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | स्मृ | स्मृत्वा | यत् | यतित्वा |
| | | हृ | हृत्वा | कम्प् | कम्पित्वा |
| ज्ञा | ज्ञात्वा | अस् | ( फेंकना ) असित्वा, अस्त्वा | कुप् | कुपित्वा |
| इ | इत्वा | | | कथ् | कथयित्वा |
| क्षि | क्षित्वा | अस् (होना) | भूत्वा | चुर् | चोरयित्वा |
| जि | जित्वा | आप् | आप्त्वा | तुल् | तोलयित्वा |
| क्री | क्रीत्वा | क्षिप् | क्षिप्त्वा | चिन्त् | चिंतयित्वा |
| भी | भीत्वा | तुद् | तुत्त्वा | तड् | ताडयित्वा |
| नी | नीत्वा | वृत् | वर्तित्वा-वृत्त्वा | भक्ष् | भक्षयित्वा |
| श्रु | श्रुत्वा | शक् | शक्त्वा | त्रस् | त्रसित्वा |
| सु | सुत्वा | विद् (पाना) | वित्त्वा | जागृ | जागरित्वा |
| हु | हुत्वा | सेट् | | जन् | जनित्वा |
| कृ | कृत्वा | | | पठ् | पठित्वा |
| भू | भूत्वा | नृत् | नर्तित्वा | | |
| मृ | मृत्वा | आस् | आसित्वा | पत् | पतित्वा |
| भृ | भृत्वा | ईक्ष् | ईक्षित्वा | भाष् | भाषित्वा |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सुभ् | शुभित्वाशोभित्वा | रक्ष् | रक्षित्वा | शिक्ष् | शिक्षित्वा |
| मुद् | मुदित्वा-मोदित्वा | रुच् | रुचित्वा | श्लाघ् | श्लाघित्वा |
| शुच् | शुचित्वाशोचित्वा | रुद् | रुदित्वा | शङ्क् | शङ्कित्वा |
| मुष् | मुषित्वा | विद्(जानना) | विदित्वा | सेव् | सेवित्वा |
| याच् | याचित्वा | शी | शयित्वा | हस् | हसित्वा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| छिद् | छित्त्वा | भिद् | भित्त्वा |
| तुद् | तुत्त्वा | खिद् | खित्त्वा |
| सद् | सत्त्वा | | |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| मन् | मत्वा | गम् | गत्वा |
| हन् | हत्वा | नम् | नत्वा |
| तन् | तत्वा-तनित्वा | रम् | रत्वा |
| श्रम् | श्रमित्वा-श्रान्त्वा | शम् | शमित्वा-शान्त्वा |
| भ्रम् | भ्रमित्वा-भ्रान्त्वा | क्षम् | क्षमित्वा-क्षान्त्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| मुच् | मुक्त्वा | त्यज् | त्यक्त्वा |
| सिच् | सिक्त्वा | भज् | भक्त्वा |
| ब्रू | उक्त्वा | युज् | युक्त्वा |
| रिच् | रिक्त्वा | भुज् | भुक्त्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| सृज् | सृष्ट्वा | पुष् | पुष्ट्वा |
| नश् | नष्ट्वा, नंष्ट्वा, नशित्वा | दुष् | दुष्ट्वा |
| दृश् | दृष्ट्वा | हृष् | हृष्ट्वा |
| स्पृश् | स्पृष्ट्वा | शुष | शुष्ट्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| युध् | युद्ध्वा | रुध् | रुद्ध्वा |
| बन्ध् | बद्ध्वा | बुध् | बुद्ध्वा- |
| क्रुध् | क्रुद्ध्वा | वृध् | वृद्ध्वा-वर्धित्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| रभ् | रब्ध्वा | लभ् | लब्ध्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| वच् | उक्त्वा | व्यध् | विद्ध्वा |
| वप् | उप्त्वा | यज् | इष्ट्वा |
| वह् | ऊढ्वा | ग्रह् | गृहीत्वा |
| वद् | उदित्वा | प्रच्छ् | पृष्ट्वा |
| वस् | उषित्वा | स्वप् | सुप्त्वा |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| पा | पीत्वा | स्था | स्थित्वा |
| सह् | सहित्वा, | दिव् | देवित्वा |
| | सोढ्वा | अद् | जग्ध्वा |
| शास् | शिष्ट्वा | | |
| दा | दत्वा | दुह् | दुग्ध्वा |
| | | अस् [होना] | भूत्वा |

---

## त्य (य)

जिन धातुओं के पूर्व कोई उपसर्ग जुड़ा हो और अन्त में कोई ह्रस्व स्वर हो, उनके परे त्वा नहीं आता त्य आता है। जैसे—

वि + जि + त्य = विजित्य, प्र + हृ + त्य = प्रहृत्य, अनु + कृ + त्य = अनुकृत्य, वि + स्मृ + त्य = विस्मृत्य, अधि + इत्य = अधीत्य।

यदि अन्त में ह्रस्वस्वर से भिन्न कोई वर्ण [दीर्घ स्वर वा व्यञ्जन]

हो तो य आता है। जैसे–अनु + भू + य = अनुभूय, वि + नी + य = विनीय, वि+क्री+य=विक्रीय, सम्+भाष्+य = संभाष्य, प्र + यत् + य = प्रयत्य, वि+गृह् + य = विगृह्य।

उपसर्ग पूर्व होने पर कुछ म्-अन्त ( गम्, रम्, नम् ) और न्-अन्त (हन्, मन्, तन्) धातुओं के म् वा न् का विकल्प से लोप हो जाता है। अतः म् वा न् का लोप होने पर अन्त में स्वर हो जाने से त्य आयेगा। जैसे—प्र + नम् + य = प्रणम्य-प्रणत्य। वि + हन्+य= विहन्य, विहत्य। वि+रम् + य = विरम्य, विरत्य। अनु+मन् +य= अनुमन्य, अनुमत्य। अधि + गम्+य = अधिगम्य, अधिगत्य।

नैतद्भवति

## प्रयोग

जब किसी कर्ता ने एक से अधिक क्रियायें की हों, तो अन्तिम क्रिया को छोड़कर अन्य क्रियाओं को क्त्वान्त रूप से बताया जा सकता है। इसलिए इसे पूर्वकालिक क्रिया भी कहते हैं। जैसे—मोहन ने घर पहुँचने से पूर्व कई काम किये। वह दफ्तर से चला, भाई से मिला, मार्ग में कई चीजें ख़रीदीं और फिर घर पहुँचा। इस आशय को हम हिन्दी में इस प्रकार प्रकट करते हैं—मोहन दफ्तर से चलकर, भाई से मिलकर और मार्ग में कुछ वस्तुयें खरीद कर घर पहुँचा। संस्कृत में यह वाक्य बनेगा—

मोहनः कार्यालयात् चलित्वा, भ्रातरं मिलित्वा, मार्गे कतिपयानि वस्तूनि क्रीत्वा च गृहं प्राप्तः।

(हिन्दी के 'कर' को त्वा (य, त्य) से प्रकट करते हैं) जैसे–पीकर (पीत्वा), मारकर (हत्वा), पकड़ कर (गृहीत्वा)।

### कुछ क्त्वान्त शब्दों के प्रयोग

अनेन वटुना वेदमधीत्य तदङ्गान्यधीतानि। प्रातः संध्यामुपास्या-

न्येषु गृहकार्येष्वासक्तः भव। प्रातरुत्थाय हरिं स्मर। युक्तकराभ्यां गुरुं प्रणम्य तदन्तिके उपविश। यत् कार्यं कर्तुमेतेऽशक्ताः तत् सर्वे मिलित्वा कर्तुं शक्ताः। राजपुरुषाश्चौरं दृष्ट्वा, तं च धृत्वा, बद्ध्वा च न्यायालयमनयन्। वत्स, त्वम् इतश्चलित्वा, पितुरन्तिकमुपगम्य, मत्सन्देशं कथयित्वा च पुनः निवर्तस्व।

शयित्वा शुभ्रशय्यायां निद्रां प्राप्य च तत्त्तणम्।
उत्थाय प्रातः पान्थोऽसौ पुरमुद्दिश्य निर्गतः।
छित्वा वृक्षस्य तां शाखां तया दण्डं विरच्य च,
तं संयोज्य कुठारेण काष्ठकारः समागतः।
राघवो रावणिं हत्वा छित्त्वा तद्भ्रातृशीर्षकम्,
शरैराविध्य पौलस्त्यं सीतामादाय चागतः।
स्नात्वा गङ्गाजले पुण्ये अर्चयित्वा महेश्वरम्,
दृष्ट्वा स्वमानसे सीता कुटीं स्वां प्रति गच्छति।
भरद्वाजमुनिं प्राप्य तं नत्वा तेन सत्कृतः,
राघवः तस्य निर्देशात् चित्रकूटेऽवसत् सुखम्।
तदाकर्ण्य खरः क्रुद्ध्वा राघवस्य व वधोद्यतः,
दूषणं चात्मनादाय राघवान्तिकमागतः।

इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

काम करके विश्राम करने से सुख मिलता है।

सैर से लौट कर नहाओ, फिर कुछ जलपान कर और अपनी पुस्तकें लेकर पाठशाला जाओ।

रावण और उसके हज़ारों नाती-पोतों को मार कर राम अपने भाई लछमण, सती भार्या सीता और हनुमान और सुग्रीव आदि भक्तों को साथ लेकर अयोध्या लौट रहा है।

आसाढ़ [आषाढ़] की धूप से संतप्त होकर उस थके हुए यात्री ने अपना कंबल (कम्बल) उतार कर रख दिया।

प्रति दिन छटांक [ षट्टङ्क ]

भर मक्खन खा खा कर वह तपेदिक [ राज्यक्ष्मन् ] का बीमार तन्दुरुस्त हो गया।

उस ज्योतिषी [ज्योतिर्विद्, दैवज्ञ] ने ग्रहों की गति को देख कर और उनका फल विचार कर कहा कि इस मंगलवार को वर्षा होगी।

पाव [पाद] भर सरसों का तेल लेकर उसमें कुछ खांड [शर्करा] या गुड़ मिला कर इस दुबली घोड़ी को दो।

कर्ण ने पैने [खर] तीर चलाकर और उनसे अर्जुनके घोड़ों को मार कर उसे व्याकुल कर दिया।

कई दिनों की यात्रा से यह थका तो था ही, अतः उस नरम [मृदुल] बिस्तरे पर पड़ते ही सो गया।

उस मुकदमे पर विजय पा कर मोहन को अत्यन्त प्रसन्नता हुई।

अब व्यर्थ यहां पड़े रहकर समय खोने से क्या लाभ हो सकता है ?

इन चहचहाते पक्षियों की मधुर आवाज़ को सुनकर किसका मन प्रसन्न नहीं होगा।

## तुमुन्नन्त

१६५–किसी धातु के परे तुमुन् लगाने से तुमुन्नन्त रूप बनते हैं। तुमुन् के उन् का लोप होकर शेष तुम् रह जाता है।

१६६– तुम् से पूर्व—

(क) धातु के अन्तिम स्वर (ह्रस्व या दीर्घ) को गुण हो जाता है। जैसे—चि + तुम् = चेतुम्, नी + तुम् = नेतुम्, श्रु + तुम् = श्रोतुम्. कृ + तुम् = कर्तुम्।

(ख) धातु की उपधा के ह्रस्व स्वर को (दीर्घ नहीं) गुण हो जाता है। जैसे—छिद्+तुम्=छेत्तुम्, मुच्+तुम्=मोक्तुम्

भूष् के उपधास्वर के दीर्घ होने से गुण नहीं होता। भूषयितुम्।

(ग) सेट् धातुओं के अन्त में इ आता है। जैसे—पत्+इ+तुम्=पतितुम्, भाष् +इ+तुम् =भाषितुम्।

(घ) दृश्, सृज् और स्पृश्की उपधा ऋ को र हो जाताहै जैसे—दृश्+तुम्=द्रश्+तुम् =द्रष्टुम्, स्रज्—स्रष्टुम्, स्पृश्—स्प्रष्टुम्।

(ङ) चुरादिगण के धातुओं के अन्त में अय विकरण आता है। चुर्+अय+इ+तुम् =चोरयितुम्।

कुछ धातुओं के तुम्-अन्तरूप

| अनिट् | | अधि+इ | अध्येतुम् | पच् | पक्तुम् |
|---|---|---|---|---|---|
| आप् | आप्तुम् | नी | नेतुम् | सिच् | सेक्तुम् |
| दा | दातुम् | भी | भेतुम् | भिद् | भेत्तुम् |
| धा | धातुम् | क्री | क्रेतुम् | व्यध् | व्यद्धुम् |
| पा | पातुम् | श्रु | श्रोतुम् | वन्ध् | बन्द्धुम् |
| स्था | स्थातुम् | हु | होतुम् | युध् | योद्धुम् |
| शक् | शक्तुम् | स्तु | स्तोतुम् | बुध् | बोद्धुम् |
| स्वप् | स्वप्तुम् | स्मृ | स्मर्तुम् | क्रुध् | क्रोद्धुम् |
| बस | वस्तुम् | मृ | मर्तुम् | रुध् | रोद्धुम् |
| हन् | हन्तुम् | भृ | भर्तुम् | मुच् | मोक्तुम् |
| गम् | गन्तुम् | कृ | कर्तुम् | भुज् | भोक्तुम् |
| नम् | नन्तुम् | हृ | हर्तुम् | शुष् | शोष्टुम् |
| क्षि | क्षेतुम् | ब्रू | वक्तुम् | तुष् | तोष्टुम् |
| जि | जेतुम् | क्षिप् | क्षेप्तुम् | पुष् | पोष्टुम् |
| इ | एतुम् | त्यज् | त्यक्तुम् | प्रच्छ् | प्रष्टुम् |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| दृश् | द्रष्टुम् | यत् | यतितुम् | सेव् | सेवितुम् |
| सृज् | स्रष्टुम् | पठ् | पठितुम् | मुद् | मोदितुम् |
| स्पृश् | स्प्रष्टुम्-स्पर्ष्टुम् | रक्ष् | रक्षितुम् | शुभ् | शोभितुम् |
| दुह् | दोग्धुम् | ईक्ष् | ईक्षितुम् | रुच् | रोचितुम् |
| रभ् | रब्धुम् | वद् | वदितुम् | मुष् | मोषितुम् |
| लभ् | लब्धुम् | अस् (फेंकना) | असितुम् | नृत् | नर्तितुम् |
| सद् | सत्तुम् | तन् | तनितुम् | वृत् | वर्तितुम् |
| अद् | अत्तुम् | जन् | जनितुम् | वृध् | वर्धितुम् |
| भिद् | भेत्तुम् | भ्रम् | भ्रमितुम् | शी | शयितुम् |
| तुद् | तोत्तुम् | शम् | शमितुम् | जागृ | जागरितुम् |
| नश् | नष्टुम्-नशितुम् | वन्द् | वन्दितुम् | हस् | हसितुम् |
| विद् | वेत्तुम् (पानेको) वेदितुम् | श्लाघ् | श्लाघितुम् | ग्रह् | ग्रहीतुम् |
| सह् | सहितुम्-सोढुम् | भाष् | भाषितुम् | दण्ड् | दण्डयितुम् |
| इष् | एषितुम्-एष्टुम् | आस् | आसितुम् | भक्ष् | भक्षयितुम् |
| **सेट्** | | याच् | याचितुम् | तड् | ताडयितुम् |
| भू | भवितुम् | शास् | शासितुम् | चुर् | चोरयितुम् |
| अस् (होना) | भवितुम् | शिक्ष् | शिक्षितुम् | तुल् | तोलयितुम् |
| पत् | पतितुम् | कम्प् | कम्पितुम् | भूष् | भूषयितुम् |
| | | शङ्क् | शङ्कितुम् | चिन्त् | चिन्तयितुम् |
| | | दिव् | देवितुम् | कथ् | कथयितुम् |

## प्रयोग

जहां एक क्रियाके लिए दूसरी क्रिया की जाय तो वहां दूसरी क्रिया को प्रधान क्रियाके रूपमें रखकर पहली क्रियाको तुमुन्नन्त रखा जाता है। जैसे—हिन्दीमें हम कहते हैं—राम खेलनेको जाता है। यहां जाना (क्रिया) खेलनेके निमित्त की गई है। संस्कृत में इस वाक्यका यह रूप होगा—रामः क्रीडितुं गच्छति। इसमें क्रीडितुम् क्रीड् (धातुका) तुमुन्न—

न्त रूप है। इसलिए तुमुन्नन्त क्रियाको क्रियार्थ क्रिया भी कहते हैं।

यदि तुमुन्नन्त क्रिया सकर्मक धातुकी बनी हो तो उसके पूर्व द्वितीयान्त कर्म अवश्य आता है और यदि वह अकर्मक धातुकी बनी हो तो कर्म नहीं आता। जैसे-नृपः चौरं दण्डयितुम् ऐच्छत्। इस वाक्य में दण्ड् धातु सकर्मक है, अतः इसके पूर्व चौरं का होना आवश्यक है। परन्तु शिशुः शयितुम् ईहते। इस में शयितुम् अकर्मक (शी) धातु का तुम्–अन्त रूप है, अतः इसके पूर्व कर्म नहीं है।

## कुछ तुमुन्–अन्त शब्दों के प्रयोग

स्नातुं जलं समानेतुं यान्ति नार्यः पयस्वतीम्,
घटानादाय शीर्षैश्च गृहाण्यागन्तुमुद्यताः।
वक्ता यदोत्थितो वक्तुं श्रोतारः श्रोतुमागताः।
विक्रेतुं पण्यवीथ्यां ते विक्रेतारः पृथक् पृथक्,
क्रय्यान् पदार्थानादाय प्रसारयितुमुत्सुकाः।
उत्तमः क्लेशविक्षोभं क्षमः सोढुं नहीतरः।
आरुढः स्यन्दनं कर्णः प्राप्तुं सद्यो रणाङ्गणम्।
दुर्जनसङ्गं सुजनास्त्यक्तुं वांछन्ति दुर्जना न पुनः,
कम्बलमिषाद् गृहीतं भल्लूकं यथाध्वगो न चासौ तम्।

### इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

आज हमारे स्कूल के हैडमास्टर (मुख्याध्यक्ष) परीक्षा लेने को हमारी जमात में आये थे।

कण्व ने शकुन्तला को दुष्यन्त के पास भेजने को अपने शिष्यों को बुलाया।

मोहन अपने पिता से पैसा (पण) माँगने को खड़ा है।

अनार खरीदने के लिए पहले एक रुपया दो फिर इन्हें हाथ लगाना।

किसान ( कृषीबल, कृषक ) खेत में बीज डालने (वप्)के लिए हल चला रहा है।

ये दोनों पहलवान युद्ध के लिए तैयार होकर एक दूसरे को ललकार रहे हैं।

एक शिकारी अपने साथ एक बाज़ ( श्येन ), कुछ कुत्ते और धनुष बाण लिये शिकार को जा रहा है।

हम प्रातः ही उठ कर घूमने को जाते हैं, फिर लौट कर न्हाने के लिए जल लाते हैं।

देखो, ग्वाला दूध दोहने के लिए आ रहा है, तुम अभी मटकी लेकर जाओ।

दुहे हुए दूध को लाकर गरम करने के लिए कड़ाही (कटाह) में डालो।

मैं आपसे वही सुन्दर कहानी सुनना चाहता हूँ जो तीन साल पहले सुनी थी।

देखो, ये छात्र पंक्ति में अपना अपना पाठ पढ़ने को खड़े हैं।

यह बनियां अधिक दाम पर चीज़ को बेचकर धनी होना चाहता है।

जो लोग केवल यश पाना चाहते हैं, वे घोर से घोर कुकर्म करने से भी बाज़ नहीं आते।

आजकल तो जिसके पास खाने को अन्न और पहनने को वस्त्रमात्र ही हो, उसे भाग्यवान समझना चाहिये।

मेरी गाड़ी में घोड़े को जोड़ने ( युज् ) के लिये कोचवान ( सारथि ) को बुलाओ।

## अनुशीलनी

१—इन रूपों को नियमों के द्वारा सिद्ध करो—

सृष्ट्वा, उप्त, स्रष्टुम्, विजित्य, दोग्धुम्, भिन्न, पठित्वा, क्रोद्धुम्, पीत्वा, शुष्क, पक्व।

२—इनमें प्रकृति (धातु) और प्रत्यय को अलग २ करो—

दुष्ट, सोढ, अधीत्य, जग्ध, भेत्तुम्, विस्मृत्य, उक्त, उषित्वा, धून,

पीत्वा, ऊढ, सुप्त्वा ।

३—इनके क्तान्त और तुमुन्नन्त रूप लिखो—

स्था, अद्, अस् (होना), व्यध्, प्रच्छ्, भाष्, शुभ्, ग्रह्, यज्, वद्, भुज्, श्रम्, जन्, हृष्, शुष्, लि, या, शास्।

४—इन पदों को वाक्यों में प्रयुक्त करो—

(क) भोक्तुम्, उपगम्य, प्रस्थाय, जित, भीत, रोद्धुम्, क्रीत्वा, पतित, सोढ, अनुभूय, तीर्त्वा, कृत।

(ख) इन क्तान्त रूपों का प्रयोग विशेषणों की तरह करो—

कृत, दुग्ध, श्रान्त, अनुभूत. स्थित, मुक्त, जात, गृहीत, शिष्ट, दत्त।

५—इनको संस्कृत में उलथा करो—

खेलने के लिए, चला गया, देखे गए, पीकर, उठने को, मारे गए, (दो) सो गए, चुरा कर, बेचकर, बैठकर, सुना गया, रोने के लिए, देख कर, सूखने के लिए, प्रसन्न होकर, शुरू करने के लिए, होगया, छोड़ कर, छुआ गया, तोड़ा गया।

६—इनमें रिक्त स्थानों को पूर्ण करो—

मोहनस्य वित्तं —। चौरः तस्य गृहं—। पित्रे तेन—।—आत्मना ——अपराधे——नोचितम्।—राज्यं—रामस्य पादुके सिंहासने —। आकाशे यदा चन्द्रः——तदा तारकाणि —। शिशुः दुग्धं— सुप्तः ।—अनुचितं कृतम्।——कर्मणः किं फलं—। सदा— फलानि भक्षय न अपक्वानि ।———कूपात् वारि———। शिशिरे वृक्षाणां पर्णानि——। पत्रम् —कुत्र गच्छसि ? गुरुं— —पाठः तेन ——। सफलतां——नरः प्रसीदति। रावणं—— रामः अयोध्यां——। विद्यालयं———उद्यतः छात्रः। अद्याहं— उद्यानं गमिष्यामि। रावणं—रावत्र आगतः।

## कृदन्त-प्रकरण—२

### वर्तमान कृदन्त ( Present Participle )

**१६७–शतृ के श् और ऋ का लोप होकर अत् रह जाता है और शानच् के श् और च् का लोप होकर आन रह जाता है।**

अत् परस्मैपदी धातुओं से आता है और आन आत्मनेपदी धातुओं से। उभयपदी धातुओं से अत् और आन दोनों आते हैं।

**१६८–अत्से पूर्व धातुके अन्तमें उस धातुका विकरण जोड़ा जाता है।** फिर धातु और विकरण में वे सबके सब कार्य होते हैं जो अजादि अविकारक विभक्ति ( अन्ति, अन्तु, अन् आदि) के पूर्व होते हैं।

जैसे—भू+अत्=भू+अ + अत्=भवत्। अस्+अत्=सत्। हन्–अत्=घ्नत्। ब्रू + अत्=ब्रू + उव् + अत्=ब्रुवत्। आप् + नु+अत्=आप् + नुव् + अत् = आप्नुवत्। बिभे+अत्=बिभ्यत्। नश् + य+अत=नश्यत्। रुन्ध् + अत्=रुन्धत्। तन् + उ+अत्=तन्वत्। कुर् + उ+अत्=कुर्वत्। क्री + ना + अत्=क्री + ण् + अत्=क्रीणत्। चुर् + अय+अत् = चोरयत्।

किसी परस्मैपदी धातु के लट् के प्रथम पुरुष के बहुवचन का रूप लेकर उसकी विभक्ति को हटाकर उसके स्थान में अत् कर देने से शत्रन्त रूप बन जाता है। जैसे—गम् के गच्छन्ति का अन्तिम अन्ति हटाकर अत् लगाने से गच्छत् रूप बन जाता है। दीव्यन्ति-दीव्यत्। बिभ्रति-बिभ्रत्। ददति-ददत्।

**१६९–आन आत्मनेपदी धातुओंसे आताहै। आनसे पूर्व भी धातुके अन्तमें गण-विकरण जोड़ा जाता है। भ्वादि,**

दिवादि, तुदादि और चुरादिगणों के धातुओं में आन से पूर्व म् जुड़कर मान बन जाता है।

जैसे—मुद्+अ+आन=मोद्+अ+म्+आन=मोदमान। वृत्+अ+मान=वर्त्तमान। वृध्+अ+मान=वर्धमान। भाष्-भाषमाण। युध्+य=मान=युध्यमान। जन्+य+मान=जायमान। सिच्=सिञ्च्+अ+मान=सिञ्चमान। चुर्+अय+मान+चोरयमाण।

अदादि, जुहोत्यादि, स्वादि, रुधादि, तनादि और क्र्यादि गणी धातुओं से आन ही आता है और आन से पूर्व धातु और विकरण में वे सब कार्य होते हैं जो अजादि-अविकारक विभक्तियों से पूर्व होते हैं। ब्रू+आन=ब्रुव्+आन=ब्रुवाण। दा+आन=दद्+आन=ददान। धा-दधान। सु+नु+आन=सुन्वान। रुध्+आन=रुन्धान। भुज्—भुञ्जान। कृ+आन=कुर्+उ+आन=कुर्वाण। तन्-तन्वान। क्री+ना+आन=क्रीणान। ग्रह्-गृह्णान।

भ्वादि, दिवादि, तुदादि और चुरादिगण के किसी आत्मनेपदी धातु के लट् के प्रथम-पुरुष एकवचन का रूप लेकर ते के स्थान में मान कर देने से और अन्य धातुओं के लट् के बहुवचन का रूप लेकर विभक्ति (अते) के स्थान में आन कर देने से मान-अन्त या आन-अन्त रूप बन जाते हैं। जैसे—(मान) शोचते-शोचमाण। विद्यते-विद्यमान। म्रियते-म्रियमाण। भूषयते-भूषयमाण। (आन) हन्वते-हिन्वान। भुञ्जते-भुञ्जान। कुर्वते-कुर्वाण। क्रीणते-क्रीणान।

कुछ धातुओं के शत्रन्त रूप

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| भू | भवत् | पा | पिबत् | जि | जयत् |
| पत् | पतत् | गम् | गच्छत् | स्मृ | स्मरत् |
| पठ् | पठत् | शुच् | शोचत् | त्यज् | त्यजत् |
| दा | यच्छत् | क्षि | क्षयत् | दृश् | पश्यत् |

| | |
|---|---|
| रक्ष् | रक्षत् |
| वद् | वदत् |
| नम् | नमत् |
| स्था | तिष्ठत् |
| पच् | पचत् |
| गुह् | गूहत्, गूहमान |
| चम् | चामत् |
| क्रम् | क्रामत्, क्राम्यत्, क्रममाण |
| मृज् | मार्जयमान, मार्जमान |
| सद् | सीदत् |
| दंश् | दशत् |
| हृ | हरत् |
| रञ्ज् | रञ्जत्, रञ्जमान |
| बुध् | बोधत्, बोधमान |
| ध्मा | धमत् |
| घ्रा | जिघ्रत् |
| **दिवादि—** | |
| भ्रम् | भ्राम्यत् |
| व्यध् | विध्यत् |
| नश् | नश्यत् |
| क्रुध् | क्रुध्यत् |
| शुष् | शुष्यत् |
| तुष् | तुष्यत् |
| अस् | अस्यत् |
| नृत् | नृत्यत् |
| पुष् | पुष्यत् |
| दिव् | दीव्यत् |
| **तुदादि—** | |
| कृत् | कृन्तत् |
| मुच् | मुञ्चत्, मुञ्चमान |
| लिम्प् | लिम्पत्, लिम्पमान |
| लुप् | लुम्पत्, लुम्पमान |
| विन्द् | विन्दन्त्, विन्दमान |
| सिञ्च् | सिञ्चत्, सिञ्चमान |
| इष् | इच्छत् |
| प्रच्छ् | पृच्छत् |
| क्षिप् | क्षिपत् |
| सृज् | सृजत् |
| स्पृश् | स्पृशत् |
| कथ् | कथयत्, कथयमान |
| मार्ग् | मार्गयत्, मार्गयमाण |
| गण् | गणयत्, गणयमान |
| चुर् | चोरयत्, चोरयमाण |
| तड् | ताडयत्, ताडयमान |
| भूष् | भूषयत्, भूषयमाण |
| दण्ड् | दण्डयत्, दण्डयमान |
| भक्ष् | भक्षयत्, भक्षयमाण |
| तुल् | तोलयत्, तोलयमान |
| स्पृह् | स्पृहयत्, स्पृहयमाण |
| **अदादि—** | |
| अद् | अदत् |
| अस् | सत् |
| इ | यत् |
| अन् | अनत् |
| ब्रू | ब्रुवत्, ब्रुवाण |
| शास् | शासत् |
| हन् | घ्नत् |

जागृ जाग्रत्
दुह् दुहत्, दुहान
विद् विदत्
रुद् रुदत्
पा पात्
स्वप् स्वपत्

जुहोत्यादि—
भी बिभ्यत्
दा ददत्, ददान
धा दधत्, दधान
हा जहत्
भृ बिभ्रत्
पृ पिप्रत्
ह्री जिह्रियत्
हु जुह्वत्
स्तु स्तुवत्, स्तुवान

स्वादि—
शक् शक्नुवत्
आप् आप्नुवत्
हि हिन्वत्
श्रु शृण्वत्
सु सुन्वत्,
धु धुन्वत्

रुधादि—
रुध् रुन्धत्, रुन्धान
भुज् भुञ्जत्, भुञ्जान
युज् युञ्जत्, युञ्जान
भिद् भिन्दत्, भिन्दान
हिंस् हिंसत्

तनादि—
तन् तन्वत्, तन्वान
कृ कुर्वत्, कुर्वाण

क्र्यादि—
बन्ध् बध्नत्
मुष् मुष्णत्
गृह् गृह्णत्, गृह्णान
ज्ञा जानत्, जानान
क्री क्रीणत्, क्रीणान

कुछ धातुओं के मान-अन्त रूप

भ्वादि—
शिक्ष् शिक्षमाण
ईक्ष् ईक्षमाण
वन्द् वन्दमान
यत् यतमान
शङ्क् शङ्कमान
वृत् वर्तमान
वृध् वर्धमान
श्लाघ् श्लाघमान
कम्प् कम्पमान
सह् सहमान
मुद् मोदमान
शुभ् शोभमान
रुध् रोधमान
भाष् भाषमाण
सेव् सेवमान
रभ् रभमाण
लभ् लभमान
मृग् मृगयमाण
कम् कामयमान

दिवादि—
जन् जायमान
युध् युध्यमान
विद् विद्यमान

तुदादि—
मृ म्रियमाण

आन-अन्त
ईश् ईशान
शी शयान
सु सुन्वान
अधि + इ अधीयान
अस् आसीन

अत्-अन्त शब्दों के रूप तीनों लिंगों में गच्छत् की तरह होंगे।

मान तथा आन-अन्त शब्दों के रूप पुलिंग में राम की तरह, स्त्री-लिंग में लता की तरह और नपुंसकलिंग में फल की तरह होंगे।

| पुंलिङ्ग | वर्तमानः | वर्तमानौ | वर्तमानाः |
|---|---|---|---|
| स्त्रीलिङ्ग | वर्तमाना | वर्तमाने | वर्तमानाः |
| नपुंसकलिङ्ग | वर्तमानम् | वर्तमाने | वर्तमानानि |

### प्रयोग

अत्-अन्त और आन-अन्त पदों के प्रयोग दो प्रकार से होते हैं-वर्तमान कृदन्त (present Participle) की तरह और विशेषणकी तरह।

१७०—(क) जहां दो क्रियाएं एक ही साथ हो रही हों तो जो क्रिया पहले हो रही हो वहां उसका (अत् अन्त वा आन-अन्त) प्रयोग वर्तमान-कृदन्त की तरह होता है। जैसे—स चलन् पठति। सीता रामम् अनुगच्छन्ती तम् अब्रवीत्। मोहनः मे पृष्ठतः आगच्छन् आस्ते। कृष्णां सान्त्वयमानः कृष्णः अवदत्। किं कुर्वाणाः तिष्ठन्ति ते? सर्वे जनाः त्वां प्रतीक्षमाणाः वर्तन्ते। अत्र बहवः नरा आसीना अवर्तन्त।

क्रिया यदि कभी भूत या भविष्यत् काल की हो तो भी वर्तमान [Present Participle] अर्थ में इसीका ही प्रयोग होगा।

जैसे—मृगः धावन् अलुप्यत्। सोऽन्नम् अदन् पठिष्यति।

ऐसी अवस्था में अत् और आन-अन्त पदोंकी समता वाक्य के कर्ता से होगी। देखो ऊपर दिए हुए उदाहरण।

(ख) जब इनका प्रयोग विशेषण की तरह हों तो इनकी समता अपने विशेष्यसे होगी। जैसे—एवं चिन्तयतः तस्य कृत्स्ना रात्री व्यतीता। घटं वहन्तीं तां नारीं माधवः अपश्यत्। याचमानाय अस्मै भिक्षवे किंचिद् भोजनं यच्छ। जीर्यतः नरस्य दन्ता जीर्यन्ति। स शयानं शार्दूलं शरेण अविध्यत्।

क्तवत्-अन्त

१७१—क्तवत् के क् का लोप होकर तवत् रह जाता है। तवत् से पूर्व धातुमें वे ही विकार होते हैं, जो त (क्त) से पूर्व होते हैं।

किसी धातुके क्तान्त रूपके साथ यदि वत् लगादें तो वह उसका क्तवत्-अन्त रूप बन जायगा। जैसे—भू-भूत (क्तान्त), भूतवत् [क्तवत्-अन्त]। गम्-गत, गतवत्। दा-दत्त, दत्तवत्। वच्-उक्त, उक्तवत्। दृश्-दृष्ट, दृष्टवत्। गुह्-गूढ, गूढवत्। चम्-चान्त, चान्तवत्। क्रम्-क्रान्त, क्रान्तवत्। सद्-सन्न, सन्नवत्। मृज्—मृष्ट—मार्जित, मृष्टवत्—मार्जितवत्। दंश्—दष्ट, दष्टवत्। रञ्ज्—रक्त, रक्तवत्। ध्मा—ध्मात, ध्मातवत्। घ्रा—घ्रात, घ्रातवत्। कम्—कान्त, कान्तवत्। कृत्—कृत्त, कृत्तवत्। लुप्—लुप्त, लुप्तवत्। इष्—इष्ट, इष्टवत्। सू—सूत, सूतवत्। या—यात, यातवत्। लिह्—लीढ, लीढवत्। पृ—पृत, पृतवत्। मा—मित, मितवत्। हा—हीन, हीनवत्। धु—धुत, धुतवत्। हिंस्—हिंसित, हिंसितवत्।

तवत्—अन्त शब्दों के रूप तीनों लिंगोंमें गुणवत् की तरह होंगे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पु० | कृतवान् | कृतवन्तौ | कृतवन्तः |
| स्त्री० | कृतवती | कृतवत्यौ | कृतवत्यः |

| नपुं० | कृतवत् | कृतवती | कृतवन्ति |
|---|---|---|---|

तवत्-अन्त कृदन्तोंका प्रयोग—

(क) क्रियाकी तरह और
[ख] विशेषणकी तरह होता है।

(क) जब यह क्रियाकी तरह हो तो इसका प्रयोग कर्तृवाचक भूतकाल में होता है। उस समय इसके लिंग, विभक्ति (प्रथमा) और वचन कर्ताकी तरह होंगे। जैसे—रामः राजा भूतवान्। वृक्षात् फलानि पतितवन्ति। प्रमदाः तडागात् जलं नीतवत्यः। प्रातः एव तस्य वृद्धस्य प्राणाः निर्गतवन्तः। रघुः अनाथेभ्यः सर्वस्वं दत्तवान्। सर्वे एव तस्य व्याख्यानम् अवधानेन श्रुतवन्तः। कमला विमला च उभे सत्वरं ग्रामात् प्रत्यागतवत्यौ।

(ख) जब यह विशेषण की तरह प्रयुक्त होता है तो इसके लिंग और वचन विशेष्यकी तरह होंगे। उस समय इसका अर्थ वर्तमानकी तरह होता है। जैसे—गच्छतः नरस्य (जाते हुये आदमीका) के स्थानमें 'गतवतः नरस्य' का प्रयोग भी हो सकता है। जैसे-गृहं प्रति गतवते रामाय मे सन्देशं देहि। वने गतवन्तं नरं कश्चन सर्पः दष्टवान्। उत्सवम् अवलोकितवान् असौ नरः सर्वैर्विवदते।

क्त (त) कर्मवाच्य भूतमें आता है और क्तवतु (तवत्) कर्तृवाच्य भूत में आता है। अतः क्तान्त क्रियाका वाच्यपरिवर्तन क्तवत्वन्तमें और क्तवत्वन्त का क्तान्त में होता है। जैसे—मारुतिना लङ्का दग्धा। इस में कर्मवाच्य क्तान्त क्रिया है। इसका कर्तृवाच्य में परिवर्तन, मारुतिः लङ्कां दग्धवान्। क्तवत्वन्त क्रिया में होगा।

| क्तान्त | क्तवत्वन्त |
|---|---|
| सर्पेण स शिशुः दष्टः। | सर्पः तं शिशुं दष्टवान्। |

अथवा ( या )–भवान् यातु न यात्वथवा, मया त्ववश्यं गमनीयम् ।

अद्य ( आज )–अद्य कतमो दिवसोऽस्य मासस्य ?

अद्यत्वे ( आजकल )—अद्यत्वे भारतीयानां स्वराजस्य महती जिघृक्षा विद्यते ।

अधः (नीचे)— मह्या अधः पातालं विद्यते ।

अधस्तात् ( नीचे ) – पर्वतस्याधस्तात् कुटीरे निवसाम्यहम् ।

अधिकृत्य ( विषय में )–कं विषयमधिकृत्य भवान् व्याख्यास्यते ?

अधुना ( अब ) दिवसस्य पूर्वार्धभागः निर्गतः, अधुना मया प्रस्थातव्यमेव ।

अन्तः ( अन्दर )—अन्तःशैवा बहिःशाक्ताः ।

अपि ( भी ) इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी ।

( प्रश्न ) अप्येष तपस्विनामाश्रमः गृहस्थानां वा निवासः ?

अपि ( शायद, कदाचित् )—अपि जीवेत् अयं शुकः !

अपितु ( बल्कि )–न केवलं वृद्धा अपितु तरुणा अपि तत्रावर्तन्त ।

अमुत्र ( उस जगह, परलोक में )–यावज्जीवं च तत्कुर्यात् येनामुत्र सुखं वसेत् ।

अविरतम् ( निरंतर )—गतभौमवासराद् अविरतं देवो वर्षति ।

आ ( पर्यन्त, तक )–आमूलात् ( आमूलं वा ) श्रोतुमिच्छामि । आमुक्तेः ( आमुक्ति ) संसारः ।

इदानीम् ( अब )—इदानीं प्रातरेव कुत्र गम्यते ?

इतः ( यहां से, इधर )—इतः नगरी क्रोशे । इत आगच्छ ।

इतस्ततः ( इधर उधर )—इतस्ततः किं मार्गयसि ?

इति ( समाप्ति )—इति सप्तमोऽध्यायः । ( किसी की उक्ति को उसी रूप में कहने में प्रयुक्त ) रामो वदति–अद्याहं विद्यालयं गन्तुमसमर्थ इति ।

इव [ तरह ]-भीष्म इव युद्धकलानिपुणः न कोऽपि तदावर्तत ।

[मानो]—अयं धर्मः मूर्तिमान् इव ।

ईषत् [ कुछ ] ईषत्शीतलं जलं पेयम् ।

एव [ ही ]—अर्थोष्मणा विरहितः पुरुषः स एव ।

एवम् [ इसी तरह ] एवमस्तु ।

उच्चैः [ ऊंचा ]—उच्चैरुच्चारयति वटुः ऋचम् ।

उद्दिश्य [ ओर ]—गृहमुद्दिश्य प्रचलितः स पान्थः ।

उपरिष्टात् [ ऊपर ]—मुनेर्निवासः पर्वतस्योपरिष्टात् ।

ऊर्ध्वम् [ ऊपर ]—ऊर्ध्वं विलोकयत्ययं बालः ।

कच्चित् [ प्रश्न पूछने में ]–कच्चित् जीवति ते माता ? कच्चित् कुशली भवान् ?

कथम् [ प्रश्न पूछने में ]—कथं ते कार्यं निष्पन्नम् ? [ किस तरह] कथं नेत्रविहीनोऽप्ययं भिक्षुः पन्थानमतिक्राम्यते ?

[ सम्भ्रम ] कथं समागता एव भवन्तः !

कदा [ कब ]—भो ईश्वर, कदाहं स्वकर्तव्यं पूरयितुं शक्ष्यामि ?

कदापि [ कभी ]—कदापि मनुजेन स्वयशः प्रसारयितुम् एवंविधः समयः प्राप्यते ।

कदाचित् [ कभी ]–कदाचित्तत्र पुरे कश्चिन् महातापसः समागच्छन्।

कुतः [ कहाँ से ]—कुतः समागतोऽसि ? [ कहाँ ] ईदृग् विनोदः कुतः ! [ क्यों ] कुत इदमुच्यते ? ।

कुत्र ( कहां )—कुत्र निवासः श्रीमताम् ?

क्व ( कहां ) क्व गन्तुमुद्यता भवन्तः ? क्व, क्व ( परस्पर विरोध बताने में)क्व सूर्यप्रभवो वंशः, क्व चाल्पविषया मतिः !

खलु ( निश्चय से )—न खल्वनिर्जित्य रघुं कृती भवान् !

( विनय ) न खलु न खलु बाणः सन्निपात्योऽयमस्मिन् ।

( प्रश्न ) न खलु तामभिक्रुद्धो गुरुः ? ( वाक्य को अलंकृत करने के लिए ) तत्र खलु जनसमुदायानां सागरस्येव महान् घोषः समजनि !

च ( और )—रामो जगाम कान्तारं सीता साध्वी च भूपते ।

( कभी कभी पादपूर्ति के लिए च का प्रयोग अनेक बार होता है।
धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।

चिरम्, चिरात्, चिराय ( देर से )—चिरन्तनमिदं वृत्तम्। कस्माच्चिराद् दृष्टोऽसि ? चिराय निर्धनो भूत्वा भवत्यह्वा महाधनः।

चेत् (यदि, यह वाक्य के आदि में नहीं आता )—क्रोधश्चेदगुणेन किम् ?

झटिति ( शीघ्र )—झटित्ययं याति मरुत्समो रथः।

तत्र ( वहां )—तत्र कियतो दिवसान् निवासः कृतः ?

तथा ( उस तरह )—तथा स धूर्तो मां वञ्चयित्वा निर्गतः।

( और ) आगता मुनयस्तथा।

तावत् ( सबसे पहले )—इतस्तावदागम्यताम्। ( इसी बीच ) धैर्यमवलम्बस्व, अहन्तावत्, राजादेशेन भवत्समीहितं करोमि।

( अभी ) गच्छ तावत्, येनोद्दिष्टं स्थानमचिरात् प्राप्नुयाः।

तूष्णीम् ( चुप )—मुनिश्तूष्णीमास्ते।

दिष्ट्या ( सौभाग्य से, आनन्द से )—दिष्टया धर्मपत्नीसमागमेन पुत्रमुखदर्शनेन चायुष्मान् वर्धते।

द्राक् (शीघ्र)—धावन् धावन् ध्रुवः क्लान्तः द्राक् मातरमुपागमत्।

तु ( लेकिन ) स सर्वेषां सुखानामन्तमगच्छत्, एकन्तु सुतमुखदर्शनसुखं नालभत। ( किम् और परम् के साथ तु प्रायः 'लेकिन' अर्थ में आता है। ) ( और ) एकदा तु प्रतीहारी समुपेत्याब्रवीत् नृपम्।

न, नो, नहि (न)—नैकः सुप्तेषु जागृयात्। नो जानीमः किमत्रास्ति।
नहि गतं निवर्तते।

ननु ( प्रश्नसूचक )—कति ननु गुणाः ? ( निश्चय से ) यदि धीमानपि बालोऽव्युत्पन्नो निवसति, तदाचार्यस्य दोषो ननु।

नाम ( नाम से )—हिमालयो नाम नगाधिराजः। ( निश्चय से ) मया नाम जितम्। ( विस्मय से ) को नामायमपूर्वनाटकविधिः यः

शिक्षितो दुर्जनैः !

नीचैः ( नीचे )—नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण ।

नु ( प्रश्नसूचक ) क्वनु गतोऽसौ जनः ? ( विकल्प, संशय ) स्वप्नो नु, माया नु, मतिभ्रमो नु ?

नूनम् ( निश्चय से )—नूनं हनिष्यामि रावणम् ।

परम् ( लेकिन )—पीडा तं भृशं बाधते, परं स तूष्णीमेवास्ते । ( बाद ) भाग्यायत्तमतः परम् । ( अत्यन्त ) परं दुःखितोऽस्मि ।

परश्वः ( परसों )—परश्वः स्वपत्तनं प्रति प्रस्थास्ये ।

परारि ( दो वर्ष पूर्व )—परारि मे ज्येष्ठा स्वसा स्वरयात् ।

परुत् ( परु, एक वर्ष पूर्व ) परुत् मया प्राथमिकी परीक्षोत्तीर्णा ।

पश्चात् (पीछे)—मम पितापि पश्चाद् आगच्छन्नास्ते (पश्चिम में) पश्चाद् गन्तुं सपदि दिनेशः प्रपद्यति पश्य ।

पुनः ( फिर )—न पुनरेवं जल्पनीयम् । ( किन्तु ) भवांस्तु धनेशः, मम पुनः उदरपूरणायापि न विद्यते किमपि ।

पुरतः ( सामने )—ईक्षे जगत्पतिमहं पुरतश्च पश्चात् । ( पहले ) भोजने पुरतः पुत्रः संग्रामे पश्चिमः सदा ।

पुरस् ( सामने ) अमुं पुरः पश्यसि देवदारुम् ।

पुरस्तात् ,, पुरस्तात् पश्य तद् दृश्यम् ।

पुरा ( पहले, प्राचीन समय में )—पुरा दशरथो नामासीद् राजा महाबलः ।

प्रत्युत ( उल्टे )—कृतमपि परोपकारं पय इव पीत्वा निरातङ्कः प्रत्युत हन्तुं यतते खलः ।

प्रभृति ( लेकर, आरम्भ कर )-शैशवात् प्रभृति आवयोर्मैत्री ।

प्राक् (पहले)—प्रागजायत घृणा ततो मही । (प्रभात में)प्रागुत्थाय सन्ध्यामुपासीत । (पूर्वदिशा) प्राङ्मुखं कृत्वा सन्ध्योपास्या । (आरम्भ में) इति प्रागेव निर्दिष्टम् ।

प्रातः ( प्रातःकाल )—श्वः प्रातरेवोत्थाय प्रस्थातव्यम् ।

प्रायः ( बहुदा, अक्सर )—प्रायः स्वं महिमानं क्रोधात् प्रतिपद्यते जन्तुः ।

भूयः (बार बार )—न वरं संसदि भूयो भाषणं धीमतां नृणाम् ।

भृशम् ( अत्यन्त )—स तेन भृशं ताडितश्चिरमरोदीत् ।

मा (मत)—मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत् । पापे रतिं मा कुरु ।

मिथः ( आपस में )—मिथो हि विवदेते तौ ।

मुधा ( व्यर्थ )—तत् किञ्चिदपि संवीक्ष्य कुरुते हसितं मुधा ।

मुहुः ( बार बार )—व्याधशरविद्धोऽयं मृगो धावति मुहुश्च पश्चाद् वीक्षते ।

मृषा ( झूठ )—मृषा किं भाषसे नित्यम् ?

यतः ( जिससे, जहां से )—यतस्त्वया ज्ञानमशेषमाप्तम् । यतस्त्वमागतोसि तदेव मे पत्तनम् । ( क्योंकि ) यतो विद्वान् ततः पूज्यः ।

यत्र ( जहाँ पर )—यत्र धूमस्तत्राग्निः ।

यथा ( जैसे )—यथाज्ञापयति महाराजः । ( तरह ) द्योततेऽस्याः मुखं यथा चन्द्रः । (ताकि) गृह्यतामयं हंसः यथायं मे प्रमोदं वर्धयेत् ।

( तथा और यथा कभी कभी साथ साथ आते हैं ) । न तथा बाधते स्कन्धः यथा 'बाधति' बाधते । ( कभी कभी यथा तथा जैसे—ऐसे के अर्थ में एकत्र आते हैं । ) यथा वृक्षस्तथा फलम् ।

यदा ( जब )—यदा रामोऽयोध्यामत्यजत्, सर्वे नगरवासिनः तमन्वसरन् ।

यदा-यदा ( जब कभी )—यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत ।

यदि ( अगर )—यत्ने कृते यदि न सिध्यति कोऽत्र दोषः ।

( यदि के साथ तर्हि का प्रयोग प्रायः होता है ) । यदि रामो गच्छेत् तर्हि त्वयापि गन्तव्यम् ।

यद्यपि ( चाहे, अगरचे )—यद्यपि मेघाच्छन्नमाकाशम्, तथापि कार्य-वशान् मे प्रस्थानमावश्यकम्। ( यद्यपि के साथ तथापि आता है )।

यावत् ( जितना )—यावद् दत्तं तावदेव भुक्तम् ( यावत् के साथ तावत् आता है )। ( जब ) प्रतीक्षस्व, यावदहमागच्छामि।

बहिः ( बाहर )—प्रासादाद् बहिर्वसन्ति भिक्षवः।

वा ( या, अथवा )—एको वासः पत्तने वा वने वा। (कभी कभी 'और' अर्थ में आता है )। यशोऽधिगन्तुं सुखमीहितुं वा मनुष्य-संख्यामतिवर्धितुं वा।

वारशः ( क्रमशः )—तद्धनिनो गृहमागत्य भिक्षवः वारशो भिक्षा-माददते।

वृथा ( व्यर्थ )—वृथा कालक्षेपो न कार्यः।

शनैः ( धीरे धीरे )—शनैर्याति पिपीलिका। शनैर्विद्या शनैर्दानं शनैः पर्वतलङ्घनम्।

शश्वत् ( निरन्तर )—शश्वत्ते मुनयस्तत्र समसेवन्त योगिनम्।

श्वः ( आगामी कल )—श्वः कार्यमद्य कुर्वीत।

सकृत् ( एक ही बार )—सकृत् कन्या प्रदीयते। ( कभी ) सकृत्कृतप्रणयोऽयं जनः।

सततम् ( निरन्तर )—सुलभाः पुरुषा राजन् सततं प्रियवादिनः।

सदा, सर्वदा ( हर समय )—सदायं यतते श्रीमान् सर्वेषां दुःख-वारणे।

सद्यः ( शीघ्र )—पापस्य हि फलं सद्यः।

सम्प्रति ( अभी )—अयि ! सम्प्रति देहि दर्शनम्।

सहसा ( उसी दम, बिना सोचे )—सहसा विदधीत न क्रियाम्।

साम्प्रतम् ( अभी )—साम्प्रतमेव प्रस्थातव्यम्, अन्यथा महा-निष्टसंभावना।

सायम् ( सायंकाल )—सायं सन्ध्यामुपासीत।

सुष्ठु ( ठीक )—सुष्ठु खल्विदमुच्यते।

हा ( हाय, शोक )—पाषाणोपम ! हा कृतघ्नहृदय ! त्यक्त्वा न किं दीर्यसे ।

हि ( हेतु )—अग्निरिहास्ति धूमो हि दृश्यते । ( निश्चय से ) नहि कमलिनीं दृष्ट्वा ग्राहमवेक्षते मत्तो गजः । ( कभी कभी केवल वाक्यपूर्ति के लिए आता है ) ।

ह्यः (गत कल)-ह्यस्तनं वृत्तं श्रावय ।

संस्कृत में अनुवाद करो:—

आजकल जो युद्ध हो रहा है, वह यहां से हज़ारों कोसों दूर है, तो भी उसका फल हम भी भोग रहे हैं ।

प्राचीन समय में युद्ध सदा योधाओं में होता था, परन्तु अब तो पदार्थविद्या का युद्ध है, कलाओं का युद्ध है । युद्ध कहीं होता है और मारे बेचारे कोई जाते हैं ।

बिना सोचे किया हुआ कोई भी काम लाभदायक नहीं होता ।

मैंने एक बार (सकृत्) जो कह दिया है, वही होगा । बार बार कहना व्यर्थ है ।

मैं अपना वचन कभी न बदलूंगा (परि + वृत्) ।

भलाई की बात पहले कड़वी होती है, परन्तु पीछे आमले(आमलक) के रस की तरह मीठी लगती है ।

सौभाग्य से आपका समागम होगया है, परन्तु मैं आज ही बहुत दूर जाने वाला (प्रस्थास्यमान ) हूँ । बरसों के बाद शायद ही फिर समागम हो ।

अनुशीलनी

१—अव्यय किसे कहते हैं ? अव्यय के कितने प्रकार हैं ? उपसर्ग क्या हैं ?

उपसर्ग से धातु का अपना अर्थ प्रायः बदल जाता है ।

इसकी पुष्टि उदाहरणों द्वारा करो ।

२—कृ, हृ, ज्ञा, भू, सृ,—इन धातुओं के साथ अन्यान्य उपसर्ग

जोड़कर बताओ कि धातुओं के अर्थों में भेद हो जाता है।

३—इन अव्ययों के अर्थ बता कर उनसे वाक्य बनाओ—

अद्यत्वे, अमुत्र, मुधा, चिरात्, जोषम्, ननु, पुरतः, परुत्, सततम्, श्वः, परश्वः, ह्यः।

४—प्र, उप, अनु, सम्, वि-इन उपसर्गों को अन्यान्य धातुओं से पूर्व जोड़कर बताओ कि उनके अर्थ में क्या भेद हो गया है।

## समास-प्रकरण—१

हिन्दी में हम कहते हैं—हनुमान रामभक्त था। राम-लक्ष्मण भाई थे। गङ्गाजल पवित्र होता है। इस सर में नीलकमल उगे हैं। इन वाक्यों में रामभक्त का अर्थ है—राम का भक्त, राम-लक्ष्मण का अर्थ है—राम और लक्ष्मण, नीलकमल का अर्थ है—नीले कमल, गङ्गाजल का अर्थ है—गङ्गा का जल।

संस्कृत में भी रामभक्त, रामलक्ष्मण, नीलकमल और गङ्गाजल शब्दों का इसी तरह प्रयोग होता है और इनके अर्थ संस्कृत में हैं—

रामस्य भक्तः, रामः च लक्ष्मणः च, नीलम् कमलम्, गङ्गायाः जलम्। हिन्दी और संस्कृत के अर्थों का मिलान करके देखा जाय तो दोनों में से कुछ न कुछ निकालने से रामभक्त आदि रूप बनते हैं। जैसे—हिन्दी में 'राम का भक्त' में से का निकाल देने से रामभक्त बनता है और संस्कृत में 'रामस्य भक्तः' में से स्य निकाल देने से राम-भक्तः बनता है। इसी प्रकार 'राम और लक्ष्मण' में से और निकाल देने से रामलक्ष्मण और 'रामः च लक्ष्मणः च' में से विसर्ग और च निकालने से रामलक्ष्मणौ बनते हैं। इसी प्रकार गङ्गाजल से हिन्दी में का और संस्कृत में याः निकाला जाता है।

हिन्दी में का आदि विभक्तियाँ हैं और संस्कृत में स्य आदि विभक्तियाँ हैं। साथ ही इससे यह सिद्ध हुआ है कि रामभक्त

(विभक्ति-रहित) और राम का भक्त ( विभक्ति-सहित ) पदों के अर्थों में कोई भेद नहीं है।

इससे सिद्ध होता है कि सम्बन्ध रखने वाले दो शब्दों के अन्तों से विभक्तियाँ निकाल कर उन्हें मिलाया जाता है। उनके मिलने पर भी अर्थ पूर्ववत् बना रहता है, ऐसे मिले हुये पदों का नाम समास या समस्तपद है। जब किसी समस्त पद में सब विभक्तियाँ जोड़ दी जाती हैं तो उसे समस्त पद का विग्रह कहते हैं।

जब विभक्तियों को निकाल कर समास किया जाता है तो उसके अन्त में केवल उचित विभक्ति लगाई जाती है। जैसे—रामभक्त के रूप नृप की तरह रामभक्तः रामभक्तौ आदि होंगे। ( समास के अन्यान्य पदों में सन्धि करना आवश्यक है )।

समास के छः भेद हैं—

द्वन्द्व, तत्पुरुष, कर्मधारय, द्विगु, बहुव्रीहि, अव्ययीभाव।

(कई लोग समास को चार प्रकार का मानते हैं। कर्मधारय को तत्पुरुष का और द्विगु को कर्मधारय का भेद मानते हैं)।

## १—द्वन्द्व (Copulative Compound)

**२५०—जब दो वा अधिक प्रथमान्त शब्द च (और) से जुड़े हो तो उनकी विभक्तियों और च का लोप कर उन पदों का समास किया जाता है इसे द्वन्द्व-समास कहते हैं।**

१—द्वन्द्व के तीन प्रकार हैं—इतरेतर-द्वन्द्व, समाहार-द्वन्द्व, एक-शेष-द्वन्द्व*

---

*वास्तवमें 'एकशेष' द्वन्द्व समास नहीं है, भट्टोजी दीक्षित के मत में यह एक अलग वृत्ति है।

### १—इतरेतरद्वन्द्व

२५१—द्वन्द्वसमास में यदि दो पद हों और दोनों प्रथमा-एकवचनान्त हों तो समास के अन्त में द्विवचन आता है, अन्यथा बहुवचन। इसे इतरेतरद्वन्द्व कहते हैं।

जैसे—रामः च लक्ष्मणः च = रामलक्ष्मणौ। राम च कृष्णः च = रामकृष्णौ।

२५२—द्वन्द्व और तत्पुरुष समास में अन्तिम शब्द का लिङ्ग सारे समस्त पद का लिङ्ग होता है। (परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः) जैसे—मयूरी च कुक्कुटश्च = मयूरीकुक्कुटौ, कुक्कुटश्च मयूरी च = कुक्कुटमयूर्यौ।

अपवाद—परन्तु अश्वश्च वडवा च=अश्ववडवौ और अहश्च रात्रिश्च =अहोरात्रः होगा। (रात्रिको रात्र हो गया है।)

२५३—विद्या और योनिसम्बन्धी ऋकारान्त शब्द समस्त हों तो अन्तिम से पूर्व शब्द के ऋ को आ हो जाता है। इसी प्रकार पुत्र के पूर्ववर्ती ऋकारान्त शब्द के ऋ को भी आ हो जाताहै। जैसे—होता च पोताच=होतापोतारौ। माता च पिता च = मातापितरौ या मातर-पितरौ(इसका प्रयोग नहीं होता)। पिता च पुत्रश्च = पितापुत्रौ।

### २—समाहार द्वन्द्व

२५४—समाहारका अर्थ है समष्टि, समूह अर्थात् (Agregate) जिस द्वन्द्व–समासमें इतरेतर द्वन्द्वकी तरह प्रत्येक पद की प्रधनता नहीं होती, प्रत्युत उससे एक सामूहिक अर्थका

बोध होता है, उसे समाहार-द्वन्द्व समास कहते हैं। यह समास विशेष विशेष अर्थोंमें होता है।

इसके अन्यान्य पद चाहे किसी लिङ्ग वा विभक्ति के हों, समास के अन्त में नपुंसकलिंग की किसी विभक्तिका एकवचन ही रहता है। जैसे—हिंदी में हम कहते हैं-इन दोनों का वैर तो कुत्ते-बिल्ली का है। इस महात्मा को गरमी-सरदी एक है। इसी प्रकार के शब्द हैं—बाजा-गाजा, ढोल-ढमक्का। इनमें कुत्ता-बिल्ली, सरदी-गरमी, ढोल-ढमक्का आदि समस्त शब्दों में प्रत्येक शब्दके अर्थ की नहीं बल्कि किसी विशेष अर्थ की प्रधानता है। समाहार-द्वन्द्व प्रायः इन अर्थों में प्रयुक्त होता है।

जीवों के अंग-पाणी च पादौ च = पाणिपादम्।
दन्ताश्च ओष्ठौ च=दन्तोष्ठम्।

सेनाके विभाग-रथिकाः च अश्वारोहाः च=रथिकाश्वारोहम्।
धन्विनः च कौन्तिकाः च = धन्विकौन्तिकम्।
हस्त्यारोहाः च पादाताः च = हस्त्यारोहपादातम्।
मार्दङ्गिकाश्च पाणविकाश्च = मार्दङ्गिकपाणविकम्।

क्षुद्रजन्तु — दंशाः च मशकाः च= दंशमशकम्।
यूकाः च लिक्षाः च = यूकालिक्षम्।

भिन्न-भिन्न लिङ्ग की नदियों के और देशों के नाम—गङ्गा च शोणश्च= गङ्गाशोणम्। कुरवश्च कुरुक्षेत्रश्च = कुरुकुरुक्षेत्रम्।

वे जन्तु जिनमें सहज वैर हो—(येषां च विरोधः शाश्वतिकः।) अहिः च नकुलः च=अहिनकुलम्। काकाः च उलूकाः च=काकोलूकम्। मार्जारः च मूषिकः च=मार्जारमूषिकम्। देवासुरौ में इतरेतरद्वन्द्व ही होता है, क्योंकि इनमें शाश्वतिक विरोध नहीं है।

३—एकशेषद्वन्द्व

२५५—जिस द्वन्द्व समास में एक पद शेष रह जाय,

दूसरे पदोंका लोप हो जाय, उसे एकशेषद्वन्द्व कहते हैं।

(क) जब कुछ शब्द समान रूपके हों, अथवा समान अर्थके (चाहे रूप भिन्न भिन्न हों) हों, तो उनमें एकशेष समास होता है। घटः च घटः च=घटौ, घटः च कलशः च = घटौ, कलशौ।

पुंलिंगवाचक यदि अपने ही स्त्रीलिंगवाचक शब्दके साथ समस्त हो, तो पुंलिंगवाचक शेष रहता है। माता च पिता च = पितरौ (माता-पिता)। पुत्रः च दुहिता च पुत्रौ। श्वश्रूः च श्वशुरःच=श्वशुरौ (सास ससुर)।

संस्कृत में अनुवाद करो

अच्छाई और बुराई मनकी वासना पर रहती हैं।

लड़ाई झगड़ा भाइयों में फूट पैदा करेगा।

संसार का नाम ही मेल और जुदाई है।

राम और रावणमें कौन जीतेगा ?

रोग, शोक और दुःख अपने पापों से होते हैं।

कृष्ण और अर्जुन में मित्रता थी।

ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य और शूद्र ये वर्ण हैं।

युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन कुन्तीके पुत्र थे और नकुल और सहदेव माद्री के।

## २—तत्पुरुष (Determinative compound)

२५६—तत्पुरुष समास में दो पद होते हैं, पहला पद प्रथमा के सिवा किसी और विभक्ति में हो सकता है और दूसरा पद प्रथमान्त रहता है। इसमें अन्तिम पद प्रधान होता है।

द्वितीया से लेकर सप्तमीपर्यन्त छः विभक्तियोंके रहनेसे

तत्पुरुष समासके भी छः भेद होते हैं। द्वितीया-तत्पुरुष, तृतीया-तत्पुरुष, चतुर्थी-तत्पुरुष, पञ्चमी-तत्पुरुष, षष्ठी-तत्पुरुष, सप्तमी-तत्पुरुष। इस तत्पुरुष को विभक्ति-तत्पुरुष कहते हैं। इसके सिवा उपपद-तत्पुरुष, नञ्-तत्पुरुष और अलुक्-तत्पुरुष भी तत्पुरुष के भेद हैं।

### द्वितीया-तत्पुरुष

२५७—द्वितीयान्त पद श्रित, अतीत पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त, आपन्न, गमी, बुभुक्षु के साथ समस्त होता है। जैसे—कृष्णं श्रितः = कृष्णश्रितः (कृष्ण के आश्रित), दुःखम् अतीतः=दुःखातीत, गृहं गतः= गृहगतः, ग्रामं प्राप्तः=ग्रामप्राप्तः, देशं गमी = देशगामी, अन्नं बुभुक्षुः = अन्नबुभुक्षुः।

२५८—कालवाचक द्वितीयान्त पूर्व पदका किसी पद के साथ समास होता है। मुहूर्तं सुखम् = मुहूर्तसुखम्।

### तृतीया-तत्पुरुष

२५९-पूर्व, सदृश, सम और ऊन शब्द तृतीयान्त पूर्व पद से समस्त होते हैं।

जैसे—मासेन पूर्वः=मासपूर्वः, पित्रा सदृशः=पितृसदृशः, मात्रा समः=मातृसमः, माषेण ऊनम्=माषोनम्।

२६०—कलह, निपुण, मिश्र, अवर, इनसे और इनके अर्थों के अन्य पदों से तृतीयान्त पूर्व पद समस्त होते हैं।

जैसे—वाचा कलहः=वाक्कलहः, आचारेण निपुणः=आचारनिपुणः, गुडेन मिश्रः=गुडमिश्रः, मासेन अवरः (छोटा)=मासावरः।

२६१—अर्थ शब्दसे तृतीयान्त पूर्व पद समस्त होता है।

जैसे—धान्येन अर्थः=धान्यार्थः (धान बेचकर कमाया हुआ धन)।

२६२–कर्तृवाचक तथा करणवाचक तृतीयान्त पदों का कृदन्त (क्तान्त) पदों के साथ समास होता है।

जैसे—हरिणा त्रातः=हरित्रातः, हस्तेन लिखितः=हस्तलिखितः।

चतुर्थी-तत्पुरुष

२६३–वह पद जो किसी प्रकृति (material) का वाचक हो उस तृतीयान्त पूर्वपद से समस्त होता है, जो उस प्रकृति से बनी वस्तु का वाचक हो।

जैसे—कुण्डलाय हिरण्यम्=कुण्डलहिरण्यम्, यूपाय दारु=यूपदारु।

२६४—अर्थ, वलि, हित, सुख और रक्षित शब्द चतुर्थ्यन्त पूर्व पद से समस्त होते हैं।

जैसे—भूतेभ्यः बलिः=भूतबलिः, गवे हितं=गोहितम्, गवे सुखम्=गोसुखम्, गवे रक्षितम्=गोरक्षितम्। [ अर्थ के साथ नित्यसमास होता है और समस्त पद में अपने विशेष्य का लिङ्ग होता है। ] जैसे—द्विजाय अयं=द्विजार्थः [सूपः], द्विजाय इयम्=द्विजार्था [यवागूः], द्विजाय इदम्=द्विजार्थम् [पयः]।

पञ्चमी-तत्पुरुष

२६५–भय, भीत, भीति, भी आदि शब्द पञ्चम्यन्त पूर्व पद से समस्त होते हैं।

जैसे—चौराद् भयम्=चौरभयम्, व्याघ्रात् भीतः=व्याघ्रभीतः, मृत्युभीः, राजभीतिः।

२६६–अपेत, अपोढ, मुक्त, पतित, अपत्रस्त शब्दों के

साथ पञ्चम्यन्त पूर्वपद समस्त होता है।

जैसे—स्वर्गात् अपेतः=स्वर्गापेतः, स्वर्गात् पतितः=स्वर्गपतितः, तरङ्गेभ्यः अपत्रस्तः=तरङ्गापत्रस्तः, कल्पनापेतः।

षष्ठीतत्पुरुष

२६७—साधारणतः सब उत्तर पदों के साथ षष्ठ्यन्त पूर्वपद समस्त होते हैं।

जैसे—राज्ञः पुरुषः=राजपुरुषः, नद्याः जलम्=नदीजलम्, शिवस्य मन्दिरम्=शिवमन्दिरम्, गुरोः उपदेशः=गुरूपदेशः।

अपवाद १—तृ-अन्त और अक-अन्त कृदन्त पदों के साथ षष्ठ्यन्त पूर्वपद समस्त नहीं होता।

जैसे—घटस्य कर्ता, ओदनस्य पाचकः।

२—निर्धारण में षष्ठ्यन्त पद किसी के साथ समस्त नहीं होता। जैसे—नृणां द्विजः श्रेष्ठः।

२६८—किसी समयवाचक पद से पूर्व यदि कोई ऐसा पद हो जो उस समय के किसी भाग का वाचक हो तो उनका समास होता है।

जैसे—मध्यम् अह्नः=मध्याह्नः, सायम् अह्नः=सायाह्नः।

२६९—किसी घटना को हुए यदि कुछ समय बताना हो तो समय और घटनावाचक दोनों पदों का समास होता है और समयवाचक पद घटनावाचक पद से पूर्व आता है।

जैसे—मासो जातस्य यस्य सः=मासजातः। संवत्सरमृतः।

सप्तमीतत्पुरुष

२७०—शौण्ड, धूर्त, प्रवीण, पटु, पण्डित, कुशल, निपुण, चपल, सिद्ध, शुष्क, पक्व आदि शब्दों के साथ सप्तम्यन्त पूर्वपद समस्त होता है।

जैसे—अक्षेषु शौण्डः=अक्षशौण्डः, वाचि पटुः=वाक्पटुः, सभायां पण्डितः=सभापण्डितः, आतपे शुष्कः=आतपशुष्कः, स्थाल्यां पक्वः=स्थालीपक्वः, अक्षेषु कितवः=अक्षकितवः, न्यायनिपुणः।

अलुक्तत्पुरुष

२७१—ऊपर कहा गया है कि समास होने पर विभक्ति नहीं रहती। परन्तु संस्कृत में कुछ ऐसे समस्त पद भी हैं जिनमें समास होने पर भी विभक्ति का लोप नहीं होता। ऐसे तत्पुरुष समासों को अलुक् तत्पुरुष कहते हैं।

तृतीया—ओजसाकृतम्, अञ्जसाकृतम् [ईमानदारी से किया हुआ], जनुषान्धः [जन्म से अन्धा], पुंसानुजः, आत्मनातृतीयः।

चतुर्थी—परस्मैभाषा, परस्मैपदम्, आत्मनेपदम्।

पञ्चमी—स्तोकान्मुक्तः अल्पान्मुक्तः, अन्तिकादागतः, दूरादागतः, कृच्छ्रादागतः।

षष्ठी—चौरस्य कुलम् (गाली-अर्थ में) देवानांप्रियः (मूर्ख), वाचोयुक्तिः (युक्तिपूर्वक भाषण), पश्यतोहरः (सुनार,धूर्त), दिवोदासः [नामविशेष], दिवस्पतिः (इन्द्र), शुनःशेपः (नामविशेष), दास्याःपुत्रः (गाली-अर्थ में)।

सप्तमी—गेहेशूरः, पात्रेकुशलः, पात्रेसमितः, युधिष्ठिरः हृदिस्पृक्, स्तम्बेरमः, कर्णेजपः (सूचक), खेचरः, पङ्केरुहम्, कुशेशयम्, जलेशयः [मत्स्य], सरसिजम्, शरदिजः, अरण्येतिलकः।

उपपद-तत्पुरुष

२७१—जो समस्तपद पूर्वपद के योग से ही बन सके, उनके समास को उपपद समास कहते हैं।

इसके विग्रह में द्वितीय पद का अर्थ क्रिया के द्वारा बताया जाता है। जैसे—कुम्भं करोति=कुम्भकारः। इस समस्त पद में कार शब्द तब ही बन सकता है जब इसके पूर्व कोई और शब्द हो। इसी प्रकार के स्वर्णकारः, लोहकारः, आदि पद हैं। भुवि चरति=भूचरः, साम गायति=सामगः, गां ददाति=गोदः, द्वाभ्यां पिबति=द्विपः, अल्पं जानाति=अल्पज्ञः, पूजाम् अर्हति=पूजार्हः।

नञ् तत्पुरुष

२७३—'नञ्' निषेधार्थक अव्यय है। इसके ञ् का लोप होकर न रह जाता है। इस न का जब किसी परवर्ती शब्द से समास होता है तो उसे नञ् तत्पुरुष कहते हैं।

२७४—समास में (क) न अ हो जाता है यदि परे कोई व्यञ्जन हो और (ख) अन् हो जाता है यदि परे स्वर हो।

जैसे—न सत्=असत्, न व्याघ्रः=अव्याघ्रः, न अश्वः=अनश्वः, न उक्तिः=अनुक्तिः।

२७५—समास के अन्त में यदि रात्रि शब्द हो और उसके पूर्व कोई संख्यावाचक शब्द, अव्यय अथवा पूर्व, और सर्व आदि शब्द हों तो रात्रि को रात्र हो जाता है।

जैसे—अतिक्रान्तो रात्रिम्=अतिरात्रः। सर्वा रात्रिः=सर्वरात्रः। द्वयोः रात्र्योः समाहारः=द्विरात्रम्, अहश्च रात्रिश्च=अहोरात्रः।

२७६—समास के अन्त में यदि राजन्, अहन् वा सखि

शब्द हों तो उन्हें क्रम में राज, अह और सख हो जाता है।

जैसे—परमः राजा=परमराजः। महान् राजा=महाराजः। उत्तमम् अहः=उत्तमाहः। कृष्णस्य सखा=कृष्णसखः।

अपवाद—पूर्वाह्णः, आदि में अहन् को अह्न होता है।

## ३—कर्मधारय-समास (Appositional Compound)

**३७७-विशेषण और विशेष्य के समास को कर्मधारय समास कहते हैं।**

इस समास में पूर्व पद विशेषण और उत्तर पद विशेष्य होता है और दोनों प्रथमान्त रहते हैं। जैसे—नीलम् उत्पलम्=नीलोत्पलम्, कृष्णः सर्पः=कृष्णसर्पः, मूर्खः जनः=मूर्खजनः।

(क) पूर्वपद यदि स्त्रीवाचक हो तो वह पुंवाचक बन जाता है और स्त्रीलिंगवाचक प्रत्यय (आ, ई, ऊ) का लोप हो जाता है। जैसे—सती भार्या=सद्भार्या, पाचकस्त्री, जीर्णा तरिः=जीर्णतरिः [पुरानी नाव]।

(ख) पूर्वपद यदि महत् हो तो उसे महा हो जाता है। जैसे—महान् देवः=महादेवः।

बहुव्रीहि समास में भी महत् को महा हो जाता है, किन्तु तत्पुरुष में महत् को महा नहीं होता। महतां सेवा=महत्सेवा।

**२७८—(क) यदि पूर्वपद उपमान-वाचक हो और उत्तर-पद विशेषण हो तो उनके समास को उपमान-कर्मधारय समास कहते हैं।**

ऐसे समास के विग्रह में उपमानवाचक पद के साथ इव का प्रयोग करते हैं। जैसे—घनः इव श्यामः=घनश्यामः, हिमम् इव शिशिरम्=हिमशिशिरम्।

(ख) यदि उत्तरपद उपमान-वाचक हो और पूर्व पद उपमेय-वाचक हो तो उनके समास को उपमित-कर्मधारय कहते हैं। इसके विग्रह में भी उपमान-वाचक उत्तर पद के साथ इव लगाते हैं। जैसे—पुरुषः व्याघ्रः इव = पुरुषव्याघ्रः। मुखं चन्द्रः इव=मुखचन्द्रः। करः पल्लवः इव = करपल्लवः।

इस प्रकार कर्मधारय के तीन भेद हुए—विशेषण-विशेष्य कर्मधारय, उपमान-पूर्वपद कर्मधारय, उपमानोत्तरपद (उपमित) कर्मधारय।

कु का पर पद के साथ समास होता है। जैसे—कुत्सितः पुरुषः=कापुरुषः। यदि कु के बाद स्वर हो तो कु को कत् हो जाता है। जैसे—कुत्सितः अश्वः = कदश्वः। ईषद् उष्णम् = कोष्णम्, कदुष्णम्, कवोष्णम्। ईषत् अर्थ में कु को का हो जाता है। जैसे—कापुरुषः।

यदि किसी व्यक्ति द्वारा साथ साथ किये हुए दो कार्य दो क्तान्त शब्दों से बताये गए हों तो, उनका समास होता है और पहले किए काम का बोधक पहले और दूसरे का बोधक बाद रखे जाते हैं। पूर्वं स्नातः पश्चात् अनुलिप्तः = स्नातानुलिप्तः। गृहीतबद्धः, पीतोद्गीर्णम्।

इनका अनुवाद संस्कृत में करो—

यह बेचारा मज़दूर (कर्मकर) आधी रात तक काम करता रहा पर श्रम से चूर होकर जब सो गया तो उसे दिन रात का कुछ भी पता न रहा, और दूसरे दिन दोपहर (मध्याह्न) को जागा।

कहते हैं सतयुग में शेर और बकरी एक घाट (कूल) पर पानी पीते थे। इसका अभिप्राय यह है कि उस समय जीवधारी प्राणियों में कुछ विरोध न था।

कृष्ण के मित्र अर्जुन ने कुरु-

क्षेत्र के मैदान में ऐसे पैने (तीक्ष्ण) तीर चलाये कि दुर्योधन और उसके भाइयों के छक्के छुड़ा दिये।

अपने बच्चों में ऐसी २ अच्छी आदतें डालनी चाहिए कि आँख के इशारे (इङ्गित) मात्र से ही वे बात को समझ जावें।

उस मनुष्य ने पहले स्नान किया, फिर इत्र (अनुलेपन) आदि लगाया और फिर छड़ी हाथ में लेकर प्रातःकाल ही सैर को निकल गया।

उसकी ईमानदारी और योग्यता की संसारभर में धूम (चर्चा) है। उसका नाम सुनते ही उसकी प्रशंसा के पुल बांध देते हैं।

कल आधी रात को मुझे घंटी की आवाज़ सुनाई दी।

अच्छा भाई, खेलो, कूदो, पर सारा दिन खेल कूद में ही न बिता दो, कुछ पढ़ा लिखा भी करो।

राम का सखा मोहन भी एक विचित्र आदमी है, जिसे मिलता है उससे दङ्गा फसाद करने लगता है।

## अनुशीलनी

इनके अर्थ बताकर समस्त पदों का विग्रह करो और समासों के नाम बताओ—

निजात्मजानां पाण्डुपुत्राणां च पुनः विग्रहः न भवेत् इति धृतराष्ट्रः कृष्णोपदेशेन पाण्डवेभ्यः राज्यार्धम् अयच्छत्। देवर्षयः सर्वे सुन्दोपसुन्दयोः दुराचरणैः अखिद्यन्त। कण्वनारदविश्वामित्राः ऋषयः कृष्णस्य दर्शनेच्छया द्वारिकामगच्छन्। स पुत्रस्य शुभोदन्तमाकर्णयत् परमानन्दं चान्वभवत्। नारदप्रेरणया ध्रुवः मधुवनम् आगच्छत्। अर्जुन, धीराणां सुखदुःखे, लाभालाभौ, जयाजयौ च समौ, अतः युद्धायोद्यतो भव। शरणागतानां रक्षणं साधूनां परमधर्मः। अङ्गुष्ठहीनः एकलव्यः अस्त्रप्रयोगेऽसमर्थः अजायत। गजमृगव्याघ्रशृगाला अन्ये च श्वापदाः सिंहान्तिकम् आयन्। धनमदोन्मत्तो नरः यद्यप्यनेकानि पापान्याचरति तथापि सर्वश्लाघितो भवति। कापुरुषः सर्वत्र निन्द्यते।

हे दारिद्र्य, नमस्तुभ्यं सिद्धोऽहं त्वत्कृपान्वितः ।
सर्वान् पश्याम्यहं देव, न मां कश्चन पश्यति ॥
भवन्ति नम्रास्तरवः फलोद्गमैर्नवाम्बुभिर्नम्रतराः सदा घनाः ।
परोपकाराय सतां विभूतयः ॥
न त्यजन्ति रुतं मञ्जु पिका वायससंगमात् ।
अतृणे पतितो वह्निः, स्वयमेवोपशाम्यति ॥
न युक्तं कूपखननं प्रदीप्ते वह्निना गृहे ।
छेत्तोः पार्श्वगतां छायां नोपसंहरते द्रुमः ।
लक्ष्मीर्वसति जिह्वाग्रे जिह्वाग्रे मित्रबान्धवाः ।
बन्धनं चैव जिह्वाग्रे जिह्वाग्रे मरणं ध्रुवम् ॥
काकः कृष्णः पिकः कृष्णः को भेदः पिककाकयोः ।
वसन्तकाले सम्प्राप्ते काकः काकः पिकः पिकः ॥
विद्या विनयोपेता हरति न चित्तानि कस्य मनुजस्य ।
काञ्चनमणिसंयोगात् न जायते कस्य लोचनानन्दः ॥

२—इनका अनुवाद समस्त पदों द्वारा करो—

मेरे हाथों से, नीली गाय का, बादल की तरह काला, कमल की तरह कोमल, कृपण पुरुषों का, अपने घर से, दिवाली के दिन में, मोहन, गोपाल और देवदत्त के लिये, घने जङ्गल में, गहरे कुंए से, साम गायन करने वाला, सारी रात में, दिन और रात ।

३—इन वाक्यों में रिक्त स्थानों में ऐसे पद रक्खो कि पहले पद से मिलकर वे समस्त पद बनें और वाक्य पूर्ण हो जाय ।

यशौदायै—वलयं रोचते । रावणः—बाणेन अम्रियत । सारथे, रथे–तुरगौ योजय । अस्य शिशोः—कमलं मां प्रीणयति ।

४—समास किसे कहते हैं ? उसके कितने भेद हैं ? द्वन्द्व और कर्मधारय समास के लक्षण और उदाहरण बताओ । तत्पुरुष के कितने भेद हैं ? अलुक् तत्पुरुष और नञ् तत्पुरुष के दो दो उदाहरण दो ।

५—सर्वरात्रः, कृष्णसखः, उत्तमाहः, कदश्वः, मध्याह्नः।
महापुरुषः, चतुरकन्या—इनमें कौन कौन विशेष कार्य हुए हैं ?

६—इनमें सन्धिच्छेद करो।

निजात्मजानाम्, कृष्णोपदेशेन, राज्यार्धम्, देवर्षयः, दर्शनेच्छया, शुभोदन्तः, जयाजयौ, मदोन्मत्तः, फलोद्गमैः, नवाम्बुभिः, जिह्वाग्रे, विनयोपेता।

७—इन समस्त पदों का विग्रह करो—द्व्यहः, पूर्वाह्नः, गृहीत-प्रतिबद्धः, अतिरात्रः, उत्तमाहः, द्विरः, आदराहः, कापुरुषः, मासजातः।

## समास प्रकरण २

### वहुव्रीहि समास ( Attributive Compound )

वहुव्रीहि समास दो वा अधिक पदों का होता है। यह समास विशेषण का रूप धारण करता है और सदा अपने विशेष्य का वोध कराता है। इसके विग्रह वाक्य में यत् ( सर्वनाम ) प्रथमा से भिन्न किसी न किसी और विभक्ति में अवश्य रहता है और उसके लिंग और वचन समास के विशेष्य के रहते हैं। इसमें अन्य पद का अर्थ प्रधान होता है। जैसे—दत्तधनः का अर्थ है वह पुरुष जिसे धन दिया है। इसमें न दत्त पद की प्रधानता है और न धन की। प्रधानता है उस पुरुष की। इसका विग्रह होगा दत्तं ( दिया है ) धनं ( दौलत ) यस्मै ( जिसे ) स दत्तधनः। महाबाहुः–महान् बाहुर्यस्य सः। [ बड़ी भुजा जिसकी ]

२७९—वहुव्रीहि समास के विग्रह में जब सबके सब पद (यत् से भिन्न) प्रथमान्त हों तो उसे समानाधिकरण वहु-व्रीहि कहते हैं।

जैसे—सुन्दरं मुखं यस्याः सा सुन्दरमुखी। प्रफुल्लानि कमलानि यस्मिन् तत् प्रफुल्लकमलम् ( सरः )।

कर्मधारय भी समानाधिकरण होता है। उसमें भी सब पद प्रथमान्त होते हैं, परन्तु उसमें अन्तिम पद प्रधान रहता है किन्तु बहुव्रीहि में अन्य पद प्रधान रहता है। जैसे यदि हम कहें 'पीताम्बरमानय', तो लानेवाला पीला कपड़ा लावेगा। क्योंकि पीताम्बर का अर्थ है [ पीतम् अम्बरम् = पीताम्बरम्, कर्मधारय ] पीला कपड़ा। परन्तु यदि कहा जाय कि 'पीताम्बरं हरिमानय।' तो हरि को लायेगा, कपड़े को नहीं, क्योंकि यही पीताम्बरम् का अर्थ है [ पीतम् अम्बरम् यस्य, जिसका पीला कपड़ा है, उसको ]। इसी प्रकार 'प्रफुल्लकमलम्' का जब अर्थ होगा, फूले हुए कमलों का तालाब' तब बहुव्रीहि होगा।

**२८०—बहुव्रीहि समास के विग्रह में जब सबके सब पद भिन्न २ विभक्तियों के हों तो इसे व्यधिकरण बहुव्रीहि कहते हैं।**

जैसे—चक्रं पाणौ यस्य स चक्रपाणिः। दण्डो हस्ते स दण्डहस्तः। कण्ठे कालो यस्य स कण्ठेकालः। [ यहां कण्ठे की विभक्ति का लोप नहीं होता। ]

बहुव्रीहि के दो भेद और हैं—

तद्गुणसंविज्ञान और अतद्गुणसंविज्ञान।

**तद्गुणसंविज्ञान वह बहुव्रीहि है जिससे समास में बताए हुए गुण और गुणी दोनों वर्तमान हैं।**

जैसे—लम्बौ कर्णौ यस्य स लम्बकर्णः (पुरुषः)। लम्बकर्णं बालकमानय। इसमें बालकके साथ लम्बे कर्णोंका रहना आवश्यक है।

**इसके विपरीत अतद्गुणसंविज्ञान बहुव्रीहि वह है जिस**

में गुणी की ही उपस्थिति होती है, उसके गुणों की नहीं।

जैसे—दृष्टः समुद्रो येन स दृष्टसमुद्रः। दृष्टसमुद्रः पुरुष आगतः। इसमें केवल पुरुष आया है, उस पुरुष के साथ समुद्र नहीं आया।

बहुव्रीहि समास में सप्तम्यन्त पद, विशेषण, सर्वनाम और क्तान्तपद समास के पूर्व रहते हैं। जैसे—सप्तम्यन्त पद—कण्ठे कालो यस्य स कण्ठेकालः। ( हस्तवाचक शब्द पहले नहीं रहते। जैसे—दण्डः हस्ते यस्य स दण्डहस्तः ) विशेषण--विचित्रा आकृतिः यस्य स विचित्राकृतिः। सर्वनाम—सर्वं श्वेतं यस्य स सर्वश्वेतः। क्तान्त—कृतं कृत्यं येन स कृतकृत्यः।

बहुव्रीहि समास सात प्रकार का होता है।

द्विपद, बहुपद, संख्योत्तरपद, संख्योभयपद, सहपूर्वपद, व्यतिहार-लक्षण, दिगन्तराललक्षण।

१—द्विपद—आरूढः वानरः यं स आरूढवानरः ( वृक्षः )। उद्धृतः असिर्येन स उद्धृतासिः ( योधः )। उपहृतः पशुः यस्मै स उपहृतपशुः। निर्गताः जनाः यस्मात् तत् निर्गतजनम् ( नगरम् )। सुन्दराणि फलानि यस्य स सुन्दरफलः [ वृक्षः )। विद्यमानं जलं यस्मिन् तत् विद्यमानजलम् ( सरः )।

यदि किसी क्तान्त पद के पूर्व कोई उपसर्ग जुड़ा हो तो क्तान्त पद का विकल्प से लोप हो जाता है। जैसे—प्रपतितानि पर्णानि यस्य स प्रपतितपर्णः ( प्रपर्णः ) वृक्षः। प्रकृष्टा छाया यस्मिन् तत् प्रकृष्टच्छायम् [ प्रछायम् ] उद्यानम्। निर्गता घृणा यस्मात् स निर्गतघृणः [ निर्घृणः ] पुरुषः। निर्गतं तेजो यस्य स निर्गततेजाः [ निस्तेजाः ] पुमान्।

२—बहुपद—पराक्रमेण उपार्जिता संपद् येन स पराक्रमोपार्जित सम्पत् [पुरुषः]। नयनाभ्याम् ईक्षितं दृश्यमनेन स नयनेक्षितदृश्यः।

३—संख्योत्तरपद—दशनां समीपे [उप] ये सन्ति ते उपदशाः। विंशतेः आसन्ना आसन्नविंशाः। चत्वारिंशतः अधिकाः अधिकचत्वारिंशाः।

[ हलन्त संख्यावाचकों के अन्तिम हल् और विंशति के ति का लोप हो जाता है। शेष संख्यावाचकों के अन्तिम स्वर को अ हो जाता है।]

४—संख्योभयपद—द्वौ वा त्रयो वा द्वित्राः। द्विः आवृत्ताः दश द्विदशाः! त्रयो वा चत्वारो वा त्रिचतुराः।

५—सहपूर्वपद—सह तृतीयान्त पदके साथ समस्त होता है और सह को विकल्प से स हो जाता है। सह पुत्रेण—सपुत्रः। सह अनुजेन-सानुजः-सहानुजः

६—व्यतिहारलक्षणः—जब एक ही तरह के शस्त्र वा एक ही तरह के अंगों को पकड़कर युद्ध किया जाय तो शस्त्रवाचक या अङ्गवाचक पद समस्त होते हैं। शस्त्रवाचक पदों में तृतीया और अङ्गवाचक पदों में सप्तमी आती है। ऐसे समस्त पद में कुछ परिवर्तन होते हैं। जैसे—दण्डैश्च दण्डैश्च [ प्रहृत्य ] इदं युद्धं प्रवृत्तम् इति दण्डादण्डि। केशेषु केशेषु [ गृहीत्वा ] इदं युद्धं प्रवृत्तम् इति केशाकेशि। असयसि, हस्ताहस्ति, मुष्टामुष्टि, मुसलामुसलि, बाहाबाहवि या बाहूबाहवि।

७—दिगन्तराल लक्षण-जब दो दिशाओं के मध्य की दिशा बतानी हो तो दोनों छोरों की दोनों दिशाओं के वाचक पदों का समास होता है। जैसे—दक्षिणस्याः पूर्वस्याश्च दिशोऽन्तरालं दक्षिणपूर्वा [ दक्षिण और पूर्व के मध्य की दिशा ]

बहुव्रीहि के अन्त में कुछ परिवर्तन—

२८१—(क) बहुव्रीहि के अन्त में अक्षि और सक्थि को

अक्ष और सक्थ यथाक्रम हो जाता है, यदि स्वाङ्ग अभिप्रेत हो। कमले इव अक्षिणी यस्य स कमलाक्षः। दीर्घौं सक्थिनी यस्य स दीर्घसक्थः

(ख) उत्, पूति, सु, सुरभि और उपमानवाचक पदके बाद गंध गंधि हो जाता है।

उद्गतो गन्धो यस्य स उद्गन्धिः। पूतिगन्धिः, सुगन्धिः। पद्मस्य इव गन्धः यस्य स पद्मगन्धिः। परन्तु सुगन्धम् जलम्।

(ग) ई, ऊ जिनका क्रमशः इव् या उव् न होता हो तथा ऋ-अंत समस्त पदों के अंतमें क जोड़ा जाता है।

बहुनदीकः [ देशः], रूपवद्वधूकः, ईश्वरकर्तृकम्।

(घ) जाया को जानि आदेश होता है।

प्रिया जाया यस्य स प्रियजानिः, युवजानिः, भूजानिः।

(ङ) धर्म को धर्मन् आदेश होता है यदि इससे पूर्व केवल एक पद हो।

समानो धर्मो यस्य सः समानधर्मा।

(च) प्रजा और मेधा को क्रमशः प्रजस् और मेधस् आदेश होता है।

सुप्रजाः, दुष्प्रजाः, अप्रजाः। सुमेधाः, दुर्मेधाः, अमेधाः।

(छ) धनुष् को धन्वन् आदेश होता है।

अधिज्यं धनुर्यस्य सः अधिज्यधन्वा, परन्तु संज्ञा के अर्थ में धनुस् वा धन्वन् होता है। पुष्पधन्वा [ कामदेव ]।

(ज) नासिका को नस आदेश होता है यदि समास संज्ञा हो या उपसर्ग पूर्वपद हो।

उद्गता नासिका यस्य सः उन्नसः, परन्तु स्थूलनासिकः।

(झ) यदि मित्र या शत्रुके अर्थमें सु या दुस् पूर्व पद हो तो हृदय को हृत् आदेश होता है।

शोभनं हृदयं यस्य सः सुहृत्, दुर्हृत्, परन्तु सुहृदयः, दुर्हृदयः।

(ञ) दन्त को दत् और पद् को पद या पाद् आदेश होता है, यदि पूर्व पद सु या कोई संख्यावाचक शब्द हो।

जैसे—शोभाना दन्ता यस्य स सुदन्, सुदती, द्विदन्, द्विदती, द्विपात्, द्विपदा।

(ट) यदि द्वि या त्रि पूर्व पद हों, तो मूर्धन् को मूर्ध आदेश होता है।

द्वौ मूर्धानौ यस्य स द्विमूर्धः, त्रिमूर्धः। परन्तु पञ्चमूर्धा।

द्विगु

२८२—जिस कर्मधारय समास में समाहार (Collective idea, aggregate) का बोध हो और उसका पूर्वपद संख्यावाचक हो, तो उसे द्विगुसमास कहते हैं।

द्विगुसमास के अन्त में नपुंसकलिंग और एकवचन आता है। जैसे—चतुर्युगम्। इसमें चतुर् का युग के साथ समास है। इसका विग्रह है—चतुर्णां युगानां समाहारः—चतुर्युगम्। त्रयाणां भुवनानां समाहारः–त्रिभुवनम्। पंचानां रात्रीणां समाहारः—पञ्चरात्रम्, पञ्चपात्रम्, पञ्चगवम्।

**२८३—अकारान्त द्विगु कभी २ ईकारान्त हो जाता है।**

ईकारान्त होने पर वह नदीवत् होता है। जैसे—त्रयाणां लोकानां समाहारः—त्रिलोकी। शतस्य अब्दानां समाहारः—शताब्दी। सप्तानां शतानां समाहारः—सप्तशती। अष्टानाम् अध्यायानां समाहारः—अष्टाध्यायी।

**२८४—(क) तद्धितार्थ में द्विगु होता है और इसमें समास के अंत में तद्धितप्रत्यय लगता है।**

षण्णां मातॄणाम् अपत्यं [पुमान्] षाण्मातुरः। द्वैमातुरः, त्रैमातुरः, द्वाभ्यां गोभ्यां क्रीतः द्विगुः। पञ्चकपालः।

**(ख) द्विगु समास किसी उत्तरपद के साथ पूर्व पदकी भांति समस्त होता है।**

पञ्च गावो धनं यस्य सः—पञ्चगवधनः। चत्वारा हस्ताः प्रमाणमस्य सः—चतुर्हस्तप्रामाणः।

**अव्ययीभाव (Adverbial or Indeclinable Compound)**

**२८५—अव्ययीभाव समास दो पदों में होता है, जिनमें पहला पद प्रायः अव्यय (उपसर्ग या क्रियाविशेषण) और दूसरा नाम होता है। दोनों पद समस्त होकर अव्यय बन जाते हैं, और उनके अंतमें सदा नपुंसक लिङ्ग की प्रथमा का एकवचन रहता है।**

इसमें पूर्वपद [अव्यय] का अर्थ प्रधान रहता है। इसके विग्रह में अव्यय के स्थान पर प्रायः उसके अर्थ का ही प्रयोग किया जाता है। जैसे—विष्णोः पश्चात्=अनुविष्णु। मक्षिकाणाम् अभावः=निर्मक्षिकम्।

२८६—अव्ययीभाव समस्त पदके अंतका दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है।

( आ को अ, ई को इ, ऊ को उ, और ए या ऐ को इ, ओ या औ को उ, होता है। ) जैसे—लतानां पश्चात्=अनुलतम्। नद्याः समीपे=उपनदि ( उपनदम् भी होता है।) गवां पश्चात्=अनुगु:।

(ख) अन् अन्त वाले पदों के न् का पुंलिंग और स्त्रीलिंगमें नित्य और नपुंसकमें विकल्प से लोप होता है।

जैसे—अध्यात्मम्, उपराजम्, परन्तु उपचर्मम् या उपचर्म।

(ग) अक्षि और पथिन् को अक्ष और पथ आदेश होता है।

जैसे—परोक्षम्, समक्षम्, प्रत्यक्षम्, अनुपथम्।

(घ) दिव्, दिश, मनस्, शरद्, उपानह्, चतुर् आदि शब्दों को नित्य और नदी, गिरि आदि को विकल्प से अ का आगम होता है।

प्रतिदिवम्, प्रतिदिशम्, सुमनसम्। उपनदम्-दि, उपगिरम्-रि।

अव्ययीभाव के कुछ उदाहरण।

हरौ–अधिहरि (विभक्त्यर्थ), कृष्णस्य समीपे–उपकृष्णम्, हिमस्य अत्ययः–अतिहिमम् (समाप्ति), अतियौवनम्, रथस्य पश्चात्–अनुरथम्, चक्रेण युगपत्–सचक्रम् (योगपद), अहनि अहनि–प्रत्यहम् (वीप्सा), अन्वहम्, प्रतिग्रामम्, रूपस्य योग्यम्—अनुरूपम्, अनुगुणम्, आसमुद्रम् (समुद्रपर्यन्तम्)।

संस्कृत में अनुवाद करो—

प्राचीन काल में महाराज दशरथ एक ऐसा राजा था, जिसकी आज्ञा को कोई टाल (उद्+लङ्घ्) न सकता था।

स्वामी दयानन्द की सौ बरसी के उत्सव पर अनगणित (असंख्य) लोग ऐसे थे जिनका आर्यसमाज से कोई सम्बन्ध न था।

राजा के पास जाकर उस स्त्री ने जिसका कोई सहायक न था, अपनी दर्दभरी (करुणार्द्र) कहानी सुनाई।

मृत्युपर्यन्त संसार के सुख दुःख रहते हैं, परन्तु मृत्यु के पश्चात् उनसे मुक्ति मिल जाती है।

यह जङ्गल गंगा के किनारे के साथ साथ कोसों तक चला गया है।

इस नगर में दो तीन घर उन लोगों के हैं जिन्हें धन की कमी (न्यूनता) का अनुभव नहीं होता, वरना (अन्यथा) शेष सब ऐसों के हैं जिन्हें दिन में एक बार भी भर पेट भोजन नहीं मिलता।

इस पाठशाला में लगभग चालीस ( उपचत्वारिंश ) लड़के और चालीस से ज़्यादा लड़कियाँ पढ़ती हैं तो भी अध्यापक तीन चार ही हैं।

देखो उस चौराहे (चतुष्पथ) पर इतने लोग क्यों जमा हैं?

इस फूल की गन्ध कमल की तरह है और इसका वर्ण भी लाल है, तो भी यह कमल नहीं।

जिस पुरुष का दिल निराश हो जाता है वह कोई काम दिल से नहीं कर सकता।

युद्ध में जिनके हाथ पाँव कट जाते हैं वे निकम्मे (निष्क्रिय) हो जाते हैं, उन्हें सरकार से गुज़ारे ( वृत्ति ) के लिए कुछ न कुछ मिलता है।

जब सूरज की रोशनी तेज़ होती है तो उसकी ओर कोई देख भी नहीं सकता।

जब आम बौरते हैं तो कोयलें आकर उन पर मीठे स्वर से गाती हैं।

## अनुशीलनी

१—बहुव्रीहि तथा अव्ययीभाव समासों के लक्षण और उदाहरण बताओ।

२—बहुव्रीहि और कर्मधारय में क्या भेद है' उदाहरणों द्वारा स्पष्ट

करो ।

३—समानाधिकरण बहुव्रीहि और व्यधिकरण बहुव्रीहि का भेद सोदाहरण बताओ।

४—संख्योत्तरपद बहुव्रीहि, संख्योभयपद बहुव्रीहि, सहपूर्वपदबहुव्रीहि, इनके उदाहरण लिखो ।

५—अक्षि को अक्ष और गन्ध को गन्धि कब होता है ।

६—तीन द्विगु समस्त पद बनाओ जिनके अन्त में ई हो ।

७—इन समस्त पदों का विग्रह करो—

अन्वक्षम्, उपवनम्, यथाबलम्, सशस्त्रम्, त्रिपथम्, परोक्षम्, पञ्चरात्रम्, व्यूढोरस्कः, रामाभिधः, युधिष्ठिरादयः, मृगाक्षी, मुष्टीमुष्टि, पूर्णकामः, निकृत्तारातिशिराः, रम्याकृतयः, अवाप्तभगवत्कृपः, बहुधनः।

८—इनके लिए समस्त पद दो—

जिसके पास बहुत धन है, जिसका चित्त ठिकाने नहीं, जिन दोनों ने युद्ध कर लिया है, जिसके हाथ कट गए थे, चमकते हुए चाँद वाली, मरी हुई माता वाली, चार मुखों वाला, लम्बी पूँछ वाला, नदी के पास, रथ के पीछे, किनारे किनारे, लोगों के पीछे ।

---

## कारक-प्रकरण

कारक का संक्षिप्त विवरण पीछे आ चुका है ।

पीछे कहा गया है कि विभक्ति दो प्रकार की होती है—कारक-विभक्ति और उपपद-विभक्ति । कारक छः होते हैं—कर्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण । अब प्रत्येक कारक का लक्षण, विशेष प्रयोग और उपपद विभक्तियों के प्रयोग बताये जाते हैं—

## प्रथमा (Nominative)

२८७—[क] क्रिया का उक्त कर्ता [कर्तृ वाच्य में कर्ता] प्रथमा में होता है। यथा—देवः पठति। कुक्कुटौ युध्येते। बालाः हसन्ति।

[ख] किसी शब्द को बताना हो तो उसे प्रथमान्त लिखते हैं यथा—देवः, हरिः, घटः।

[ग] किसी शब्द के लिङ्ग का ज्ञान कराना हो तो उसके अन्त में उस लिंग की प्रथमा का एकवचन रखते हैं। तटः, तटी, तटम्।

[घ] परिमाण का बोध कराना हो तो परिमाणवाचक शब्द के अन्त में प्रथमा लगाते हैं। द्रोणः, प्रस्थम्।

(ङ) क्रिया का उक्त (कर्मवाच्य क्रिया का) कर्म प्रथमा में होता है। जैसे—कृष्णेन हतः कंसः। रामलक्ष्मणाभ्यां प्रविष्टा लङ्का।

(च) संबोधन प्रथमा में होता है—हे राम, भो बालाः।

(छ) अव्यय के साथ प्रथमा आती है। यथा—दशरथो नाम (इति) राजा आसीत्। विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम्।

## द्वितीया ( Accusative )

२८८-(क) क्रिया का अनुक्तकर्म (कर्तृ वाच्य क्रिया का कर्म) द्वितीया में होता है। जनाश्चन्द्रं पश्यन्ति।

(ख) किसी देश, काल व मार्गवाचक शब्द के साथ द्वितीयान्त कर्म आता है, यदि क्रियाबोधित कार्य में कोई व्यवधान

---

२८८-[ ख ] कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे।
[ ग ] गत्यर्थकर्मणि द्वितीयाचतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि।
[ घ ] अधिशीङ्स्थासां कर्म।
[ ङ ] उपान्वध्याङ्वसः।

न हो। यथा—स सर्वां रात्रिं कुरून् अस्वपत्। क्रोशं गिरिः तिष्ठति। देवः त्रीन् दिवसान् मद्गेहे न्यवसत्।

[ग] गत्यर्थं धातुओं के योग में जिधर गति (वास्तविक) हो तत्स्थान वाचक शब्द के साथ द्वितीया या चतुर्थी का प्रयोग होता है।

यथा–नगरं गच्छति—नगराय गच्छति। परन्तु मनसा नगरं गच्छति।

यथा--स मुनिः शिलापट्टमधिशेते। विष्णुः शेषासनमध्यतिष्ठत्। हरिः वैकुण्ठमध्यास्ते।

यथा--साधुर्वनम् उपवसति, अनुवसति, अधिवसति। वने उपवसति [ उपवास-व्रत रखता है। ]

उपपदविभक्ति

२८६—इन पदों के योग में द्वितीया आती है--

[ क ] उभयतः [ दोनों ओर ], परितः, सर्वतः, अभितः [ सब तरफ ]। यथा—उभयतः पन्थानं वृक्षश्रेणी वर्तते। गुरुं परितः [सर्वतः, अभितः ] शिष्यास्तिष्ठन्ति।

[ ख ] धिक् [ धिक्कार ]। यथा—धिक् तान् ये पित्रोरादेशम् अवमन्यन्ते।

[ ग ] समया, निकषा [समीप]। यथा—वासुदेवं समयाऽर्जुनः चिरं बद्धाञ्जलिरतिष्ठत्। ग्रामं निकषा वहति नदी।

[ घ ] अन्तरा तथा अन्तरेण [बिना, सम्बन्ध में]। यथा–अर्जुनं भीष्मं चान्तरा श्रीकृष्णः। त्वामन्तरेण को मे वराकस्य रक्षकः। नृपमन्तरेण प्रजानाम् किं मतम् ?

[ ङ ] विना [बगैर]। यथा–विना ईश्वरभक्तिं न मुक्तिः। विना के साथ तृतीया या पञ्चमी भी आती है। धनं, धनेन, धनाद् विना जीवनं निष्फलम्।

(च) अति ( उत्कृष्ट )। यथा—अति देवान् कृष्णः।
(छ) प्रति ( ओर )। यथा—स गृहं प्रति चलितः।
(ज) अनु ( पीछे )। यथा—जपम् अनु प्रावर्षत्।
(झ) अभि ( समीप )। यथा—ग्राममभि वर्तते कूपः।

२९०—कुछ धातुओं के साथ दो कर्मों का प्रयोग हो सकता हैं, उनमें एक कर्ममुख्य (Direct) रहता है और दूसरा गौण (Indirect)। गौण कर्म को सङ्गत अर्थ के अनुसार किसी दूसरी विभक्ति में भी रखा जाता है—

द्विकर्मक धातु ये हैं—

दुह् याच् पच् दण्ड् रुधि ( रुध् ) प्रच्छि ( प्रच्छ् ) चि ब्रू शासु ( शास् ) जि, मन्थ् मुषः (मुष्) ( ये बारह हैं। )

नी हृ कृष् वह इत्येते धावतः स्युर्द्विकर्मकाः ( ये चार हैं ) इन धातुओं के अर्थ के यदि कोई और धातु होंगे तो वे भी द्विकर्मक होंगे। यथा—ब्रू धातु का अर्थ कहना है, अतः कथ्, भाष् आदि 'कहना' अर्थ के धातु भी द्विकर्मक होंगे।

गोपालो गां ( गोः ) पयः दोग्धि। भिक्षुको धनिकं ( धनिकात् ) भोजनं याचते ( भिक्षते )। सूदो गोधूमम् [ गोधूमस्य ] अपूपं पचति। नृपः चौरं [ चौराय ] दण्डयति। व्रजम् [ व्रजे ] अवरुणद्धि गाम्। पान्थस्तं नरं [ नरात् ] पन्थानं पृच्छति। स वृक्षम् [ वृक्षस्य ] पुष्पाणि अवचिनोति। यतिर्गृहस्थान् [ गृहस्थेभ्यः ] धर्मं ब्रूते, [ शास्ति ]। द्यूतकारास्तं नरं [ नरात् ] शतं जयन्ति। यशोदा पयः [ पयसः ] नवनीतं मथ्नाति। स कितवस्तमध्वगं [ अध्वगात् ] सर्वं धनममुष्णात्। अजापालोऽजान् ग्रामं [ ग्रामाय ] नयति-वहति-कर्षति हरति।

यदि द्विकर्मक क्रिया को कर्तृवाच्य से कर्मवाच्य में बदलना हो तो दुह् से मुष् पर्यन्त धातुओं का गौणकर्म और नी, हृ, कृष्, वह् धातुओं

का मुख्यकर्म प्रथमा में बदल जाता है। यथा—

| कर्तृवाच्य | कर्मवाच्य |
|---|---|
| गां पयो दोग्धि। | गौः पयो दुह्यते। |
| शतं जयति देवदत्तम्। | देवदत्तः शतं जीयते। |
| गोपोऽजां ग्रामं नयति | गोपेनाजा ग्रामं नीयते। |

## तृतीया (Instrumental)

२९१—[क] करण में तृतीया विभक्ति आती है। करण दो प्रकार का है—बाह्य और आभ्यन्तर। शरीरावयव आभ्यन्तर करण है और उससे भिन्न बाह्य। यथा—[आभ्यन्तर]। भक्तो मनसा हरिं भजति। स करेण संकेतयति। चक्षुषा पुस्तकमवलोकयति। पादाभ्यां चलति। [बाह्य] दण्डेन कुक्कुरं ताडयति। परशुना वृक्षं छिनत्ति। दात्रेण तृणानि कृन्तति।

[ख] अनुक्तकर्ता (कर्मवाच्य क्रिया का कर्ता) तृतीया में आता है। यथा-तया गृहिण्या गृहकार्याणि सुचारु निष्पाद्यन्ते। अर्जुनेन कर्णो हतः।

[ग] प्रकृति-आदि कुछ शब्दों के योग में तृतीया आती है। यथा—प्रकृत्या साधुः। गोत्रेण गार्ग्यः। सुखेन काशीं प्राप्तः। रामो विधिना सीतां परिणीतवान्।

(घ) मार्ग वा समय के बोधक शब्दों में तृतीया होती है, यदि अभीष्ट कार्य उस मार्ग वा समय में समाप्त हो गया हो। यथा—अद्य मया अष्टाध्यायी समाप्ता। निरन्तरं चलता मया क्रोशेनेदं पुस्तकमधीतम्। मासेन व्याकरणं पठितम्।

(ङ) यदि अंग में विकार बताना हो तो तृतीया आती है। यथा—अक्ष्णा काणोऽयं गर्दभः। शिरसा खल्वाटोऽयं बणिक्। कर्णाभ्यां

---

२९१-[क, ख] कर्तृकरणयोस्तृतीया [ग] प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्। [घ] अपवर्गे तृतीया। [ङ] येनाङ्गविकारः। [च] इत्थम्भूतलक्षणे।

बधिरोऽसौ बालः ।

(च) किसी चिह्न या लक्षण के द्वारा यदि किसी का ज्ञान कराना हो, तो लक्षणवाचक शब्द में तृतीया आती है। यथा—जटाभिरसौ तापसः प्रतीयते । शिखयासौ हिन्दुः ।

(छ) जिसका नाम लेकर शपथ ली जाती है, उस नाम के वाचक शब्द में तृतीया आती है। जैसे—भगवच्चरणैः शपे यदहं नापराधी ।

[ज] वाहन ( सवारी ) वाचक शब्दों के योग में तृतीया आती है।

यथा—रथैः सञ्चरन्ते रथिकाः । अश्वेन गृहं याति ।

[झ] मूल्यवाचक शब्द के साथ तृयीया या चतुर्थी आती है। जैसे—चतुर्भिः रूप्यकैः क्रीतं पुस्तकम् । सहस्राय रूप्यकेभ्यः क्रीतं मया गृहम् ।

[ञ] किसी कार्य का हेतु बताने में भी तृतीया आती है। जैसे—पुण्येन दृष्टो भवान् । हर्षेण हर्षाद्वा नृत्यति बालः ।

[ट] किम् कार्यम्, प्रयोजनम् के योग में भी तृतीया आती है। जैसे—धनेन किं यो न ददाति । तृणेन कार्यं भवतीश्वराणाम् । कोऽर्थः पुत्रेण जातेन यो न विद्वान् । बलवतां निर्बलैर्न प्रयोजनम् ।

[ठ] हीन, न्यून आदि के योग में तृतीया आती है। जैसे—धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः । त्रिभिर्माषैर्न्यूनमिदं रजतखण्डम् ।

## उपपद विभक्ति

२६२—[क] सह (साथ) और इसी अर्थ के अन्य पद साकम् सार्धम् तथा समम् के योग में तृतीया आती है। जैसे—आचार्यः शिष्यैः साकमरण्यं याति । रामेण सह जानकी प्रचलिता । मया समं को

---

२६२ —[क] सहयुक्तेऽप्रधाने ।
[झ] परिक्रयणे सम्प्रदानमन्यतरस्याम् । [ञ] हेतौ ।

युद्धक्षेत्रं प्रति प्रस्थातुमुद्यतः ।

[ख] अलम् ( बस ), किम् और कृतम् ( बस ) के योग में तृतीया आती है। जैसे—अलं महीपाल तव श्रमेण । कृतमेवंविधैः अलापैः । कलहेन किम् ।

## चतुर्थी ( Dative )

२९३—सम्प्रदान में चतुर्थी आती है। ( चतुर्थी सम्प्रदाने ) जैसे—ब्राह्मणाय गां ददाति । न शूद्राय मतिं दद्यात् ।

२९४—इन धातुओं के साथ चतुर्थी आती है।

[क] रुच्, स्वद् ( अच्छा लगना ) के योग में, जिसे अच्छा लगे उसमें। मह्यं रोचते तक्रम् । रामाय स्वदते यवागूः ।

[ख] धृ [ ऋणी होना, **to owe** ] के योग में उत्तमर्ण [Creditor] में। मोहनो मह्यं शतं धारयति ।

(ग) क्रुध् के योग में। पिता पुत्राय क्रुध्यति । क्रुध् के पूर्व उपसर्ग होगा तो द्वितीया होगी। किं मां संक्रुध्यसि ? अभिक्रुध्यति तं गुरुः ।

(घ) द्रुह् (बुराई करना) के योग में—रावणो रामायाद्रुह्यत् । द्रुह् के पूर्व उपसर्ग होगा तो द्वितीया होगी। जैसे—किं प्रजाः अभिद्रुह्यन्ति नृपम् ।

(ङ) ईर्ष्य् [डाह करना] के योग में—मल्लो मल्लाय ईर्ष्यति ।

[च] असूय् (गुणों में दोष बताना) के योग में–दुर्योधनोऽर्जुनाय सदा आसूयत् ।

[ छ ] प्रति+श्रु [ प्रतिज्ञा करना ] या आ+श्रु के योग में—आश्रृणोत् रामः सुग्रीवाय बालिनो वधम् । प्रत्यश्रृणोत् विप्राय गाम् ।

---

२९४—[क] रुच्यर्थानां प्रीयमाणः । [ख] धारेरुत्तमर्णः ।

[ज] कहना–अर्थ वाले कथ्, ख्या, शंस्, निविद् ( णिच् )-आदि धातुओं के योग में। कथयामि ते तुभ्यम् (वृत्तम्)। शंस मे (मह्यम्) तस्य प्रवृत्तिम्। गुरवे निवेद्य गृहं गमिष्यामि।

(झ) भेजना–अर्थ वाले प्र-हि और वि-सृज् धातुओं के योग में, जिसकी ओर भेजा जाय उसमें। रामेण दूतो भरताय विसृष्टः। पित्रे इमं सन्देशं प्राहिणोत्।

( ञ ) स्पृह् (to desire) धातु के योग में, ईप्सित अर्थात् जिस पदार्थ के ग्रहण की इच्छा होती है वह सम्प्रदानसंज्ञक होता है। पुष्पेभ्यः स्पृहयति बालकः। ईप्सिततम के अर्थ में द्वितीया होती है। [ईप्सिततमं कर्म] पुष्पाणि स्पृहयति साधुः।

[ट] तदर्थ के लिए चतुर्थी होती है। कुण्डलाय हिरण्यम्। यूपाय दारु।

[ठ] क्लृप् ( be adequate to, tend to ) और इनके पर्याय-वाचक सं-पद्, जन्, प्र-भू आदि धातुओं के योग में फलवाचक शब्दों में चतुर्थी विभक्ति होती है। भक्तिः मोक्षाय कल्पते। त्राणाय सम्पद्यते, प्रभवति कल्पते वा हरिः।

(ड) अप्रयुज्यमान तुमुन्नन्त ( Infinitive ) के कर्म में, चतुर्थी होती है। फलेभ्यो वनं गच्छति ( फलान्यानेतुम् )।

(ढ) भाववाचक संज्ञा (तुमुन्नन्त के अर्थ) में चतुर्थी होती है। यागाय [ यष्टुम् ] गच्छति।

(ण) कुशलम्, स्वागतम् आदि के साथ चतुर्थी होती है।

---

[ग.-च.] क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः।

[च] प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः पूर्वस्य कर्ता। [ञ] स्पृहेरीप्सितः।

[ट] तादर्थ्ये चतुर्थी वाच्या। [ठ] क्लृपि सम्पद्यमाने च।

[ड] क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः। [ढ] तुमर्थाच्च भाववचनात्।

स्वागतं महाराजाय । नृसिंहाय नमस्कुर्मः । कुशलन्ते वत्स !

(य) हित और सुख के योग में चतुर्थी होती है । नृपाय हितम् सुखम् वा ।

उपपद-विभक्ति

२६५—इन पदों के साथ चतुर्थी आती है ।

(क) अलम्, ( समर्थ ) और इसी अर्थ के अन्य पद प्रभुः, समर्थः शक्तः के योग में । अलम् अस्मै दुष्टाय । शक्तोऽसौ तस्मै दुस्साध्यायापि कार्याय । प्रभुर्मल्लो मल्लाय ।

(ख) नमः के योग में—नमः शङ्कराय । नमस्कृ [to bow] के साथ प्रायः द्वितीया और कभी २ चतुर्थी आती है । शिवं नमस्करोमि ।

(ग) स्वस्ति ( कल्याण ) के योग में—स्वस्ति प्रजाभ्यः ।

(घ) स्वाहा ( अग्नि द्वारा देवताओं को बलि देने में प्रयुक्त ) और वषट् के योग में । अग्नये स्वाहा । इन्द्राय वषट् ।

स्वधा ( मृत पितरों को बलि देने में प्रयुक्त ) के योग में—पितृभ्यः स्वधा ।

पञ्चमी ( Ablative )

२६६—अपादान में पञ्चमी आती है । (ध्रुवमपायेऽपादानम् ) अपादान दो प्रकार का होता है—चल और अचल । [ चल ] धावतो गजात् पतत्याधोरणः । कम्पमानात् वृक्षात् पुष्पाणि पतन्ति । [अचल] गृहाद् गच्छति । पर्वतादवतरति केसरी ।

२६७—(क) जुगुप्सा ( घृणा ), विराम और प्रमाद—अर्थ वाले धातुओं के योग में पंचमी होती है । जैसे–पापाद् जुगुप्सते ईश्वरभक्तः । विरामास्माद् दुस्साहसात् । स्वधर्मात् प्रमाद्यन्ति दुर्जनाः ।

---

८१—(क–घ) नमः स्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च ।

(ख) भय, लज्जा और निवारण (हटाना) अर्थ के धातुओं के योग में। शूराः यमाद् अपि न बिभ्यति। कुलटाः परपुरुषेभ्योऽपि न लज्जन्ते। यवेभ्यो गां निवारय।

(ग) जिन धातुओं का अर्थ उत्पन्न होना (जन्, प्र + भू) है, उनके योग में पञ्चमी आती है। जैसे—गोमयाद् वृश्चिका जायन्ते। गङ्गा। हिमवतो जाह्नवी प्रभवति।

(घ) यदि किसी वस्तु का किसी दूसरी वस्तु से विनिमय (तबदीली) हो तो जिससे विनिमय होता है उसमें पञ्चमी होती है। जैसे—तण्डुलेभ्यः कर्पासं प्रतियच्छति।

उपपद-विभक्ति

२६८—इन पदों के साथ पञ्चमी आती है—

(क) अन्य, पर, इतर ( दूसरा ) के योग में—सुमित्रादन्यः [ इतरः ] को मां विपद उद्धरेत्।

(ख) आरात् (समीप) के योग में—आरान्मे गृहात् कश्चित् कूपः।

(ग) ऋते बिना के योग में—श्रमादृते विद्या नायाति। [ ऋते के योग में द्वितीया भी आती है ] ज्ञानमृते न सुखम्।

(घ) प्रभृति [ लेकर ], आरभ्य (लेकर) के योग में—भौमवासरात् प्रभृति [ आरभ्य ] मया स्वाध्यायो न कृतः।

(ङ) बहिः (बाहर) के योग में—ग्रामाद् बहिः सुरम्यं देवायतनम्।

(च) अनन्तरम् ( पश्चात् ), परम् ( पश्चात् ) के योग में—यौवनादनन्तरं वार्धकम्। अस्माद् ग्रामात् परं मे निवासः।

---

२६७—(क) जुगुप्सा-विराम प्रमादार्थानामुपसंख्यानम्।

(ख) भीत्रार्थानां भयहेतुः। वारणार्थानामीप्सितः।

(ग) जनिकर्तुः प्रकृतिः। भुवः प्रभवः।

(छ) दिशावाची शब्द, जिन शब्दों में अञ्च्-उत्तर पद दिशा वाचक हो, उनके और आ या जाहि अन्त वाले अव्ययों के साथ पंचमी होती है। ग्रामात् पूर्वे नदी। मासात् प्राक्। दक्षिणा [ दक्षिणाहि ] नगरी।

(ज) पृथक्, विना, नाना के योग में द्वितीया, तृतीया वा पञ्चमी आती है। पृथग् ईश्वरभक्तिं न मुक्तिः। विनोद्योगेन कार्य-सिद्धिः न भवति। नाना नारीं निष्फला लोकयात्रा।

(झ) आ के योग में मर्यादा और अभिविधि के अर्थ में पंचमी होती है। आ समुद्रात्, आ मूलात्।

(ञ) परा पूर्वक जि धातु के प्रयोग में जिसको न सह सके उसमें पंचमी विभक्ति होती है। जैसे—बालकोऽयम् अध्ययनात् पराजयते [ Finds unbearable ]

(ट) नियम पूर्वक पढ़ाने वाले [ Teacher ] का कारक अपादान संज्ञक होता है। जैसे—शिक्षकाद् व्याकरणमधीते। परन्तु नटस्य गाथां शृणुते।

(ठ) कारण और हेतु के अर्थ में पंचमी और तृतीया होती है। जैसे—दुःखात् [ दुखेन वा ] रोदिति। पर्वतो वह्निमान् धूमात्।

(ड) जहां से मार्ग और काल का परिमाण किया जाय वहां पंचमी विभक्ति होती है। जैसे—नगरान्नदी क्रोशम्। कार्त्तिक्या आग्रहायनी मासे।

---

२९८—(क-छ) अन्यारादितरर्तेदिक् शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहि युक्ते।

(ज) पृथग् विनानानाभिस्तृतीयान्तरस्याम्।

(ञ) पराजेरसोढः। (ट) आख्यातोपयोगे।

(ठ) हेतौ च। (ड) यतश्चाध्वकालनिर्माणं ततः पंचमी।

(ढ) तुलनाबोधक शब्दों के योग में जिससे तुलना की जाय उसमें पंचमी विभक्ति होती है । जैसे—माथुराः पाटलीपुत्रेभ्यः आढ्यतराः । जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी ।

(ण) जहां ल्यबन्त क्रिया का लोप हो वहां उसके कर्म तथा अधिकरण में पञ्चमी होती है । जैसे-श्वशुराल्लज्जते [ श्वशरं वीक्ष्य] । आसनात् प्रेक्षते [ आसने उपविश्य ] ।

## सप्तमी [ Locative ]

२९९-अधिकरण में सप्तमी आती है । जैसे-तिलेषु तैलं विद्यते । कटे आस्ते । वनेषु सिंहा विचरन्ति । वैशाखे मासे विवाहो भवति ।

(क) समुदाय में से यदि किसी एक को चुना जाय तो समुदाय-वाचक पद में सप्तमी अथवा षष्ठी होती है । जैसे-नृषु [नृणां] द्विजः श्रेष्ठः । अकिञ्चनेष्वल्पधनः श्रेयान् । मूर्खेषु अल्पज्ञः उत्तमः । कवीनां [ कविषु ] कालीदासः श्रेष्ठः । लि

(ख) स्निह् , अनुरज्ज् (प्रेम होना,) अभिलष् (इच्छा करना), (?) रम् ( इच्छा करना )—इन धातुओं के योग में सप्तमी आती है । पिता पुत्रे स्निह्यति । अशुद्धप्रकृतौ नृपे जनता न अनुरज्यते । तापस-कन्यायां ममाभिलाषः ।

(ग) ग्रह्, बन्ध् ,प्र-हृ, विश्वस् ,सञ्ज्,लग् और इनके पर्याय-(?) वाची धातुओं के योग में सप्तमी होती है । जैसे—केशेषु गृहीत इव मृत्युना धर्ममाचरेत् । आलाने बध्नाति गजम् । चौरेषु प्रहरति रक्षी । खलेषु को विश्वसिति । पापेष्वासक्तो व्याधः । को मे पादयोर्लग्नः ।

(घ) अप-राध् के योग में सप्तमी होती है । कस्मिन्नपि पूजार्हे अपराद्धा शकुन्तला ।

---

(ढ) पंचमी विभक्तौ (ण) ल्यब्लोपे कर्मण्युपसंख्यानम् ।
२९९—(क) यतश्च निर्धारणम् ।

(ङ) युज् धातु के योगमें सप्तमी होती है। नैतत् त्वयि युज्यते। महर्षिकण्वः शकुन्तलामाश्रमधर्मे नियुङ्क्ते।

(च) कर्मसंयोग में जिस निमित्त के लिये वह कर्म किया जाता है उस निमित्त वाले शब्द में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—

चर्मणि द्वीपिनं हन्ति,
दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्
केशेषु चमरीं हन्ति,
सीम्नि पुष्पलको हतः॥

[छ] क्षिप्, मुच्, अस् (to throw) के योग में जिसकी ओर कुछ फेंका जाय उसमें सप्तमी होती है। शत्रुषु शरान् क्षिपति, मुञ्चति, अस्यति वा।

(ज) पूजा के अर्थ में वर्तमान साधु और निपुण शब्द के योग में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—मातरि साधुर्निपुणो वा।

(झ) व्यापृत, आसक्त, व्यग्र, तत्पर, कुशल, निपुण, शौण्ड, पटु, प्रवीण, पण्डित और धूर्त, कितव के योग में सप्तमी होती है। अध्ययने व्यग्रो व्यापृतो वा। कर्मणि कुशलो निपुणो वा।

(ञ) ईश्वर, स्वामी, अधिपति, साक्षिन् इत्यादि के साथ षष्ठी के विकल्प से सप्तमी आती है। गवां गोषु वा स्वामी।

## भावे ( सति ) सप्तमी [ Locative Absolute ]

३००—यदि किसी कार्य के होने का समय किसी दूसरे कार्य के समय से जाना जाय तो दूसरे कार्य के कर्ता में सप्तमी होती है और उस (दूसरे) कार्य की क्रिया कृदन्त होती है जिसका लिंग, विभक्ति (सप्तमी) और वचन कर्ता (सप्तम्यन्त) के अनुसार होते हैं। जैसे—पुत्रे मृते स संसाराद्-विरक्तोऽभवत्। इस वाक्य में उसकी संसार से विरक्ति का

---

३००—यस्य च भावेन भावलक्षणम्। षष्ठी चानादरे।

काल उसके पुत्र की मृत्यु के काल से ज्ञात होता है। अतः 'पुत्र' में सप्तमी और उसकी कृदन्तक्रिया 'मृत' में भी सप्तमी और 'पुत्र' के अनुसार लिंग और वचन हैं। ऐसे वाक्यों में कृदन्त क्रिया के साथ उसके लिंग और वचन के अनुसार 'सत्' शब्द का प्रयोग करते हैं। इसलिए इसे 'सति सप्तमी' कहते हैं। जैसे—पुत्रे मृते सति। रावणादिषु पराजितेषु (सत्सु) रामो लङ्कां प्राविशत्। जानक्यां भूमौ प्रविष्टायां (सत्यां) रामः शोकार्त्तोऽभवत्,

ऐसे वाक्यों में यदि अवधीरण ( disregard ) का बोध कराना हो तो सप्तमी आती है। जैसे—पश्यतो गुरोः वा पश्यति गुरौ [पश्यन्तं गुरुमनादृत्य], शिष्येणाविनयः कृतः।

सप्तमी और षष्ठी का प्रयोग 'यद्यपि' के अर्थ में भी होता है। जैसे-प्रलपति दशरथे (प्रलपतो दशरथस्य) राघवोऽयोध्यामत्यजत्।

### षष्ठी

२०१—षष्ठी को अन्त में इसलिए रखा है कि इसे कारक नहीं माना जाता। इसके द्वारा संज्ञाओं में सम्बन्ध का बोध होता है। जैसे जनकस्य दुहितरम् दशरथस्य पुत्रः परिणीतवान्।

कुछ धातुओं के साथ षष्ठी विभक्ति होती है।

(क) अधि+इ (to remember), स्मृ, दय्, ईश् तथा प्रभु के कर्म में षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे—मातुरध्येति, स्मरति वा शिशुः [remembers anxiously] अन्यत्र मातरं स्मरति। दरिद्रेभ्यः दयते। जगत इष्टे। नात्मनः प्रभवामि।

(ख) अनु-कृ, उप-कृ, अप-कृ, तथा क्षम् के साथ कर्म में षष्ठी विभक्ति होती है। पितरं पितुर्वानुकरोति पुत्रः। मित्राणामुपकरोति। अमित्राणामपकरोति। क्षमस्व मां मे वा।

---

२०१—(क)—अधीगर्थदयेशां कर्मणि।

३०२—(क) विधिकृदन्तों (तव्य, अनीय, य) के साथ कर्ता में तृतीया वा षष्ठी आती है। जैसे—मया (मम) सेव्यो हरिः। त्वया (तव) गृहं गन्तव्यम्।

(ख) तुल्यार्थ शब्दों के साथ तृतीया वा षष्ठी आती है। जैसे—मात्रा (मातुः) सदृशी इयं बाला। हरेस्तुल्यः (हरिणा वा)।

(ग) मन्, बुध्, पूज् और इनके पर्यायवाचक धातुओं के क्तान्त कृदन्तों के योगमें वर्तमान काल के अर्थ में षष्ठी होती है। नृपाणां मतः पूजितो वायं ब्राह्मणः (वर्तमान कालमें)। अन्यथा नृपैः पूजितः (अतीतकाल में)

(घ) क्तान्त भाववाचक संज्ञा के साथ षष्ठी विभक्ति होती है। बालस्य हसितम्, गतम् वा।

(ङ) कृत्प्रत्ययों (ति, तृ, अ, अन) द्वारा बनी संज्ञाओं के साथ कर्ता या कर्म में षष्ठी विभक्ति होती है। कालिदासस्य कृतिः रघुवंशम्। जगतः कर्ता कृष्णः। पुस्तकानामध्ययनम्।

(च) जब कृत्प्रत्ययान्त का कर्ता और कर्म दोनों प्रयुक्त हों तो कर्म में षष्ठी होती है। आश्चर्यो गवां दोहोऽगोपेन।

(छ) प्रिय, आयत्त आदिके पर्यायवाचक विशेषणोंके साथ षष्ठी होती है। जैसे—भ्राता मम प्रियः। सीता रामस्य प्रिया। ममायत्तं पौरुषम्।

(ज) अभिज्ञ, कोविद, उचित और इनके पर्यायवाचकों के

---

३०२—(क)—कृत्यानां कर्त्तरि वा।

(ख)—तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयान्यतरस्याम्।

(ग)—क्तस्य च वर्त्तमाने।

(ङ)—कर्तृकर्मणोः कृति।

(ज) उभयप्राप्तौ कर्मणि।

साथ (सप्तमी के विकल्प से) षष्ठी होती है। जैसे—

लोकव्यवहाराणामभिज्ञो कोविदो वायं नृपः।

(ञ) दिग्वाची तस्-अन्त वाले क्रियाविशेषणों और उपरि, अधः, पुरः, पश्चात्, अग्रे, पुरस्तात् आदि के साथ षष्ठी होती है। जैसे—नगरस्य पूर्वतो नदी। वृक्षाणामुपरि अधो वा। परन्तु उपर्युपरि तथा अधोऽधः के योग में द्वितीया होती है। जैसे—वृक्षमुपर्युपरि—अधोऽधः वा।

(ञ) एनप्-प्रत्ययान्त दिग्वाची क्रियाविशेषणों के साथ (द्वितीया के विकल्प से) षष्ठी होती है। जैसे—ग्रामं ग्रामस्य वा पूर्वेण वनमस्ति। दक्षिणेन वृक्षवाटिकायाः वृक्षवाटिकां वालाप इव श्रूयते। यहां पूर्वेण, दक्षिणेन ये तृतीया के एकवचन नहीं है, एनप्प्रत्ययान्त हैं। परन्तु ग्रामात् पूर्वम्, ग्रामस्य पूर्वतः।

(ट) कृत्वः और सुच्-प्रत्ययान्त शब्दों (द्विः, चतुः, पञ्चकृत्वः, शतकृत्वः) के योग में जो कालवाचक शब्द है, उससे अधिकरण कारक में षष्ठी होती है। जैसे—दिवसस्य त्रिरुपासीत। मासस्य पञ्चकृत्वः स नगराद् वहिर्गच्छति।

(ठ) दूर और अन्तिक आदि के साथ पंचमी अथवा षष्ठी होती है। वनस्य (वनात्) दूरम्, अन्तिकम्, समीपं वा।

(ड) हेतु और इसके पर्यायवाचक शब्दों (निमित्त, कारण) के साथ षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे—अल्पस्य हेतोर्बहु हातु—

---

(ञ) षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन।

(ञ) एनपा द्वितीया।

(ट) कृत्वोऽर्थप्रयोगे कालेऽधिकरणे।

(ठ) दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम्।

(ड) षष्ठी हेतुप्रयोगे।

मिच्छन् विचारमूढ़: प्रतिभासि मे त्वम्। धनस्य हेतोर्वसति। अन्यत्र धनेन वसति।

इनका संस्कृत में अनुवाद करो—

जब महाराज की सवारी बाज़ार (पण्यवीथी) से गुज़री तो सड़कके दोनों ओर लोगों की भीड़ (संघ, वृन्द) जमा हो गई।

अर्जुनके बिना भीष्म दादा को कौन पानी पिलानेको समर्थ था?

बिना भगवान् के मुझ बेचारीको कौन इस विपत्ति से निकलेगा।

महाभारतके युद्ध के समय कुरुक्षेत्रके मैदान में दोनों पक्षों के योधा हाथोंमें धनुष और कन्धों पर तरकस(तूणीर) बांधे खड़े थे।

पहले पैदल थे, उनके बाद घुड़सवार, उनके पीछे रथ, और रथों के बाद हाथी खड़े थे।

सोमवार से लेकर वीरवार तक मैंने जलके सिवा न कुछ खाया और न कुछ पिया।

आज इतनी वर्षा हो रही है कि घरसे बाहर निकलना मानों बीमारी को बुलाना (आह्वान) है।

मैंने तीन साल संस्कृतके सिवा और कुछ नहीं पढ़ा, तब कहीं मुझे संस्कृत का थोड़ा (ईषत्) ज्ञान हुआ।

यह पर्वत छः कोस तक लगातार इसी तरह चला जाता है। बीच-बीच में कहीं कुछ ऊंचा हो जाता है और कहीं कुछ नीचा।

छात्रने गुरुसे जो प्रश्न पूछा था वह बड़ा कठिन था, तभी तो गुरुजी ने उसे सोचने में तीन घण्टे (होरा) लगाये।

वह लड़की इस वृक्ष के फूल चुनकर उनसे सुन्दर माला बना रही है और उसे अपनी मालकिन को भेंट करेगी।

चाहे वह लड़की आंखोंसे अन्धी है तो भी उसका मुख कमल के समान है। उस नौकरसे क्या काम जो समय पर धोखा दे जाय।

रावण के मरने पर मनुष्योंने ही नहीं वरन् (अपितु) देवताओं ने भी बहुत आनन्द मनाया।

वह चौक में खड़ा सिपाही देख रहा था तो भी उस बदमाश ने मेरी रुपयों की गाँठ (ग्रन्थि) काट ली।

घर के जल जाने पर कुआं खोदने का क्या लाभ?

## अनुशीलनी

१—कारक कितने प्रकार के हैं ?

२—कारक विभक्ति और उपपद विभक्ति किसे कहते हैं ?

३—करण, अपादान, सम्प्रदान, अधिकरण—इनके लक्षण और उदाहरण लिखो।

४—इनके साथ कौन २ विभक्ति आती है ? वाक्यों में प्रयोग करो—

प्रति, विना, तुल्यम्, धिक्, अन्तरा, प्रभृति, स्वाहा, पृथक्, ऋते, अन्तरेण, अलम्, कृते, सह, नमः।

५—कर्तृ-तृतीया और करण-तृतीया का भेद वाक्यों द्वारा स्पष्ट करो।

६—भावे-सप्तमी, अवधीरण-षष्ठी और निर्वाचन सप्तमी के उदाहरण दो।

७—सम्बन्ध को कारक क्यों नहीं मानते ? सप्रमाण बताओ।

८—क्रुध्, युध्, ईर्ष्य्, रुच्, स्वद्, असूय् इनके साथ जो २ विभक्तियाँ आती हैं, उनका प्रयोग वाक्यों में करो।

९—इनमें रिक्त स्थानों को भरो—

ईश्वरं——को मां रक्षितुं क्षमः। मह्यं—न रोचते, परं दधि—।——भवतः कार्यं निष्पादितम्। जनकः पुत्राय—, यतः तेन तस्याज्ञा न——। निरक्षरेण पुत्रेण——। मया एतत् वस्त्रम्, एकेन—क्रीतम्। जटाभिः असौ——प्रतीयते।——एवंविधैः निष्प्रयोजनैरालापैः। कथय मे——पुरातनीमेकामाख्यायिकाम्।—जनकं कन्याविक्रेतारम्।

१०—कुछ द्विकर्मक धातु बताकर उनका प्रयोग वाक्यों में करो।

३१—इन वाक्यों को भावे सप्तमी लगाकर बदलो—

यदा रामः वनं प्राप्तः तदा सर्वे वनवासिनः प्रासीदन्। यदा तस्य विवाहः संजातः, तदा पितृगृहं त्यक्तवान्। कर्णः यदा पराजितः तदा दुर्योधनस्याशा भग्ना।

३२—परस्पर भेद बताकर इनके अर्थ लिखो—

(क) मासं व्याकरणमधीतम्। मासेन व्याकरणमधीतम्।
(ख) मातरं स्मरति शिशुः। मातुः स्मरति शिशुः।
(ग) नृपस्य पूजितोऽयं ब्राह्मणः। नृपेण पूजितोऽयं ब्राह्मणः।
(घ) पुष्पाय स्पृहयति। पुष्पं स्पृहयति।

---

## तद्धितप्रकरण (Secondary affixes)

पीछे बताया गया है कि संज्ञा, विशेषण और नाम-शब्दों के परे सुप् विभक्तियों के सिवा कुछ और प्रत्यय भी आते हैं, उनके लगने से उन शब्दों के अर्थों में कुछ न कुछ परिवर्तन हो जाता है। ऐसे प्रत्ययों को तद्धित-प्रत्यय कहते हैं।

जैसे—लघु [छोटा] से अ लगाकर लाघव [छुटाई], दशरथ से इ लगकर दाशरथि [दशरथ का पुत्र], इदम् के आगे थम् लगने से इत्थम् [इस प्रकार] बन जाते हैं।

तद्धित प्रत्यय लगने से शब्दों के तीन प्रकार हो जाते हैं। अव्यय, भाववाचक संज्ञाएं और सामान्यपद [संज्ञाविशेषण आदि]।

२०३—जिन प्रत्ययों के योग से अव्यय बनते हैं, वे

प्रत्यय ये हैं—

तस् [ तसिल् ] ( यह प्रायः पञ्चमी के अर्थ में आता ह )। कस्मात् इति कुतः [ किम् + तस् ], यस्मात् इति यतः [ यद् + तस् ], सर्वतः, तस्मात् इति ततः [तद्+तस्], [एतद्+तस्], अतः [इदम्+तस् ], इतः आदितः।

त्र (त्रल्)—(यह प्रायः सप्तमी के अर्थ में आता है)। तस्मित् इति-तत्र (तद् + त्र), (एतद् + त्र) अत्र, यत्र, बहुत्र, (किम् + त्र) कुत्र, (अदस् + त्र) अमुत्र।

दा-(सर्वस्मिन् काले) सर्वदा, एकदा, अन्यदा, यदा,सर्वदा, तदा।

र्हि—तस्मिन् काले तर्हि। एतस्मिन् काले एतर्हि।

ह —अस्मिन् काले देशे वा इह।

था (थाल्)—येन प्रकारेण यथा, सर्वथा, तथा।

थम्—अनेन प्रकारेण इत्थम्, केन प्रकारेण कथम्।

द्यस्—समानेऽह्नि सद्यः। (समान को स हो जाता है)।

उत्—पूर्वस्मिन् वत्सरे परुत् (पूर्वको पर हो जाता है)।

आरि (आरिल्)—पूर्वतरस्मिन् वत्सरे परारि (पूर्वतर को पर हो जाता है)।

दानीम्—अस्मिन् काले इदानीम् ( इदम् + दानीम् ), तस्मिन् काले तदानीम्।

द्य—अस्मिन् अहनि अद्य ( इदम् को अ हो जाता है )।

एद्युस्—पूर्वस्मिन् अहनि पूर्वेद्युः, अन्येद्युः, परेद्युः।

रि ( रिल् ) ऊर्ध्व=उपरि।

धा—कति प्रकाराः कतिधा, बहुधा, द्विधा, त्रिधा।

एधा—( एधाच् ) द्वेधा, त्रेधा।

भाववाचक संज्ञाएं

३०४—इन तद्धित प्रत्ययों के लगने से भाववाचक

संज्ञाएं बन जाती हैं—

त्व—पटोः भावः-पटुत्वम्, लघुत्वम्, महत्त्वम् ।

ता—[ तल् ] पटुता, लघुता, दृढ़ता ।

इमन् [इमनिच्]-गुरोर्भावः-गरिमा, पटु-पटिमा, अणु-अणिमा, महत्-महिमा, लघु-लघिमा ।

य [ ष्यञ् ]-दृढ़-दार्ढ्यम्, सुभग-सौभाग्यम् ।

य [यत्]-स्तेयम् ।

य-सखि—सख्यम् ।

अ [अञ्]-कुमारस्य भावः-कौमारम् । औष्ट्रम् ।

अ [ अण् ]-त्रिहायनस्य भावः-त्रैहायनम् । यौवनम्, स्थाविरम् । मुनेर्भावः-मौनम्. गौरवम् ।

सामान्यपद

१—यस्यास्ति—इस अर्थ में—

मत् [ मतुप् ]-बुद्धिर्यस्यास्ति-बुद्धिमान् । धीर्यस्यास्ति-धीमान् । गुणवान्, धनवान्, लक्ष्मीवान् [इनमें मत् के व को म हो गया है ।]

इल [इलच्]—फेनो यस्यास्ति-फेनिलः । तुन्दिलः ।

शः—लोमानि यस्य सन्ति-लोमशः ।

उर [ उरच् ]—उन्नता दन्ता यस्य सन्ति – दन्तुरः ।

र-मधु यस्यास्ति—मधुरः ।

इन् (इन्)—धनं यस्यास्ति-धनी । हस्तः यस्यास्ति-हस्ती ।

ठ (ठन्)—धनं यस्यास्ति-धनिकः (ठ को इक हो गया है ।)

विन्—यशो यस्यास्ति-यशस्वी, मेधा-मेधावी, माया-मायावी ।

मिन्—वागस्यास्ति-वाग्मी ।

आलु ( आलुच् )-श्रद्धा अस्यास्ति-श्रद्धालुः, दयालुः ।

## २—अपत्य अर्थ में-

अ ( अण् )—वसिष्ठस्यापत्यं पुमान्-वासिष्ठः ।

अ ( अञ् )-पञ्चालस्यापत्यम्-पाञ्चालः । विदेहस्यापत्यम्-वैदेहः ।

इ ( इञ् )-दशरथस्यापत्यं पुमान्-दाशरथिः, दाक्षिः ।

घ—क्षत्रस्यापत्यम्-क्षत्रियः ( घ को इय हो गया है ) ।

ख —कुलस्यापत्यम्-कुलीनः ( ख को ईन हो गया है ) ।

य (ण्य)—कुरोरपत्यम्-कौरव्यः ।

## ३—तत्र भवः—अर्थ में—

य ( यत् )—मूर्ध्नि भवः-मूर्धन्यः, दन्त्यः, उरस्यः ।

## ४-अस्य संजातम्—इस अर्थ में-

इत ( इतच् )—तारकाः संजाता अस्य–तारकितम्, कुसुमितः, पण्डितः, फलितः ।

## ५—प्रमाणम् अस्य-इस अर्थ में—

मात्र ( मात्रच् ) आस्यं प्रमाणमस्य—आस्यमात्रम् ।

## ६-तत्र नियुक्तः—इस अर्थ में-

ठ ( ठक् ) द्वारे नियुक्तः-दौवारिकः । (ठ को इक हो गया है ) इन अर्थों में भी ठक् आता है—अक्षैर्दीव्यति-आक्षिकः । दध्ना संस्कृतम्-दाधिकम्, मरिचेन संस्कृतम्–मारीचिकम् ।

मय—सुवर्णस्य विकारः—सुवर्णमयः, हिरण्मयः, दारुणा निर्मितम्-दारुमयम् । धूमेन व्याप्तम्—धूममयम् ।

### संस्कृत में अनुवाद करो—

किसी की बड़ाई (महिमन्) धन होने से नहीं होती, बड़ाई धन के उत्तम प्रयोग से होती है ।

भेड़ का ( अवि ) शरीर रोमों

वाला ( रोमश ) होता है, अतः उस पर सरदी वा गरमी का कोई असर नहीं होता।

इस पुस्तक में इस प्रकार का वीररस भरा है कि आदि से अन्त तक पढ़ जाने पर भी मन की तृप्ति नहीं होती।

भारत में रघुवंशी और यदुवंशियों का जितना ( यावत् ) प्रभाव रहा है उतना ( तावत् ) और किसी वंश के मनुष्यों का नहीं रहा।

आकाश तारात्रों से युक्त तो सदा होता है परन्तु पूर्णिमा की रात में चाँद की चाँदनी से वह दिखाई नहीं देते।

बचपन, जवानी और बुढ़ापा यह शरीर की तीन प्रकार की ( त्रिधा ) अवस्थाएं हैं।

कई वर्ण दाँतों से बोले जाने वाले, कई गले से बोले जाने वाले और कई ओठों से बोले जाने वाले हैं।

यह कोठरी (कोष्ठक) धुवें से भरी रहती है, यहाँ रहने से कोई न कोई रोग लग जायगा।

सोने के बने ( सौवर्ण ) हुए भूषण चाँदी के बने ( राजत ) भूषणों से कीमती होते हैं, क्योंकि जितनी कीमत सोने की है, उतनी चाँदी की नहीं।

बसन्त के मेले में जितनी भीड़ लोगों की परार थी, उतनी परू न थी।

## अनुशीलनी

१—ये तद्धितप्रत्यय किस किस अर्थ में आते हैं ? इनके योग से बने हुए शब्दों का वाक्यों में प्रयोग करो—

दा, त्र, ता, इदम्, थम्, इन्, धा, विन्।

२—नीचे दिये प्रकृति और प्रत्यय के संयोग से शब्दों में क्या क्या परिवर्तन हो जाते हैं ?

अक्ष + ठ, द्वार + ठ, किम् + त्र, इदम् + तः, वाच् + मिन्, द्वि + धा, गुरु+इमन्, सुभग+य, इदम्+थ, यद्+था।

३—इनके स्थान पर एक एक शब्द बताओ—

येन प्रकारेण, पूर्वस्मिन् वत्सरे, पटोर्भावः, धूमेन व्याप्तन्, कस्मिन् काले, अन्यस्मिन् अहनि, कति प्रकाराः, द्वारे नियुक्तः, कुलस्य अपत्यम्, प्रज्ञा यस्यास्ति ।

४—कुछ अपत्य बताने के और कुछ भाववाचक संज्ञा बनाने के प्रत्ययों से बने हुए शब्द बताओ ।

५—प्रत्येक के लिये एक एक संस्कृत शब्द बताओ ।

जनक की पुत्री, छोटापन, जिसके पास बल हो, कितनी तरह का, एक दिन, बहुत स्थानों पर, बचपन, जवानी, बुढ़ापा, जिसमें दया हो, जिसके दाँत निकले हों ।

## लिट् ( परोक्षभूत Distant Pass Perfect)

३०५–जो कार्य परोक्षभूत में हुआ हो उसके लिए लिट् आता है । वास्तव में लिट् का प्रयोग उन प्राचीन घटनाओं के वर्णन में आता है जो बहुत प्राचीन (अतीत) कालमें हुई हों और जिन्हें वक्ता ने आँखों से न देखा हो ।

इसलिए उत्तमपुरुष में प्रायः लिट् का प्रयोग नहीं होता है । अहं गृहं जगाम । यह अशुद्ध है । परन्तु अज्ञान की, निद्रित या उन्मत्त अवस्थाओं में हुए अतीत काल में उत्तमपुरुष में भी इसका प्रयोग हो सकता है । सुप्त उन्मत्तो वा अहं किल विललाप ।

अत्यन्त अस्वीकार के अर्थ में भी उत्तमपुरुष में लिट् का प्रयोग होता है । त्वं कलिङ्गेषु अवात्सीः । नाहं कलिङ्गान् जगाम ।

लिट् में धातुओं के रूप दो प्रकार के हैं । एक तो ऐसे धातु हैं

जिनमें धातु में ( पीछे जुहोत्यादि गण में बताई हुई विधि के अनुसार) द्वित्व आदि होते हैं। जैसे—दा=दादा=ददा + औ=ददौ।

दूसरे वे हैं जिनमें धातु के पीछे अय और आम् जोड़ा जाता है। जैसे—चुर्=चोर् + अय + आम् = चोरयाम्। बाद में इनके आगे कृ, भू, वा अस् के लिट्–अन्त रूप जोड़े जाते हैं। जैसे—चोरयाम् + चार = चोरयाञ्चकार, चोरयामास, चोरयाम्बभूव।

प्रथम प्रकार

३०६—(१) जिन धातुओं के आदि में व्यञ्जन और बीच में केवल एक स्वर हो, (२) या जिनके आदि में अ, आ अथवा कोई और ह्रस्व स्वर हो उन धातुओं के रूप प्रथम प्रकार की विधि के अनुसार बनते हैं। जैसे—दा=ददा + औ=ददौ, धा-दधौ। अद् = अअद् = आद् + अ = आद। अपवाद—दय्, अय्, कास् और आस् के रूप दूसरी विधि से बनते हैं। जैसे—दयाञ्चक्रे, आसाञ्चक्रे।

द्वितीय प्रकार

३०६—(१) जिन धातुओं के आदि में आ से भिन्न कोई दीर्घ स्वर हो, (२) या जिसमें एक से अधिक स्वर हों ( चुरादिगणी वा णिजन्त धातु ) उन धातुओं के रूप द्वितीय प्रकार की विधि के अनुसार बनते हैं। जैसे—ईशाञ्चक्रे, चोरयामास, कारयाम्बभूव।

अपवाद—ऊर्ण् और ऋच्छ् के रूप प्रथम विधि के अनुसार बनते हैं।

३७८—उष्, विद्, जागृ, भी, ह्री, भृ, हु, और दरिद्रा—इन धातुओं के रूप दोनों प्रकारों के होते हैं। जैसे—भी-बिभाय, बिभयाञ्चकार। भृ-बिभार, बिभराञ्चकार।

## लिट् की विभक्तियाँ

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० व० | द्वि० व० | बहु० व० | ए० व० | द्वि० व० | बहु० व० |
| प्र० पु० | अ | अतुस् | उस् | ए | आते | इरे |
| म० पु० | थ | अथुस् | अ | से | आथे | ध्वे |
| उ० पु० | अ | व | म | ए | वहे | महे |

## रूपसिद्धि

३०९—लिट् में किसी व्यञ्जनादि विभक्ति से पूर्व सेट् और अनिट् दोनों प्रकार के धातुओं से इ जोड़ा जाता है किन्तु वेट् धातुओं से इ विकल्प से आता है। भू=बभू+इ+व=बभूविव। बभूविथ।

अपवाद—(१) कृ, सृ, भृ, वृ, स्तु द्रु, स्रु और श्रु धातुओं से इ नहीं लगाया जाता। जैसे—कृ+थ=चकृ+थ = चकर्थ। श्रु = शुश्रु + व=शुश्रुव।

(२) ऋकारान्त धातुओं में थ से पूर्व इ नहीं आता, और विभक्तियों से पूर्व आता है। परन्तु स्वृ के थ से पूर्व भी आता है। जैसे—स्मृ=सस्मर्थ, स्वृ=सस्वरिथ।

(३) अनिट् धातुओं के अन्त में कोई स्वर वा उपधा में ह्रस्व अ हो तो उनके आगे थ से पूर्व इ विकल्प से आता है। जैसे—जगमिथ-जगन्थ।

## द्वित्वविधि

३१०—(१) लिट् की विभक्ति जोड़ने से पूर्व धातु के पहले

व्यञ्जन और उसके साथ के स्वर को द्वित्व हो जाता है। जैसे—गम् में पहला व्यञ्जन ग् और उसके साथ का स्वर अ हैं। उन्हें (ग + अ=ग) को द्वित्व होकर जगम् बन गया। 'दा=दादा।

द्वित्व के पहले भाग (जो धातु के पूर्व नया जोड़ा गया हो) को अभ्यास और दूसरे (धातु के असली रूप) को आम्रेडित कहते हैं।

(२) यदि धातु के आदि में कोई व्यञ्जन हो तो केवल प्रथम स्वर को ही द्वित्व होगा।

(३) यदि अभ्यास के आदि में संयुक्त व्यञ्जन हों तो उनमें से केवल प्रथम व्यञ्जन और उसके समीप के स्वर को द्वित्व होता है। जैसे—प्रच्छ्—पप्रच्छ् (इसमें पहले व्यञ्जन प् और उसके पास के स्वर अ को द्वित्व हुआ।)

अपवाद—यदि संयुक्त वर्णों में प्रथम वर्ण श् ष् वा स् हो और दूसरा वर्ण वर्ग का पहला वा दूसरा वर्ण हो तो दूसरा वर्ण और पास के स्वर को द्वित्व होता है। जैसे—श्च्युत्=चुश्च्युत्, स्पर्ध्=पस्पर्ध्।

### अभ्यास में विकार

३११—(क) अभ्यास के आदि में किसी वर्ग के दूसरे वर्ण को पहला और चौथे वर्ण को तीसरा हो जाता है। जैसे—फल्=फफल्=पफल्। धा=धाधा=दाधा।

(ख) अभ्यास के आदि में यदि कवर्गीय वर्ण हो तो उसे क्रमशः चवर्गीय वर्ण हो जाता है। जैसे—कम् = ककम् = चकम्। खन् = खखन्=चखन्।

(ग) अभ्यास के ह् को ज् हो जाता है। जैसे—हा = हाहा= जाहा।

(घ) अभ्यास के दीर्घ स्वर को ह्रस्व हो जाता है। जैसे—दा = दादा = ददा। हा = हाहा = जाहा = जहा। पा = पापा = पपा।

(ङ) अभ्यास के ऋ को अ हो जाता है। जैसे—कृ=कृकृ = ककृ = चकृ।

(च) मा, हा (जाना), भृ, पृ, पॄ और ऋ धातुओं के अभ्यास के स्वर को इ हो जाता है। जैसे—मा=मामा=मिमा। हा=हाहा=जाहा-जिहा।

(छ) निज्, विज् और विष् के अभ्यास के इ को गुण हो जाता है। जैसे—निज्=निनिज्=नेनिज्।

(ज) ऋ के अभ्यास के इ को इय् हो जाता है। जैसे—ऋ= ऋऋ=इऋ = इय् + ऋ = इयृ।

३१२—लिट् में केवल परस्मैपद के सब एकवचन विकारक होते हैं, इनसे भिन्न परस्मैपद और आत्मनेपद के सब वचन अविकारक होते हैं।

३१३—(क विकारक विभक्तियों से पूर्व धातु की उपधा में ह्रस्व स्वर को गुण हो जाता है। जैसे—बुध् = बुबुध्+अ+बुबोध। कुप् = कुकुप् = चुकुप् = चुकोप। (इनमें गुणनहीं होता। मुद् = मुमुद् + ए = मुमुदे, बुबुधतुः।)

(ख) धातु की उपधा के अ (ह्रस्व) को विकारक-विभक्ति प्रथमपुरुष-एकवचन (अ) से पूर्व अवश्य और विकारक विभक्ति उत्तमपुरुष-एकवचन (अ) से पूर्व विकल्प से दीर्घ (आ) हो जाता है। यथा—गम् = गगम् = जगम्+अ=जगाम [प्र० ए०]। जगाम—जगम [उ० ए०]। पत्=पपात [प्र० ए०]। पपात—पपत [उ० ए०]।

(ग) धातु के अन्तिम स्वर को वृद्धि विकारक प्रथमपुरुष-एकवचन (अ) से पूर्व अवश्य और विकारक उत्तमपुरुष-एकवचन (अ) से पूर्व विकल्प से होती है। [ जहाँ वृद्धि नहीं होती वहाँ गुण हो जाता है। ] यथा—नी = नीनी = निनी + अ = निनै + अ = निनाय [ प्र० ए० ], निनाय–निनय [ उ० ए० ]।

(घ) थ (म० ए०) से पूर्व धातु के अन्तिम स्वर को गुण होगा। यथा—कृ = कृकृ=ककृ = चकर् + थ=चकर्थ।

### पच्

३१४—जब धातु की उपधा में अ और अन्त में एक ही व्यञ्जन हो और अभ्यास में कोई विकार न हुआ हो तो उपधा के अ को ए हो जाता है, यदि परे अविकारक विभक्ति हो, किंतु थ से पूर्व इ हो तो भी ए होता है। यथा—पच् + अतुस्=पेच् + अतुस् = पेचतुः। पच् + थ=पेच् + इ + थ=पेचिथ। इ न होने से पपक्थ।

### रूपावलि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पपाच | पेचतुः | पेचुः |
| म० | पेचिथ-पपक्थ | पेचथुः | पेच |
| उ० | पपाच-पपच | पेचिव | पेचिम |

### बुध्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | बुबोध | बुबुधतुः | बुबुधुः |
| म० | बुबोधिथ | बुबुधथुः | बुबुध |
| उ० | बुबोध | बुबुधिव | बुबुधिम |

### स्मृ

लिट् में स्मृ के अन्तिम ऋ को जहाँ वृद्धि नहीं होती वहाँ

गुण हो जाता है। यथा—स्मृ=सस्मृ + अतुः=सस्मरतुः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सस्मार | सस्मरतुः | सस्मरुः |
| म० | सस्मर्थ | सस्मरथुः | सस्मर |
| उ० | सस्मार-सस्मर | सस्मरिव | सस्मरिम |

जि

३१५- जि के आम्रेडित ज् को ग हो जाता है। यथा—जि= जिजि=जिगि + अ=जिगै + अ=जिगाय। जिगी + अतुः=जिग्यतुः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जिगाय | जिग्यतुः | जिग्युः |
| म० | जिगयिथ-जिगेथ | जिग्यथुः | जिग्य |
| उ० | जिगाय-जिगय | जिग्यिव | जिग्यिम |

त्यज्

त्यज्=तत्यज् + अ=तत्याज।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | तत्याज | तत्यजतुः | तत्यजुः |
| म० | तत्यजिथ-तत्यक्थ | तत्यजथुः | तत्यज |
| उ० | तत्याज-तत्यज | तत्यजिव | तत्यजिम |

३१६—[ क ] स्वप्, यज्, वस्, व्यध्—इनके अभ्यास के य् वा व् को सम्प्रसारण (य् को इ, व् को उ) होता है, यदि परे कोई विकारक विभक्ति हो। सम्प्रसारण से परे यदि कोई स्वर हो तो उसका लोप हो जाता है। जैसे—वस्=ववस् + अ=उवस्+अ= उवास। यज्=ययज् + अ=इयाज।

( ख ) अविकारक विभक्तियों से पूर्व वस्, स्वप्, यज्, व्यध् और ह्वे के अभ्यास और आम्रेडित दोनों में सम्प्रसारण होता है।

जैसे—वस्=ववस्+अतुः=उउस् + अतुः=ऊस् + अतुः = ऊषतुः।

यज्=ययज् + उस्=इइज् + उस् = ईजुः ।

वस्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | उवास | ऊषतुः | ऊषुः |
| म० | उवसिथ-उवस्थ | ऊषथुः | ऊष |
| उ० | उवास-उवस | ऊषिव | ऊषिम |

यज्

| परस्मैपद | | | | आत्मनेपद | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | इयाज | ईजतुः | ईजुः | प्र० | ईजे | ईजाते | ईजिरे |
| म० | इयजिथ-इयष्ठ | ईजथुः | ईज | म० | ईजिषे | ईजाथे | ईजिध्वे |
| उ० | इयाज-इयज | ईजिव | ईजिम | उ० | ईजे | ईजिवहे | ईजिमहे |

३१७—स्वप्, व्यध् और ह्वे धातुओं के पहले दोनों व्यञ्जन और साथ का स्वर द्वित्व होते हैं।

जैसे—स्वप् = सुस्वप्+अ = सुष्वाप् + अ = सुष्वाप । स्वप् + अतुः = सुसुप् + अतुः = सुषुप् + अतुः = सुषुपतुः । व्यव्यध् + अ = विव्याध । व्यव्यध् + अतुः = विविध् + अतुः = विविधतुः ।

| स्वप् | | | | व्यध् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | सुष्वाप | सुषुपतुः | सुषुपुः | विव्याध | विविधतुः | विविधुः |
| म० | सुष्वपिथ-सुष्वप्थ | सुषुपथुः | सुषुप | विव्यधिथ-विव्यद्ध | विविधथुः | विविध |
| उ० | सुष्वाप-सुष्वप | सुषुपिव | सुषुपिम | विव्याध-विव्यध | विविधिव | विविधिम |

ह्वे

३१८—विकारक विभक्तियों से पूर्व भी ह्वे के अभ्यास और आम्रेडित दोनों में व को सम्प्रसारण (उ) होता है।

जैसे—ह्वे-ह्वे + ह्वे = हुहु + अ = जुहु+अ = जुहौ + अ = जुहाव [हु के अन्तिम उ को उव् हो जाता है]। जुहु + अतुः = जुहुवतुः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जुहाव | जुहुवतुः | जुहुवुः |
| म० | जुहुविथ-जुहोथ | जुहुवथुः | जुहुव |
| उ० | जुहाव-जुहव | जुहुविव | जुहुविम |

ग्रह्

३१६—अविकारक विभक्तियों से पूर्व ग्रह् के आम्रेडित र को ऋ हो जाता है। जैसे—ग्रह् = जग्रह् + अतुः=जगृहतुः।

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | जग्राह | जगृहतुः | जगृहुः | जगृहे | जगृहाते | जगृहिरे |
| म० | जग्रहिथ | जगृहथुः | जगृह | जगृहिषे | जगृहाथे | जगृहिध्वे-ढ्वे |
| उ० | जग्राह-जग्रह | जगृहिव | जगृहिम | जगृहे | जगृहिवहे | जगृहिमहे |

राज्

३२०—राज् में अविकारक विभक्तियों से पूर्व उपधा के आ को ए विकल्प से होता है। जैसे—राज्-रराज्+अतुः = रराजतुः-रेजतुः।

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | रराज | रराजतुः-रेजतुः | रराजुः-रेजुः | रराजे-रेजे | रराजाते-रेजाते | रराजिरे-रेजिरे |
| म० | रराजिथ-रेजिथ | रराजथुः-रेजथुः | रराज-रेज | रराजिषे-रेजिषे | रराजाथे-रेजाथे | रराजिध्वे-रेजिध्वे |
| उ० | रराज | रराजिव-रेजिव | रराजिम-रेजिम | रराजे-रेजे | रराजिवहे-रेजिवहे | रराजिमहे-रेजिमहे |

## नी

| परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० निनाय | निन्यतुः | निन्युः | निन्ये | निन्याते | निन्यिरे |
| निनयिथ-निनेथ | निन्यथुः | निन्य | निन्यिषे | निन्याथे | निन्यिध्वे |
| निनाय-निनय | निन्यिव | निन्यिम | निन्ये | निन्यिवहे | निन्यिमहे |

३२१—विकारक विभक्तियों से पूर्व इ के अभ्यास को इय् और अविकारक विभक्तियों से पूर्व आम्रेडित इ को इय् हो जाता है।

जैसे—इ=इ इ+अ=इय् + इ + अ = इयै + अ = इयाय। इ इ + उस् = ईय्+उस् = ईयुः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | इयाय | ईयतुः | ईयुः |
| म० | इययिथ-इयेथ | ईयथुः | ईय |
| उ० | इयाय-इयय | ईयिव | ईयिम |

३२२—हन् के आम्रेडित ह को घ हो जाता है और अविकारक विभक्तियों से पूर्व उस घ के अ का लोप हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जघान | जघ्नतुः | जघ्नुः |
| म० | जघनिथ-जघन्थ | जघ्नथुः | जघ्न |
| उ० | जघान-जघन | जघ्निव | जघ्निम |

## स्तु

स्तु = तुस्तु = तुष्टु + अ = तुष्टाव।

३२३—स्वरादि अविकारक विभक्तियों से पूर्व स्तु के अन्तिम उ को उव् हो जाता है।

जैसे—तुस्तु + अतुः = तुष्टु + अतुः = तुष्टुवतुः [ स्तु में इ नहीं आता। ]

| परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० तुष्टाव | तुष्टुवतुः | तुष्टुवुः | तुष्टुवे | तुष्टुवाते | तुष्टुविरे |
| म० तुष्टोथ | तुष्टुवथुः | तुष्टुव | तुष्टुषे | तुष्टुवाथे | तुष्टुढ्वे |
| उ० तुष्टाव-तुष्टव | तुष्टुव | तुष्टुम | तुष्टुवे | तुष्टुवहे | तुष्टुमहे |

दुह्

| परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० दुदोह | दुदुहतुः | दुदुहुः | दुदुहे | दुदुहाते | दुदुहिरे |
| म० दुदुहिथ-दुदोढ-दुदोग्ध | दुदुहथुः | दुदुह | दुदुहिषे | दुदुहाथे | दुदुहिध्वे-ढ्वे |
| उ० दुदोह | दुदुहिव | दुदुहिम | दुदुहे | दुदुहिवहे | दुदुहिमहे |

दा

३२४—(क)—आकारान्त धातुओं से परे अ ( प्र० और उ० पु० एकवचन ) को औ हो जाता है।

दा = ददा + अ = ददा + औ = ददौ ।

स्वरादि अविकारक विभक्तियों और इ से पूर्व आम्रेडित आ का लोप हो जाता है। जैसे—दद् + अतुः = ददतुः ।

| परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० ददौ | ददतुः | ददुः | ददे | ददाते | ददिरे |
| म० ददिथ-ददाथ | ददथुः | दद | ददिषे | ददाथे | ददिध्वे |
| उ० ददौ | ददिव | ददिम | ददे | ददिवहे | ददिमहे |

जन्

३२५—जन् के आम्रेडित अ का लोप हो जाता है।

जैसे—जन्-जजन् = जज् न् + ए = जज्ञ्+ए = जज्ञे ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जज्ञे | जज्ञाते | जज्ञिरे |
| म० | जज्ञिषे | जज्ञाथे | जज्ञिध्वे |
| उ० | जज्ञे | जज्ञिवहे | जज्ञिमहे |

पद्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पेदे | पेदाते | पेदिरे |
| म० | पेदिषे | पेदाथे | पेदिध्वे |
| उ० | पेदे | पेदिवहे | पेदिमहे |

ग्रन्थ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जग्रन्थ | जग्रन्थतुः | जग्रन्थुः |
| म० | जग्रन्थिथ | जग्रन्थथुः | जग्रन्थ |
| उ० | जग्रन्थ | जग्रन्थिव | जग्रन्थिम |

अथवा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ग्रेथ | ग्रेथतुः | ग्रेथुः |
| म० | ग्रेथिथ | ग्रेथतुः | ग्रेथुः |
| उ० | ग्रेथ | ग्रेथिव | ग्रेथिम |

एध् ( आत्मनेपद )

एध् धातु के रूप आम् और उसके बाद कृ, अस् तथा भू के लिट् के रूप लगाकर बनते हैं ।

एध् + आम् = एधाम् + चक्रे = एधाञ्चक्रे ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | एधाञ्चक्रे | एधाञ्चक्राते | एधाञ्चक्रिरे |
| म० | एधाञ्चक्रिषे | एधाञ्चक्राथे | एधाञ्चकृढ्वे |
| उ० | एधाञ्चक्रे | एधाञ्चकृवहे | एधाञ्चकृमहे |

अथवा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | एधामासे | एधामासाते | एधामासिरे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| म० | एधामासिषे | एधामासाथे | एधामासिध्वे |
| उ० | एधामासे | एधामासिवहे | एधामासिमहे |

अथवा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | एधाम्बभूवे | एधाम्बभूवाते | एधाम्बभूविरे |
| म० | एधाम्बभूविषे | एधाम्बभूवाथे | एधाम्बभूविध्वे |
| उ० | एधाम्बभूवे | एधाम्बभूविवहे | एधाम्बभूविमहे |

## विद् ( जानना )

विद् के रूप दोनों प्रकारों के बनते हैं ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | विदाञ्चकार | विदाञ्चक्रतुः | विदाञ्चक्रुः |
| म० | विदाञ्चकर्थ | विदाञ्चक्रथुः | विदाञ्चक्र |
| उ० | विदाञ्चकार-चकर | विदाञ्चकृव | विदाञ्चकृम |

इसी तरह विदामास, विदाम्बभूव

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | विवेद | विविदतुः | विविदुः |
| म० | विवेदिथ | विविदथुः | विविद |
| उ० | विवेद | विविदिव | विविदिम |

## संस्कृत में अनुवाद करो—

ब्रह्मा का पुत्र मनु हुआ । मनुके प्रियव्रत और उत्तानपद दो पुत्र थे । उत्तानपाद की सुनीति और सुरुचि दो रानियाँ थीं । उनमें सुनीति बड़ी थी और सुरुचि छोटी थी । दोनों का एक एक पुत्र था ।

रामने बाली को मारने का सुग्रीव से प्रण किया और कहा कि मैं बाली को मारकर तुम्हारी स्त्री तुम्हें दिलवाऊंगा ।

लक्ष्मण ने असंख्य बाण चला कर मेघनाद का सिर काट दिया ।

जब रामने रावण को मारा तो देवतों ने स्वर्ग से फूल बरसाये ।

राक्षसों के कुकर्मों से तंग आकर देवतोंने विष्णु की स्तुति

की।

रघु जैसा दानी संसार भर में नहीं हुआ।

एक दिन उसने अपना सर्वस्व ब्राह्मणों को दे दिया।

शकुन्तला ने तरह तरह के फूल लाकर उनकी माला गूंथी और उसे दुष्यन्त के गले में पहना दिया। इस प्रकार दोनों का विवाह होगया।

## अनुशीलनी

१—लिट् का प्रयोग कैसी घटना के लिए होता है ?

२—धातु को द्वित्व करने के मुख्य नियम कौन कौन हैं ?

३—यज्, वह्, ज्ञा, दा, स्वप्, व्यध्, नी, स्था, दुह्, इनके लिट के रूप लिखो ?

४—अभ्यास और आम्रेडित किसे कहते हैं ?

५—लिट् के दोनों प्रकारों के प्रत्यय लिखो।

---

## सन्नन्त ( Desiderative Forms )

३२६—जब किसी धातुके अर्थके साथ ही इच्छा का बोध हो तो वहां उस धातुका सन्नन्त रूप रखा जाता है।

सन्नन्त ( सन् + अन्त ) से आशय उस रूप का है जिसके अन्त में सन् ( न् का लोप होकर 'स' रह जाता है ) रखा जाता है। जैसे–पठ् धातु का अर्थ है 'पढ़ना'। यदि कहना हो 'पढ़ना चाहना' तो पठ् धातु के साथ 'स' प्रत्यय जोड़ा जायगा। फिर सन्नन्त अंग के अन्त में लट्, लोट्—आदि के प्रत्यय आते हैं।

स से पूर्व धातु को उन्हीं नियमों से द्वित्व होता है, जो जुहोत्यादि गण और लिट् लकार में पीछे बताये गये हैं।

३२७–(क) द्वित्व किए हुए अङ्गके अभ्यास में अ

को इ हो जाता है ।

जैसे—पठ्+स=पिपठ्=स । कृ + स=कृकृ + स=चकृ + स=चिकृस । स्था + स = तिष्ठा + स ( इ से परे स् को ष् होकर थ को ठ( संधि नियम से ) हो गया है )।

(ख) स से पूर्व सेट् धातुओं के अन्त में इ (इट्) अवश्य, वेट् धातुओं के अन्त में विकल्प से और अनिट् धातुओं के अन्त में नहीं आता ।

जैसे—पिपठ् + इ + स = पिपठि + स = पिपठिष । तिष्ठा + स = तिष्ठास ।

३२८—इस प्रकार ससहित अङ्ग बनाकर उसके बाद लट् आदि के प्रत्यय आते हैं ।

[ परस्मैपद धातुओं के अन्त में परस्मैपद के, आत्मनेपद धातुओं के अन्त में आत्मनेपद के और उभयपद धातुओं के अन्त में उभयपद के प्रत्यय आते हैं ।

पठ्—पिपठिषति, पिपठिषतु, अपिपठिषत्, पिपठिषेत्, पिपठिषिष्यति. लिट् में आम्–अन्त रूप बनते हैं । पिपठिषामास, पिपठिषाञ्चकार, पिपठिषाम्बभूव !

सेव्—सिषेव् + स = सिषेविष + ते = सिषेविषते ।

सिषेविषते, सिषेविषताम्, असिषेविषत, सिषेविषेत, सिषेवामासे, सिषेवाञ्चक्रे, सिषेवाम्बभूवे ।

ज्ञा, श्रु, स्मृ, दृश्,—ये धातु परस्मैपदी होते भी सन् में आत्मनेपदी हो जाते हैं ।

---

३२९—(ख) ज्ञाश्रु स्मृदृशां सनः ।

सेट्

३३०-[क] जिन धातुओं के अन्त में उ वा ऊ, ऋ वा ॠ हो उनमें स से पूर्व इ नहीं आता।

जैसे—भू = भू भू + स + बुभू + स = बुभूषति। कृ-चिकीर्षति।

[अपवाद] कॄ (बिखेरना, गॄ [निगलना] में इ आता है।

[ख] ग्रह् में इ नहीं आता। जिघृक्षति।

[१] स्मि और प्रच्छ् धातुओं में इ आता है। सिस्मयिषति, पिप्रच्छिषति।

(२) वृत् और वृध् में आत्मनेपद प्रत्यय से इ आता है, और परस्मैपद से पूर्व नहीं आता। वृत्-विवर्तिषते-विवृत्सति।

[३] भृ, तन्, पत्, कृत्, नृत्-इन धातुओंसे इ आता है। बिभरिषिति, तितनिषति, चिकर्तिषति, निनर्तिषति-निनृत्सति।

क्रम् और गम् में परस्मैपद प्रत्ययसे पूर्व इ आता है, आत्मनेपद से नहीं आता। जिगमिषति, संजिगांसते (सम् पूर्व होनेसे गम् आत्मनेपदमें होता है।) चिक्रमिषति, आचिक्रंसते (आ पूर्व होनेसे क्रम् आत्मनेपद में है।)

३३१—इ (इट्) से पूर्व गुण होता है, (इट्) न हो तो गुण नहीं होता।) जैसे—विवर्तिषते, विवृत्सति।

अपवाद-रुद्, विद्, मुष् में गुण नहीं होता। रुरुदिषति, विविदिषति, मुमुषिषति।

३३२—(क) इ-अन्त और उ-अन्त धातुओंका इ वा

उ दीर्घ हो जाता है। जैसे—जि-जिजि + स = जिगि + स = जिगीषति। श्रु-शुश्रूषते।

(ख) हन् का उपधा-अ दीर्घ हो जाता है। जिघांसति।

(ग) धातुके अन्त के ऋ वा ॠ को ईर् हो जाता है। कृ-चिकीर्षति, तॄ-तितीर्षति।

अपवाद—यदि ऋ वा ॠ से पूर्व पवर्गीय वर्ण या व हो तो उसे ऊर् हो जाता है। मृ-मुमूर्षति, पॄ-पुपूर्षति।

(घ) ग्रह्, स्वप्, प्रच्छ् के र वा व को ऋ वा उ सम्प्रसारण हो जाता है। ग्रह्—जिघृक्षति, स्वप्—सुषुप्सति, प्रच्छ्—पिप्रच्छिषति।

## कुछ धातुओं के सन्नन्त रूप

| | | | |
|---|---|---|---|
| अद् | जिघत्सति | धा | धित्सति |
| आप् | ईप्सति | दा | दित्सति |
| इ (जाना) | जिगमिषति | दिव् | दिदेविषति-दुद्यूषति |
| अधि + ई | अधिजिगांसते | नश् | निनङ्क्षति-निनशिषति |
| इष् | एषिषिषति | पत् | पित्सति-पिपतिषति |
| चि | चिचीषति | मुच् | मुमुक्षति, मुमुक्षते, मोक्षते |
| जि | जिगीषति | मृज् | मिमार्जिषति |
| कृ | चिकीर्षति | द्युत् | दिद्युतिषते, दिद्योतिषते |
| रभ् | रिप्सते | स्था | तिष्ठासति |
| लभ् | लिप्सते | पा | पिपासति |
| शक् | शिक्षति | ज्ञा | जिज्ञासते |
| हन् | जिघांसति | | |

णिजन्त के साथ सन् जोड़ने पर धातुके परे अय आकर फिर स आता है। पत्-पिपातयिषति। कृ-चिकारयिषति। स्वप्-सुष्वापयिषति।

चुरादिगण के धातुओंमें भी अय के साथ स आता है।

चुर्-चुचोरयिषति, गण्-जिगणयिषति, कथ्-चिकथयिषति।

सन्नन्त अङ्गके साथ आ लगकर भाववाचक संज्ञा और उ लगकर विशेषण बनते हैं। जिघृक्षा, लिप्सा, पिपासा, जिगीषा, जिघांसुः, पिपासुः, जिगीषुः।

## अनुशीलनी

१—स (सन्) के पूर्व धातु में कौन कौन परिवर्तन होते हैं?

२—जिघृक्षति, जिगमिषति, दित्सति, रुरुदिषति, अधिजिगांसते, इनको सिद्ध करो।

३—इनके लिये एक शब्द दो।

पठितुम् इच्छति, गन्तुम् इच्छेत्, ग्रहीतुम् एषिष्यति, स्थातुम् इच्छतु।

## लुङ् (AORIST FORM)

Roots in the University Syllabus:—

अस् पा भू इ स्था सिच् नश्
कुप् गम् कम् श्री पच् प्रच्छ् दह्
वह् वस् दृश् नी कृ पठ् वद्
बुध् नम् दिश् दह् छिद् मुच्।

Roots arranged in the Order of Varieties (वर्ग)

I Variety :—अस् (p) पा (p) भू (p) इ (p) स्था (p)

II Variety :—नश् (p) कुप् (p) गम् (p) दृश् (p) सिच् (p) मुच् (p)

III Variety :—कम् (A) श्रि (p)

IV Variety :—प्रच्छ् (p) दह् (p) वह् (p) वस् (p) बुध् (p) कृ (p) पच् (p) नी (p) जि (p) पा (to protect)

V Variety :—पठ् (p) वद् (p)

VI Variety :—नम् (p)

VII Variety :—दिश् (u) दुह् (u)

1 Varitey (वर्ग)

| | | |
|---|---|---|
| त् | ताम् | उस् |
| स् | तम् | त |
| अम् | व | म |

उस् (प्रथ० पु० बहु०) से पूर्व 'आ' का लोप हो जाता है। यह धातु पूर्णतः परस्मैपदी होती है।

√ अस् (to be) (p) (अस्तेर्भूः)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अभूत् | अभूताम् | अभूवन् | आस्थत् | आस्थताम् | आस्थन् |
| अभूः | अभूतम् | अभूत | आस्थाः | आस्थतम् | आस्थत |
| अभूवम् | अभूव | अभूम | आस्थम् | आस्थाव | आस्थाम |

(√ अस् to throw) दूसरे वर्ग में है।

√ पा (to drink) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अपात् | अपाताम् | अपुः |
| अपाः | अपातम् | अपात |
| अपाम् | अपाव | अपाम |

√ भू (to be) (p)
√ अस् की तरह
आत्मनेपद में
पांचवें वर्ग (Variety) में

√ इ (to go) (p) (इणो गा लुङि)

| | | |
|---|---|---|
| अगात् | अगाताम् | अगुः |
| अगाः | अगातम् | अगात |
| अगाम् | अगाव | अगाम |

[ उपसर्ग के साथ अधि इ (to study) चौथे वर्ग में है ]

| | | |
|---|---|---|
| अध्यगीष्ट | अध्यगीषाताम् | अध्यगीषत |
| अध्यगीष्ठाः | अध्यगीषाथाम् | अध्यगीढ्वम् |
| अध्यगीषि | अध्यगीष्वहि | अध्यगीष्महि |

or

| | | |
|---|---|---|
| अध्यैष्ट | अध्यैषाताम् | अध्यैषत |
| अध्यैष्ठाः | अध्यैषाथाम् | अध्यैढ्वम् |
| अध्यैषि | अध्यैष्वहि | अध्यैष्महि |

अधि + √इ (to remember) प्रथम वर्ग (Variety) में।

| | | |
|---|---|---|
| अध्यगात् | अध्यगाताम् | अध्यगुः |
| अध्यगाः | अध्यागतम् | अध्यगात |

| | | |
|---|---|---|
| अध्यगाम् | अध्यगाव | अध्यगाम |

√ स्था (to stand) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अस्थात् | अस्थाताम् | अस्थुः |
| अस्थाः | अस्थातम् | अस्थात |
| अस्थाम् | अस्थाव | अस्थाम |

आत्मने० √ स्था चतुर्थ वर्ग (Variety) में।

दूसरा वर्ग (II Variety)

| परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| त् | ताम् | अन् | त | इताम् | अन्त |
| स् | तम् | त | थास् | इथाम् | ध्वम् |
| अम् | व | म | इ | वहि | महि |

( i ) इस वर्ग (Variety) में धातु से पूर्व 'अ' लगाया जाता है।

( ii ) 'अम्, 'अन्' तथा 'अन्त' से पूर्व 'अ' का लोप हो जाता है और 'व' तथा 'म' से पूर्व वह दीर्घ हो जाता है। अन्तिम ह्रस्व अथवा दीर्घ ऋ तथा दृश् के ऋ को छोड़कर अन्तिम स्वर को गुण हो जाता है।

√ नश् (to perish) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अनशत् | अनशताम् | अनशन् |
| अनशः | अनशतम् | अनशत |
| अनशम् | अनशाव | अनशाम |

or

| | | |
|---|---|---|
| अनेशत् | अनेशताम् | अनेशन् |

| | | |
|---|---|---|
| अनेशः | अनेशतम् | अनेशत |
| अनेशम् | अनेशाव | अनेशाम |

दूसरा विकल्प ( अनेशत् आदि ) प्रायः प्रयुक्त नहीं होता ।

√कुप् ( to be angry ) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अकुपत् | अकुपताम् | अकुपन् |
| अकुपः | अकुपतम् | अकुपत |
| अकुपम् | अकुपाव | अकुपाम |

√ गम् (to go) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अगमत् | अगमताम् | अगमन् |
| अगमः | अगमतम् | अगमत |
| अगमम् | अगमाव | अगमाम |

√दृश् (to see) (p)

| | | |
|---|---|---|
| अदर्शत् | अदर्शताम् | अदर्शन् |
| अदर्शः | अदर्शतम् | अदर्शत |
| अदर्शम् | अदर्शाव | अदर्शाम |

यह पाँचवें वर्ग में भी होती है ।

| | | |
|---|---|---|
| अद्राक्षीत् | अद्राष्टाम् | अद्राक्षुः |
| अद्राक्षीः | अद्राष्टम् | अद्राष्ट |
| अद्राक्षम् | अद्राक्ष्व | अद्राक्ष्म |

√ सिच् (to sprinkle) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| असिचत् | असिचताम् | असिचन् |
| असिचः | असिचतम् | असिचत |

| अमिचम् | असिचाव | असिचाम |
|---|---|---|

आत्मने०

| असिचत | असिचेताम् | असिचन्त |
|---|---|---|
| असिचथाः | असिचेथाम् | असिचध्वम् |
| असिचे | असिचावहि | असिचामहि |

√ (मुच् to set free) (U)

परस्मै०

| अमुचत् | अमुचताम् | अमुचन् |
|---|---|---|
| अमुचः | अमुचतम् | अमुचत |
| अमुचम् | अमुचाव | अमुचाम |

आत्मने०

| अमुक्त | अमुक्षाताम् | अमुक्षत |
|---|---|---|
| अमुक्थाः | अमुक्षाथाम् | अमुग्ध्वम् |
| अमुक्षि | अमुक्ष्वहि | अमुक्ष्महि |

## तृतीय वर्ग (III Variety)

प्रत्यय (Terminations)— दूसरे वर्ग के ही ।

(a) धातु को पहले गुण हो जाता है तथा पश्चात् 'अ' तथा प्रत्यय ( Terminations ) दूसरे वर्ग (2nd Variety) की भान्ति जोड़ दिये जाते हैं ।

(b) 'अ' से पूर्व अन्तिम 'इ' तथा 'उ' को 'इय्' तथा 'उव्' हो जाता है तथा अन्तिम 'ओ' का लोप हो जाता है ।

√ कम् (to wish) (A)

| अचकमत | अचकमेताम् | अचकमन्त |
|---|---|---|

| | | |
|---|---|---|
| अचकमथाः | अचकमेथाम् | अचकमध्वम् |
| अचकमे | अचकमावहि | अचकमामहि |

or

| | | |
|---|---|---|
| अचीकमत | अचीकमेताम् | अचीकमन्त |
| अचीकमथाः | अचीकमेथाम् | अचीकमध्वम् |
| अचीकमे | अचीकमावहि | अचीकमामहि |

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अशिश्रियत् | अशिश्रियताम् | अशिश्रियन् |
| अशिश्रियः | अशिश्रियतम् | अशिश्रियत |
| अशिश्रियम् | अशिश्रियाव | अशिश्रियाम |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अशिश्रियत | अशिश्रियेताम् | अशिश्रियन्त |
| अशिश्रियथाः | अशिश्रियेथाम् | अशिश्रियध्वम् |
| अशिश्रिये | अशिश्रियावहि | अशिश्रियामहि |

## चतुर्थ वर्ग [ IV Variety ]

| परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सीत् | स्ताम् | सुः | स्त | साताम् | सत |
| सीः | स्तम् | स्त | थाः | साथाम् | ध्वम् |
| सम् | स्व | स्म | सि | स्वहि | स्महि |

प्रच्छ् [ to ask ] (P)

| | | |
|---|---|---|
| अप्राक्षीत् | अप्राष्टाम् | अप्राक्षुः |
| अप्राक्षीः | अप्राष्टम् | अप्राष्ट |
| अप्राक्षम् | अप्राक्ष्व | अप्राक्ष्म |

## दह् [to burn] (P)

| | | |
|---|---|---|
| अधाक्षीत् | अदाग्धाम् | अधाक्षुः |
| अधाक्षीः | अदाग्धम् | अदाग्ध |
| अधाक्षम् | अधाक्ष्व | अधाक्ष्म |

## वस् [to dwell] [P]

| | | |
|---|---|---|
| अवात्सीत् | अवाताम् | अवात्सुः |
| अवात्सीः | अवातम् | अवात |
| अवात्सम् | अवात्स्व | अवात्स्म |

## वस् (to dress) आत्मने०

अवसिष्ट-आदि

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अवाक्षीत् | अवोढाम् | अवाक्षुः |
| अवाक्षीः | अवोढम् | अवोढ |
| अवाक्षम् | अवाक्ष्व | अवाक्ष्म |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अवोढ | अवक्षाताम् | अवक्षत |
| अवोढाः | अवक्षाथाम् | अवोढ्वम् |
| अवक्षि | अवक्ष्वहि | अवक्ष्महि |

## बुध् [to know] (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अबोधीत् | अबोधिष्टाम् | अबोधिषुः |
| अबोधीः | अबोधिष्टम् | अबोधिष्ट |
| अबोधिषम् | अबोधिष्व | अबोधिष्म |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अबुद्ध-अबोधीत् | अभुत्साताम् | अभुत्सत |
| अबुद्धाः | अभुत्साथाम् | अबुद्ध्वम् |
| अभुत्सि | अभुत्स्वहि | अभुत्स्महि |

कृ (to do) (U)

| | | |
|---|---|---|
| अकार्षीत् | अकार्ष्टाम् | अकार्षुः |
| अकार्षीः | अकार्ष्टम् | अकार्ष्ट |
| अकार्षम् | अकार्ष्व | अकार्ष्म |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अकृत | अकृषाताम् | अकृषत |
| अकृथाः | अकृषाथाम् | अकृढ्वम् |
| अकृषि | अकृष्वहि | अकृष्महि |

पच् (to cook) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अपाक्षीत् | अपाक्ताम् | अपाक्षुः |
| अपाक्षीः | अपाक्तम् | अपाक्त |
| अपाक्षम् | अपाक्ष्व | अपाक्ष्म |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अपक्त | अपक्षाथाम् | अपक्षत |
| अपक्थाः | अपक्षाथाम् | अपग्ध्वम् |
| अपक्षि | अपक्ष्वहि | अपक्ष्महि |

नी (to take away) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अनैषीत् | अनैष्टाम् | अनैषुः |

| | | |
|---|---|---|
| अनैषीः | अनैष्टम् | अनैष्ट |
| अनैषम् | अनैष्व | अनैष्म |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अनेष्ट | अनेषाताम् | अनेषत |
| अनेष्ठाः | अनेषाथाम् | अनेढ्वम् |
| अनेषि | अनेष्वहि | अनेष्महि |

## पञ्चम वर्ग (V Variety)

| परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ईत् | इष्टाम् | इषुः | इष्ट | इषाताम् | इषत |
| ईः | इष्टम् | इष्ट | इष्ठाः | इषाथाम् | इध्वम् |
| इंषम् | इष्व | इष्म | इषि | इष्वहि | इष्महि |

इस वर्ग के प्रत्यय (Terminations) प्राप्त करने का एक सुगम ढंग यह है कि चतुर्थ वर्ग (Variety) के प्रत्ययों से पूर्व 'इ' जोड़ दिया जाय तथा प्रथम तथा मध्यम पुरुष एकवचन के स् का लोप कर दिया जाय।

### पठ् (to read) (P)

| | | |
|---|---|---|
| अपाठीत् | अपाठिष्टाम् | अपाठिषुः |
| अपाठीः | अपाठिष्टम् | अपाठिष्ट |
| अपाठिषम्— | अपाठिष्व— | अपाठिष्म — |
| अपठिषम् | अपठिष्व | अपठिष्म |

### वद् (to say) (P)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अवादीत् | अवादिष्टाम् | अवादिषुः |
| अवादीः | अवादिष्टम् | अवादिष्ट |

| अवादिषम् | अवादिष्व | अवादिष्म |
|---|---|---|

वद् (to inform) उभयपदी

| | | |
|---|---|---|
| अवीवदत् | अवीवदताम् | अवीवदन् |
| अवीवदः | अवीवदतम् | अवीवदत |
| अवीवदम् | अवीवदाव | अवीवदाम |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अवदिष्ट | अवदिषाताम् | अवदिषत |
| अवदिष्ठाः | अवविषाथाम् | अवदिढ्वम् |
| अवदिषि | अवदिष्वहि | अवदिष्महि |

षष्ठ वर्ग (VI Variety)

| | | |
|---|---|---|
| सीत् | सिष्टाम् | सिषुः |
| सीः | सिष्टम् | सिष्ट |
| सिषम् | सिष्व | सिष्म |

यह केवल परस्मैपदी है

नम् (to salute) (P)

| | | |
|---|---|---|
| अनंसीत् | अनंसिष्टाम् | अनंसिषुः |
| अनंसीः | अनंसिष्टम् | अनंसिष्ट |
| अनंसिषम् | अनंसिष्व | अनंसिष्म |

सप्तम वर्ग (VII Variety )

| परस्मै० | | | आत्मने | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सत् | सताम् | सन् | सत | साताम् | सन्त |
| सः | सतम् | सत | सथाः | साथाम् | सध्वम् |
| सम् | साव | साम | सि | सावहि | सामहि |

## दिश् (to allow) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अदिक्षत् | अदिक्षताम् | अदिक्षन् |
| अदिक्षः | अदिक्षतम् | अदिक्षत |
| अदिक्षम् | अदिक्षाव | अदिक्षाम |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| अदिक्षत | अदिक्षाताम् | अदिक्षन्त |
| अदिक्षथाः | अदिक्षाथाम् | अदिक्षध्वम् |
| अदिक्षि | अदिक्षावहि | अदिक्षामहि |

## दुह् (to milk) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अधुक्षत् | अधुक्षताम् | अधुक्षन् |
| अधुक्षः | अधुक्षतम् | अधुक्षत |
| अधुक्षम् | अधुक्षाव | अधुक्षाम |

आत्मने०

| | | |
|---|---|---|
| { अदुग्ध<br>अधुक्षत | अधुक्षाताम् | अधुक्षन्त |
| { अदुग्धाः<br>अधुक्षथाः | अधुक्षाथाम् | अधुग्ध्वम्<br>अधुक्षध्वम् |
| अधुक्षि | { अदुह्वहि<br>अधुक्षावहि | अदुह्महि |

## छिद् (to cut) (U)

परस्मै०

| | | |
|---|---|---|
| अच्छिदत् | अच्छिदताम् | अच्छिदन् |

| | | |
|---|---|---|
| अच्छिदः | अच्छिदतम् | अच्छिदत |
| अच्छिदम् | अच्छिदाव | अच्छिदाम |

अच्छैत्सीत्

आत्मने०

अच्छित्त

---

## TENSES & MOODS

### संस्कृत में कुल दस लकार हैं।

लट्—Present, लुङ्—Aorist, लोट्—Imparative,
लङ्—Imperfect, लुट्—Per. future, लिङ्—Potential,
लिट्—Perfect, लृट्—Simple future, लृङ्-Conditional

### (i) लट् लकार (Present Tense)

३३३—वर्तमान काल में हो रही घटना के लिये लट् लकार प्रयुक्त किया जाता है। परन्तु वास्तव में संस्कृत में लट् लकार (Imperfect present) के स्थान पर प्रयुक्त किया जाता है। इसका अभिप्राय ऐसी घटना से है जो अभी हो रही हो।

एतास्तपस्विकन्यका इत एवाभिवर्तन्ते।

(These ascetic girls come (are coming) in this very direction)

(ii) शाश्वत तथ्य (Universal Truth) बताने के लिए भी लट् लकार प्रयुक्त किया जाता है। सत्संगतिः कथय किं न करोति पुंसाम्।

(iii) आसन्न भविष्यत् के स्थान पर भी लट् प्रयुक्त होता है। अयमहमागच्छामि। (Here I come (shall come)

कदा गमिष्यसि—एष गच्छामि।

(iv) आसन्न भूत के स्थान पर भी प्रयुक्त होता है। कदा त्वं नगरादागतोऽसि—अयमागच्छामि। (Here I come (have just come)

(v) कथा तथा घटना सुनाते समय भी कभी २ इसका ऐसे प्रयोग किया जाता है जैसे कहने वाला उसे देख रहा है। हस्ती ब्रूते-कस्त्वम्। (The elephant asks (asked) 'who art thou ?')

(vi) यावत् (Till), तावत् (as far as, before), कदा (when) आदि शब्दों के साथ यह पूर्ण भविष्यत् (future perfect) में प्रयुक्त होता है।

तद्यावन्न परापतति तावदपसर्पतानेन तरुगहनेन। (Therefore before he returns (or till he shall have not returned) walk away through this thicket of trees.)

(vii) कई बार habitual action (जिसे करने की आदत पड़ गई हो।) के लिये भी यही लकार प्रयुक्त होता है। पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलम् (Was not in the habit of taking water before).

(viii) जहां शर्त (condition) हो वहाँ भी कई बार लट् ही प्रयुक्त होता है। योऽन्नं ददाति स स्वर्गं याति। ( He who offers food will go to heaven.)

(ix) 'स्म' के साथ प्रयुक्त होने पर यह भूत का निर्देश करता है। कस्मिंश्चिद् वने कश्चित् सिंहः वसति स्म।

(x) प्रश्न के साथ लट् का अर्थ भविष्यत् में होता है यदि इच्छा बतानी हो। किं करोमि क्व गच्छामि—(What shall I do, where shall go ? )

(xi) जब प्रश्न का उत्तर दिया जाय तो ननु के साथ लट् का अर्थ भूत में होता है। कटमकार्षीः किम्?—ननु करोमि भोः।

(xii) 'पुरा' तथा 'यावत्' जब क्रियाविशेषण के स्थान पर प्रयुक्त किये जायें तथा उनका अर्थ अवश्य हो तो लट् का अर्थ भविष्यत् में होता है। आलोके ते निपतति पुरा–(Will surely fall in the range of your sight)

## लङ्, लिट्, लुङ् ( Imperfect, Perfect, Aorist )

यद्यपि आजकल इन तीनों लकारों के प्रयोग में कोई विशेष भेद नहीं रखा जाता परन्तु जब संस्कृत बोलचाल की भाषा थी तो इनके प्रयोग में वस्तुतः भेद था।

३३४—*पाणिनि के कथनानुसार लङ् उस घटना के लिए प्रयुक्त होता है जो आज से भिन्न किसी दिन हुई हो। ( अनद्यतने लङ् ) यथा—तानभाषत पौलस्त्यः।

३३५—लिट् उस घटना के लिए प्रयुक्त होता है जो

आज से भिन्न किसी दिन हुई हो तथा जिसे सामने न देखा हो। परोक्षे लिट्। यथा—तां ताटकाख्यां निजघान रामः।

३३६—लुङ् भूत में अभी हुई घटना के लिए प्रयुक्त होता है, अथवा आज ही हुई घटना के लिए प्रयुक्त होता है। अद्यतने* [ भूतार्थे ] लुङ्। यथा—अभूद् वृष्टिरद्य। अद्य प्रातर्मे भ्राता गृहमगमत्।

इस प्रकार कोई कार्य जो आज से पूर्व हुआ हो लङ् तथा लिट् द्वारा दिखाया जाता है। अत एव लङ् केवल साधारण भूत में हुई अथवा उसी दिन में हुई घटना के लिए प्रयुक्त किया जाता है। अतएव लुङ् तथा लिट् का प्रयोग प्रायः अतीत भूत में हुई घटनाओं के निर्देश के लिए होता है जब कि लुङ् का प्रयोग आसन्न भूत में हुए संभाषण (Dialogues or conversations) के लिए होता है।

## लङ्

अपने साधारण प्रयोग के अतिरिक्त इसका प्रयोग कभी २ अभी अभी की घटनाओं के विषय में प्रश्न पूछने के लिए भी होता है।

अगच्छत्किं स ग्रामम्? (Has he gone to the village?)

(i) परन्तु यदि परोक्ष भूत का निर्देश हो तो केवल लिट् का प्रयोग किया जाता है।

---

* पूर्वापरनिशायामौ दिनञ्चाद्यतनं विदुः, तदूर्ध्वम् अनद्यतनः कालः।

कंसं जघान किम् ? ( Did he kill कंस ?)

* (ii) जब 'ह' तथा 'शश्वत्' का प्रयोग हो तो इसे लिट् के स्थान पर भी प्रयुक्त किया जा सकता है। इति ह अकरोत्।

लिट्

(i) उत्तम पुरुष में लिट् का अर्थ बताता है कि घटना होने के समय वक्ता असावधानता (Distraction) अथवा निस्संज्ञता (unconscious state of mind) में था, अतएव निम्नलिखित भाव को छोड़ कर और कहीं इसका उत्तम पुरुष में प्रयोग न किया जाए।

+ बहु जगद पुरस्तात्तस्य मत्ता किलाहम्।

(Being frenzied, I forsooth pratted much before him.)

(ii) उत्तम पुरुष में यह किसी पुरुष के सत्य छिपाते समय उसके विरुद्ध दिए गए उत्तर में भी प्रयुक्त होता है।

कलिङ्गेष्ववात्सीः किम् ?—नाहं कलिङ्गाञ्जगाम। (Didst dwell in the country of Kalingas ? I did not (so much as) go to Kalinga)

लुङ्

× (i) अपने साधारण प्रयोग के अतिरिक्त चालू क्रिया (Continuousness) के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है। लङ् इस अर्थ में प्रयुक्त नहीं हो सकता।

ब्राह्मणेभ्यो यावज्जीवमन्नमदात् (not अददात्) (He gave food to ब्राह्मण throughout his life)

(ii) पुरा के सम्बन्ध में, स्म के प्रयोग न किए जाने पर लङ्,

---

* ह शश्वतो लङ् च – पा० ३—२ ११६.

+ उत्तमपुरुषे चित्तव्याक्षेपात् परोक्षता सम्भवत्येव इति काशिका। अत्यन्तापह्नवे।

× नानद्यतनवत् क्रियाप्रबन्धसामीप्ययोः। पा०। iii. 3. 135.
ii. पुरि लुङ् चास्मे। पा० iii. 2. 122.

लिट् अथवा लुङ् किसी का भी प्रयोग हो सकता है।

वसन्तीह पुरा छात्रा अवात्सुरवसन्नूषुर्वा।

( Here formerly, dwelt pupils )

+ (iii) The augment (अ) of the Aorist is usuaally cut off after the particle मा or मास्म. In the 2nd person this tense with the ougment so cut off has the sense of the Imperative Mood and in the first & third that of the English 'that' with may or might. वयस्य, मा कातरो भूः। (friend ! be not afraid) भर्तुर्विप्रकृतापि रोषणतया मास्म प्रतीपं गमः। (Though wronged, do not through anger go against thy husband)

* लुट्, लृट् (First and 2nd Periphrastied future)

२३७–लुट् उस भविष्य का निर्देश करता है जो उसी दिन न होना हो, और लृट् साधारणतः भविष्यत् अथवा आसन्नभविष्यत् का जो उसी दिन होना हो निर्देश करता है। यावज्जीवनम् दास्यति।

लृट्

२३८– (i) जब भविष्यत् अतीव आसन्न हो तो लृट् का प्रयोग होता है। कदा गमिष्यसि ? गच्छामि or गमिष्यामि।

(when will you go ? I shall just go.)

(ii) यदि आशा किसी शर्त पर बताई जावे तो दोनों वाक्यों

में लुङ्, लट् अथवा लृट् का प्रयोग किया जाता है भविष्य बताने के लिए। देवश्चेदवर्षद् वर्षति वर्षिष्यति वा धान्यमवाप्स्म्, वपामि, वप्स्यामि। (If it were rain we should sow corn.)

(iii) कई बार लोट् (Imperative) के स्थान पर अथवा विनययुक्त आदेश (Courteous way of telling command) के स्थान पर लृट् प्रयुक्त किया जाता है।

तदा मम पाशाँश्छेत्स्यसि। (Afterwords cut my bounds) पश्चात्त्वरः प्रति गमिष्यसि मानसं तत्।

(iv) जब आशा (Hope) का भाव 'क्षिप्र' अथवा तदर्थवाचक अन्य शब्दों से बताया जावे तो लृट् का प्रयोग होता है।

वृष्टिश्चेत्क्षिप्रं (आशु, त्वरितं वा) आयास्यति शीघ्रं वप्स्यामः।

(If shower were to come quickly we should at once sow corn.)

(v) स्मृ (याद करना) अर्थ वाली धातुओं के साथ जब यत् का प्रयोग नहीं होता तो लट् का प्रयोग लङ् के स्थान पर आता है।

स्मरसि कृष्ण गोकुले वत्स्यामः? (कृष्ण do you remember that we dwelt in गोकुल?)

(vi) जब किसी कार्य के प्रति अविश्वास अथवा असहनशीलता प्रदर्शित की जाती है और विशेषतः जब वह प्रश्नसूचक X

---

लुङ् के 'अ' का 'मा' 'मास्म' के बाद लोप हो जाता है। मध्यम पुरुष में इसका अर्थ 'लोट्' का होता है और प्रथम और उत्तम में इसका 'संभावना' अर्थ होता है।

+iii. माङि लुङ् पा० iii. 3. 175. न माङ् योगे।

* अनद्यतने लुट्। पा० iii. 3. 15.

प्रश्ने तु नोदाहृतम्। विशिष्टं च प्रश्नं शिष्टम्

x नाम विश्मयानुशो भयं । अविकर्ता
लट: सिद्धे।





हो तो विकल्प से लिङ् के और लुट् के स्थान पर भी लृट् का प्रयोग हो जाता है।

**न संभावयामि हरिं भवान् निन्देत् or निन्दिष्यति ।**

(vii) जब आश्चर्य वाली घटना हो तो, तथा यत्र, यदि आदि शब्द न हों तो लृट् का प्रयोग होता है।

**आश्चर्यमन्धो नाम कृष्णं द्रक्ष्यति ।**

(vii) जब शंकासूचक उत अथवा अपि का प्रयोग हो तो भी लृट् का प्रयोग होता है। **उत दण्डः पतिष्यति ?** (Will the stick fall ?)

X (ix) जब अवश्य अथवा योग्य अर्थ वाला 'अलंम्' प्रयुक्त हो तो भी लृट् का प्रयोग होता है। **अलं कृष्णो हस्तिनं हनिष्यति ।** (Krishna is sure or able to kill the elephent.)

## लोट् (Imperative Mood)

३३६--(i) मध्यम पुरुष में आज्ञा, विनय तथा नम्र-भाव में यह प्रयुक्त होता है। **श्रुणुत रे पौराः !** (Listen, ye citizens.) **परित्रायध्वम् ! परित्रायध्वम् !!** (Help ! Help!!) **तृष्णां छिन्द्धि, भज क्षमां, जहि मदम् ।**

(Leave off ambition, have forbearance, give up pride.)

(ii) कर्मवाच्य में लोट् के प्रथम पुरुष एकवचन का प्रयोग सविनय भाषण ( polite way of expression ) के लिए होता है।

**एतदासनमास्यताम् !** (Here is a seat, please sit.

down.) श्रूयतां भो पण्डिताः (May you hear, yee पण्डित ।)

(iii) मध्यम तथा प्रथम पुरुषमें लोट् का प्रयोग आशीः देने के लिए होता है । प्रत्यक्षाभिःप्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः । (May Shiva, endowed with those eight visible forms protect you.)

पुत्रं लभस्वात्मगुणानुरूपम्! (May you get a son worthy of yourself.)

(iv) आज्ञा में भी प्रयुक्त किया जाता है ।

(v) जब पौनःपुन्य (frequency) अथवा (repetition of action) का निर्देश हो तो लोट्—मध्यम पुरुष को दुहराया जाता है, चाहे मुख्य क्रिया का कर्त्ता भिन्न हो तथा क्रिया का लकार भी भिन्न हो ।

याहि याहीति याति—(He goes often & often.)

(vi) जब बहुत से कार्य एक साधारण क्रिया (comman root) द्वारा सम्पादित हों तो भी लोट् का प्रयोग होता है ।

पिब धानाः खादेत्यभ्यवहरति सक्तून् । (He takes his meals eating barley and tasting fried corn.)

(vii) उत्तम पुरुष में यह प्रश्न, आवश्यकता, योग्यता, इत्यादि का निर्देश करता है ।

किं करवाणि ते ? (What should I do for you ?)

(viii) जब मुहूर्तके बाद समय बताया जावे । मुहूर्ताद् यजत । (Offer the sacrifice after मुहूर्त ।)

(ix) जब प्रार्थना (Courteously) की जाए तो 'स्म' के साथ : बालमध्यापय स्म । (Please teach the child.)

## विधिलिङ् (Potential)

३४०--विधि, निमन्त्रण, आमन्त्रण, अधीष्ट-संप्रश्न तथा प्रार्थनः के लिए विधिलिङ् प्रयुक्त किया जाता है।

त्वं ग्रामम् गच्छेः (Go to the village) इह भवान् भुञ्जीत। [Your honour should eat here.]

(i) विधि तथा निमंन्त्रण में एवं ठीक समय में विधिकृदन्त (Potential participle) का भी प्रयोंग हो जाता है।

भवता यष्टव्यम्।

(ii) जब एक मुहूर्त के उपरान्त यह शब्द प्रयुक्त हो तो लिङ्, लोट् अथवा विधिकृदन्त (Potential participle) का भी प्रयोग हो सकता है। मुहूर्तादूर्ध्वं यजेत, यजतां, यष्टव्यं वा।

(iii) काल, समय, वेला के साथ जब कि यत् का प्रयोग हो तो लिङ् प्रयुक्त किया जाता है।

कालः समयः वेला वा यद् भुञ्जीत भवान्। (It is time thar you should dine.)

(vi) जब योग्यता (fitness) का भाव देना हो तो लिङ् अथवा विधि कृदन्त (Potential participle) का तथा कई वार तृ की भी प्रयोग हो सकता है।

त्वं कन्यां वहेः, त्वं कन्यायाः वोढा or कन्या वोढव्या। (You are fit to mrrry the girl.)

(v) जब सामर्थ्य (sense of capability) देनी हो तो लिङ् अथवा (Potential participle) का प्रयोग होसकता है।

भारं त्वं वहेः or भारस्त्वया वोढव्यः । (Thou canst (art able to) carry the load.)

(vi.) किम्, कतर, कतम इत्यादि प्रश्नवाचक शब्दों के साथ लिङ् अथवा लृट् का प्रयोग होता है जब (Censure) का भाव देना हो। कः कतरो वा हरिं निन्देत्, निन्दिष्यति वा।

(vii.) आश्चर्य का भाव देना हो तो लृट् लिङ् की अपेक्षा श्रेयस्कर है। आश्चर्यम् अन्धो नाम कृष्णं द्रक्ष्यति ।

(viii.) जब कच्चित् शब्द के प्रयोग के विना आशा दिखाई जाए तो भी लिङ् का प्रयोग होता है।

कामो मे भुञ्जीत भवान्। (It is my desire that you will eat.)

परन्तु कच्चिज्जीवति [I hope he lives.]

[ix] यदि मैं आशा करता हूं का भाव हो और यद् का प्रयोग न हो तो लिङ् अथवा लृट् का प्रयोग होता है।

संभावयामि भुञ्जीत, भोक्ष्यते वा भवान् [I expect you will eat.]

[x] Conditional वाक्य में जब एक वस्तु का आधार दूसरे पर हो तो लिङ् अथवा लृट् का प्रयोग होता है।

कृष्णं नमेच्चेत्सुखं यायात्। or कृष्णं नंस्यति चेत्सुखं यास्यति । [If he will bow to Krishna he will attain happiness.]

इष्, कम् इत्यादि धातुओं के प्रथम पुरुष में भी लिङ् अथवा लोट् का प्रयोग होता है।

इच्छामि भवान् भुञ्जीत, भुङ्क्ताम्।

## लृङ् (Conditional)

३४०-[i] उन (Conditional वाक्यों में जहां क्रिया की अनिष्पत्ति [Non-performance] का निर्देश हो, लिङ् का प्रयोग होता है।

सुवृष्टिश्चेदभविष्यत्तदा सुभिक्षमभविष्यत् ( If there would be plentifal rain then would be an abundance of corn. ]

[ii[ जहां भूत का निर्देश हो तो शर्तवाला वाक्य विकल्प से लिङ् में होता है। कथं नाम तत्र भवान्धर्ममत्यक्ष्यत् or त्यजेत् ? [How Could you give up your religion ?]

---

## नामधातु [Nominal verbs]

३४१-कुछ प्रत्ययों की सहायता से, नाम से धातु बनाये जाते हैं, उन्हें नामधातु कहते हैं। इनका प्रयोग प्रायः कम होता है। ये अधिकतर लट् में ही प्रयोग किये जाते हैं।

इन्हें बनाने के लिये निम्नलिखित प्रत्ययों की सहायता ली जाती है।

(i) क्यच् (य — परस्मै०), (ii) काम्यच् (काम्य—परस्मै०), (iii) क्विप् (0—परस्मै०), (iv) क्यङ् (य—आत्मनेपद), (v) क्यष् (य—उभय०), (vi) णिङ् (आत्मने०)—णिच् (इ – परस्मै०) (vii) यक् (य) (Wishes, treats like or considers like)

1– य (क्यच्) परस्मैपद में।

जब 'इच्छा' बतलानी हो तो किसी नाम से परे य (क्यच्) लगाने से वह धातु बन जाता है। 'इस य के पूर्वः—

---

[i] लिङ् क्रियातिपत्तौ।

(a) नाम के अन्तिम 'अ' अथवा 'आ' के स्थान पर 'ई' आ जाती है। पुत्रम् आत्मन: इच्छति (He wishes for a son,)

(पुत्र + य + ति = पुत्री + य + ति = पुत्रीयति) मालाम् आत्मनः इच्छति (माला + य + ति = माली + य + ति = मालीयति)

और इसी प्रकार सुतीयती, घटीयति, आदि ।

(b) अन्तिम "इ" तथा "उ" को दीर्घ हो जाता है ।
आत्मानं मुनिम् इच्छति—(मुनि+य+ति = मुनी+य+ति = मुनीयति ।)
आत्मानं साधुम् इच्छति—(साधु+य+ति = साधू+य+ति = साधूयति।)
आत्मानं कविम् इच्छति—(कवि+य+ति = कवी+य+ति = कवीयति ।)

(c) अन्तिम 'ऋ' के स्थान पर 'री' हो जाता है।
आत्मानं कर्तारम् इच्छति—(कतृ + य + ति = कर्त् + रीय + ति = कर्त्रीयति ।)

(d) अन्तिम 'ओ' तथा 'औ' के स्थानपर क्रमशः 'अव्' तथा 'आव्' हो जाता है।
आत्मनः गाम् इच्छति—(गो + य + ति = गव् = य + ति = गव्यति, नाव्यति ।)

(e) अन्तिम 'न्' का लोप हो जाता है तथा उससे पूर्ववर्ती स्वर में उपरोक्त नियमानुसार परिवर्तन हो जाता है।
आत्मानं राजानम् इच्छति—(राजन् + य + ति = राज + य+ति= राजीयति ।)

(f) अन्य दशाओं में अन्तिम व्यंजन में कोई विकार नहीं होता। यथा—आत्मनः वाचम् इच्छति—(वाच् + य + ति = वाच्यति ।)

---

1 सुप् आत्मनः क्यच्—पा० iii—1—8
(a) क्यचि च—पा० vii—4—33

आत्मनः दिवम् इच्छति—दिव्यति (दीव्यति according to some) आत्मनः समिधम् इच्छति—समिध्यति—(He wishes for holy sticks.)

(g) अपत्यार्थ तद्धित प्रत्ययान्त (The Tadhit affix expressing a descendant) से तद्धित प्रत्यय का लोप कर उपरोक्त नियमानुसार विकार होते हैं। गार्ग्यम् (the son of गर्ग) आत्मनः इच्छति—(गार्ग्य + य + ति = गार्ग + य+ति+ गार्गी + य + ति = गार्गीयति ।)

(h) लालसा (Eager desire) के अर्थ में 'य' (क्यच्) तथा नाम के मध्य में 'स्' अथवा 'अस्' जोड़ दिये जाते हैं।
यथा-आत्मनः दधि अत्यन्तम् इच्छति—दधिस्यति or दध्यस्यति।
आत्मनः मधु अत्यन्तम् इच्छति—मधुस्यति or मध्वस्यति।
Note:—'अस्' से पूर्व अन्तिम 'अ' का लोप हो जाता है।
आत्मनः पुत्रंम् अत्यन्तम् इच्छति—पुत्रस्यति ।

(i) (i) वृष तथा अश्व से पूर्व अस् जोड़ दिया जाता है यदि इच्छा (longing for them) का भाव दिखाना हो।
(ii) क्षीर तथा लवण के साथ भी अस् का प्रयोग होता है यदि क्रमशः 'पीने की इच्छा' तथा 'चाटने की इच्छा' का भाव दिखाना हो। यथा (i) वृषस्यति गौः। (The cow longs for the ox) अश्वस्यति वडवा। (The mare longs for the horse.)
(ii) क्षीरस्यति बालः। (The child desires to drink milk.) लवणस्यति उष्ट्रः। (The camel wishes to lick salt.)

---

(h) सर्वप्रातिपदिकानां क्यचि लालसायां सुगसुकौ—(वार्तिक)

वृषीयति का अर्थ ( He desires to have a bull. )
अश्वीयति [He wishes for a horse.]
इसी भांति क्षीरीयति तथा लवणीयति ।

(j) 'म्'अन्त वाले नामों के साथ तथा अव्ययों के साथ 'य' का प्रयोग नही होता । कमिच्छति ।

(k)(i) अशन से—अशनायति (He wishes to eat), (ii) अशनीयति-(He wishes to possess food), उदक से (i) उदन्यति [He wishes to drink water] [ii] उदकीयति-[He wishes to possess water] धनसे [i] धनायति [He wishes to acquire money] [ii धनीयति [He wishes to be wealthy]

[L] इसके अतिरिक्त क्यच् का प्रयोग 'के समान व्यवहार करना' अथवा 'समझना' अर्थ में भी होता है । पुत्रम् इव आचरति पुत्रीयति । अध्यापकः पुत्रीयति छात्रम् । विष्णूयति द्विजम् ।

(M) प्रासादीयति कुट्यां भिक्षुः । कुटीयति प्रासादे राजा (The beggar treats in his hut as in a palace & vice versa)

(N) नमस्, वरिवस् तथा चित्र के साथ इसका प्रयोग क्रमशः पूजा (adoring), सेवा (serving), विस्मित करना [striking with wonder] के अर्थ में भी आता हैं । नमस्यति देवान्, वरिवस्यति गुरुम्, चित्रीयते लोकान् ।

२–काम्यच्–wishes–[काम्य–परस्मै०]

'इच्छा' की भावना को जताने के लिए नाम के आगे काम्य

---

[L] उपमानादाचारे ।—iii—1——10
[M] अधिकरणाच्चेति वक्तव्यम् 1
[N] नमोवरिवश्चित्रङः क्यच् iii–1–19, ङकार आत्मनेपदार्थः ।
२. काम्यच्च । iii—1—9.

जोड़ दिया जाता है।

यथा—पुत्रकाम्यति, यशस्काम्यति, धनकाम्यति, सर्पिष्काम्यति।

3—क्विप् [०—परस्मै०]

इस भांति आचरण करता है [acting or behaving like that] इस अर्थ को दिखाने के लिए नाम के आगे कोई प्रत्यय नहीं लगाना पड़ता। वरन् लकारों के चिह्नों का नामोपरान्त शीघ्र प्रयोग हो जाता है।

यथा—कृष्ण इव आचरति कृष्णाति, गर्धभति, अश्वति, मालाति [माला इव आचरति]; कविरिव आचरति—कवयति।

लङ् तथा विधिलिङ् से पूर्व 'अ' जोड़ दिया जाता है, अ जोड़ने से पूर्व ही अन्तिम स्वर को गुण हो जाता है परन्तु अन्त में 'अ' हो तो उसका लोप हो जाता है।

[i] अः [विष्णुः] इव आचरति = अति। मुनिरव आचरति= मुनि + अ + ति or मुने + अ + ति = मुनयति।

[ii] विधुरिव आचरति—विधु + अ + ति = विधो + अ + ति = विधवति।

[iii] पिता इव आचरति–पितृ+अ+ति=पितर्+अ + ति = पितरति

[iv]भूरिव आचरति—भू + अ + ति = भो + अ + ति = भवति। [Acts like the earth]

[v] राजा इव आचरति = राजानति [राजन् + अ + ति]। पथिन् +. अ + ति = पथीन् +अ+ति = पथीनति।

4. क्यङ् (य—आत्मने०) Acts or behaves like.)

नाम के अन्तिम 'अ' को दीर्घ हो जाता है। यहां अ में कोई परिवर्तन नहीं होता। शेष अन्तिम अक्षरों में वही विकार आता है जो क्यच् प्रत्यय लगने से आता है। यदि अन्त में 'स्' होतो विक-

---

3. सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विप् वा वक्तव्यः (वार्तिक)।

4. कर्तृ क्यङ् सलोपश्च। iii—1—11

ल्पसे आ हो जाता है परन्तु अप्सरस् तथा ओजस् में अवश्यमेव होता है।

(a) यथा—कृष्ण इव आचरति —कृष्णायते।

विद्वान् इव आचरति = विद्वायते or विद्वस्यते। यशस्—यशस्यते or यशायते, पयस्यते or पयायते, परन्तु ओजस् ओजायते, अप्सरस्-अप्सरायते।

(b) स्त्रीप्रत्ययान्त का स्त्रीप्रत्यय लुप्त हो जाता है, यदि उपधा में क न हो।

यथा—कुमारीव आचरति—कुमारायते। हरिणीव आचरति—हरिणायते। गुर्वीव आचरति—गुरूयते। एनी इवाचरति—एनायते। राज्ञीव आचरति—राजायते। पाचिका इव आचरति—पाचकायते। बालिका इव आचरति—बालकायते।

(C) सपत्नायते—सपत्नी (सपत्न् + ई, a female enemy)
सपत्नीयते—सपत्नी (acts like a co-wife)।
सपतीयते—सपत्नी ( पत्या सह वर्तमाना )।
युवति—has युवायते (She behaves like a young woman)

(d) भृश (much), मन्द (slow), पंडित (learned), सुमनस् (generous-minded), उन्मनस् (agitated) के साथ य का प्रयोग किया जाता है जिसका अर्थ अभूततद्भाव (becoming what it was not before) हो जाता है

अभृशो भृशो भवति भृशायते। (What was not much now

becomes much.) उन्मानयते (He who was not agitated before becomes agitated. ), सुमनायते आदि ।

(e) विशेष दशाओं में निम्न लिखित अर्थों में 'क्यङ्' का प्रयोग होता है ।

(i) 'सत्र', 'कष्ट', 'कृच्छ्र' तथा 'गहन' के साथ (desirous of committing sin) पापं चिकीर्षति—सत्रायते, कष्टायते। 'कष्ट' के साथ इसका अर्थ (prompt in) भी होता है। कष्टाय कर्मणे क्रमते=कष्टायते (पापं कर्तुम् उत्सहते) ।

(ii) रोमन्थं वर्तयति—रोमन्थ+क्यङ् =रोमान्थायते गौः। [ruminating]। बाष्प+क्यङ् =बाष्पायते (he sheds tears.) बाष्पम् उमति । ऊष्मन् +क्यङ् =ऊष्मायते (Gives out heat) फेन+क्यङ् = फेनायते (Sends forth foam) फेनम् उद्वमति । सुख + क्यङ्=सुखायते (सुखं वेदयते) He enjoys happiness.

(iii) तपः चरति—तप: + क्यङ् =तपस्यति (परस्मैपद) ।

(iv) 'शब्द' 'वैर' 'कलह' 'कण्व' ( sin ), 'सुदिन' (a fair day), दुर्दिन (a cloudy day) and नीहार (fog) के साथ करना (making or closing) के अर्थ में-शब्दं करोति शब्दायते※ He makes a sonnd. सुदिनायते आदि ।

---

(a) ओजसोऽप्सरसोः नित्यं पयसस्तु विभाषया ।

(ii) (iii) कर्मणो रोमन्थतपोभ्यां वर्तिचरोः । iii-1-15. तपसः परस्मैपदम् च ।

※पक्षे तत् करोति इति णिच् अपि इष्यते । शब्द—णिच् =शब्दयति ।

5. लोहितादिडाज्भ्यः क्यष् । iii—1—13.

5. क्यष् (य) (conjugated in उभयपद)

'य' प्रत्यय 'लोहित' तथा कुछ अन्य शब्दों के साथ जिनका अन्त आ (डाच्) होता है, जोड़ा जाता है। इस तरह बना नामधातु उभयपदी होता है।

लोहित+क्यष्=लोहितायति–ते। (Becomes red). पटपटायते—(Utters the sound ( from पटपट )

6. [णिङ् (आत्म०), णिच् (परस्मै०)]

'णिङ्' से बने आत्मनेपदी तथा 'णिच्' से बने परस्मैपदी होते हैं।

A. (i) वि–उत्–परि + पुच्छ + णिङ् = विपुच्छयते, उत्पुच्छयते (Raises the tail),परिपुच्छयते।

(ii) भाण्ड + णिङ् = सम्भाण्डयते (Collects together the vessels.)

(iii) सञ्चीवरयते भिक्षुः। (The mendicant collects together or wears fattered garments.)

(iv) मुण्ड + णिच् = मुण्डयति माणवकम् ( He shaves माणवक )

( v ) मिश्र+णिच्= मिश्रयति (Mixes boiled rice with curry.)

(vi) श्लक्ष्ण + णिच्=श्लक्ष्णयति वस्त्रम् (He wears cloth of a very thin·········)

लवण + णिच्—लवणयति व्यञ्जनम्।

व्रत + णिच्=व्रतयति पयः (He observes the vow

of living upon milk only)

हल + णिच्—हलयति (He uses a large plough.)

कलि + णिच्=कलयति । (He quarrels.)

कृत्—कृतयति । (He cuts.)

B. सत्य, अर्थ तथा वेद के साथ प्रयोग किए जाने पर 'इ' को आपि हो जाता है ।

सत्यं करोति आचष्टे वा सत्यापयति । अर्थमाचष्टे अर्थापयति, वेदापयति ।

C. निम्नलिखित दशाओं में 'इ' जोड़ा जाता है ।

सेनया अभियाति—अभिषेणयति ।

लोमानि अनुमार्ष्टि—अनुलोमयति ।

वीणया उपगायति—उपवीणयति ।

श्लोकैः उपस्तौति—उपश्लोकयति ।

(त्वचं) गृह्णाति—त्वचयति ।

चर्मणा संनह्यति—संचर्मयति ।

वर्णं गृह्णाति—वर्णयति ।

चूर्णैः अवध्वसते—अवचूर्णयति ।

7. कई धातु ऐसे हैं जो प्रातिपादिक हैं । इन्हें प्रतिपादकों से य (यक्) की सहायता से बनाए गए नामधातु समझना चाहिए ।

कण्डू—कण्डूयति—ते । He scratches.

भिषज्—भिषज्यति—Treats medically.

सुख—सुख्यति—Feels happy.

---

(B) अर्थ-वेद-सत्यानाम् आपुग् वक्तव्यः ।

## परस्मैपद-आत्मनेपद

पीछे बताया गया है कि धातुओं के पद दो हैं परस्मैपद और आत्मनेपद। परस्मैपद धातु की क्रिया द्वारा जो काम होना बताया जाता है उसका फल कर्ता को नहीं मिलता, अर्थात् (परस्मैपदम्-दूसरे के लिए) किसी पर (दूसरे) को मिलता है। इसी तरह आत्मनेपद क्रिया द्वारा जो काम होना बताया जाता है उसका फल काम करने वाला स्वयं भोगता है, अर्थात् वह फल कर्तृगामी होता है (आत्मनेपदम्-अपने लिए)। जैसे—पच् धातु उभयपदी है, परन्तु पचति (परस्मैपदी) क्रिया का अर्थ होगा 'दूसरे के लिए पकाता है।' पचति सूदः ओदनम्। परन्तु पचते सैनिकः स्वमोदनम् (अपने लिए पकाता है)।

कारयति का अर्थ है (दूसरे के लिए) काम करवाता है।

(इन अर्थों में परस्मैपद और आत्मनेपद का प्रयोग तब होता था जब संस्कृत साधारण बोल चाल की भाषा थी, परन्तु आज कल यह भेद प्रायः नहीं रहा।)

३४२— (भुजोऽनवने।) भुज् धातु खाना, भोगना आदि अर्थ में आत्मनेपदी है परन्तु रक्षा करना अर्थ में परस्मैपदी है। जैसे—ओदनं भुङ्क्ते। बुभुजे पृथिवीपालः पृथिवीमेव केवलाम्। वृद्धो जनो दुःखशतानि भुङ्क्ते। परन्तु महीं भुनक्ति (रक्षा करता है।) होगा। इति महीभुक्।

३४२—धातुओं के णिजन्त रूप प्रायः उभपदी होते हैं, परन्तु इन धातुओं के णिजन्त रूप परस्मैपदी होते हैं। बुध्,

1. कण्ड्वादिभ्यो यक्! iii—1—27.

युध्, नश्, जन्, अधि+इ, सु, द्रु।
जैसे—बोधयति, योधयति, नाशयति, जनयति, अध्यापयति।

कुछ उपसर्गों के योग से धातुओं के पद बदल जाते हैं।

३४४–[क] अधि+इ जब णिजन्त होता है, तो परस्मैपदी होता है। अध्यापयति।

(ख) (अनुपराभ्यां कृञः। अधेः प्रहसने। गन्धनावक्षेपणसेवन साहसिक्यप्रतियत्नप्रकथनोपयोगेषु कृञः।) कृ धातु उभयपदी है, परन्तु अनु और परा के योग में परस्मैपदी रहेगा।
जैसे—रामस्यानुकरोति (नकल करता है]। हनुमान् सीतां पराकर्तुम् [छुड़ाने को] अयतत। अधि+कृ 'अधिकार देना' अर्थ में परस्मैपदी है और 'दबाना' अर्थ में आत्मनेपदी। जैसे-शास्त्रं नरान् अधिकरोति। अर्जुनः रणाङ्गणे कर्णमधिचक्रे।

उप+कृ (उपकार करना) उभयपदी है। जैसे–सा लक्ष्मीरुपकुरुते [उपकरोति] यया परेषाम्। प्र+कृ [कहना, अच्छा इस्तेमाल करना) नित्य आत्मनेपद में है। गाथाः प्रकुरुते [कहता है]। शतं प्रकुरुते [अच्छे काम में लगाता है]। वि+कृ [अध्ययन करना, भिन्न २ स्वर निकालना] आत्मनेपद में और बिगाड़ना अर्थ में परस्मैपद में है। छात्रो विकुरुते। गायकः स्वरान् विकुरुते। कामश्चित्तं विकरोति।

[ग]–१ [प्रोपाभ्यां समर्थाभ्याम्]। क्रम् धातु उभयपदी है परन्तु उप वा प्र के योग में यह आत्मनेपदी होजाता है। जैसे—उपक्रमते रामो रावणस्य विक्रमं परीक्षितुम्।

२–[आङ उद्गमने] आक्रम् आत्मनेपदी होता है जब इसका

अर्थ ग्रह-नक्षत्रों का ऊपर उठना होता है। जैसे—आक्रमते सूर्यः। जब इसका अर्थ 'उठाना' होता है तो परस्मैपदी है। आक्रामति धूमो हर्म्यतलात्।

२—[वेः पादविहरणे] विक्रम् का अर्थ जब 'सुन्दर चलना' होता है तो यह आत्मनेपदी होता है। जैसे—साधु विक्रमते वाजी।

[घ] [परिव्यवेभ्यः क्रियः।] क्री के पूर्व यदि अव परि वा वि हो तो यह आत्मनेपदी होता है। अवक्रीणीते, परिक्रीणीते, विक्रीणीते [बेचता है।]

(ङ) समोगम्यृच्छिभ्याम्। गम् परस्मैपदी हैं परन्तु इसके पूर्व सम् जुड़ने पर यह आत्मनेपदी और अकर्मक हो जाता है। जैसे—इदं ते वाक्यं संगच्छते (संगत है, उचित है।) प्रयागे गंगा यमुनया संगच्छते (मिलती है।)

(च] विपराभ्यां जेः। जि परस्मैपदी है परन्तु वि + जि (जीतना) और परा + जि (तंग हो जाना, हराना) आत्मनेपदी हो जाता है। जैसे—सत्यम् विजयते नानृतम्। रामो रावणं पराजयत। अध्ययनात् पराजयते।

[छ] जन् का णिजन्त रूप परस्मैपद में होगा। जनयति।

[ज] [सम्प्रतिभ्यामनाध्याने। अपह्नवे ज्ञः। ज्ञाश्रुस्मृदृशां सनः।] ज्ञा उभयपदी है, परन्तु प्रति + ज्ञा (प्रतिज्ञा करना), सं-ज्ञा (आशा करना) और अप + ज्ञा इन्कार करना आत्मनेपदी हैं। जैसे-स तस्मै सहस्रं रूप्यकाणि प्रतिजानीते। शतं संजानीते। परन्तु मातरं संजानाति। [remembers with regret.] स दरिद्रोपि तस्मै वृद्धाय धनपतये कन्यादानम् अपजानीते [इनकार करता है]।

ज्ञा [सन्नन्त] आत्मनेपद में आता है। जिज्ञासते।

(झ) (आङो दोनास्यविहरणे। आस्यग्रहणमविवक्षितम्। पराङ्गकर्मकान्न निषेधः।) (वार्तिक) दा जुहोत्यादि उभयपद है, परन्तु आदा (लेना) आत्मनेपदी और वि+आ+दा (अपने अंग को खोलना।) परस्मैपदी है।

जैसे—धनमादत्ते। मुखं व्याददाति सिंहः। स्फोटकं व्याददाति वैद्यः। परन्तु व्याददते पतङ्गस्य मुखं पिपीलिकाः।

[ञ] दृश् सन्नन्त आत्मनेपद में आता है। दिदृक्षते।

(ट) सम्माननोत्सञ्जनाचार्यकरण ज्ञानभृतिविगणनव्ययेषु नियः। कर्तृस्थे चाशरीरे कर्मणि।) नी उभयपदी है परन्तु उद्, उप और वि के योग में यह आत्मनेपदी होता है

जैसे-उन्नयते [उठाता है] दण्डम्। उपनयते [उपनयन संस्कार करता है) माणवकमाचार्यः। राज्ञः करं विनयते ( अदा करता है )। शतं विनयते धर्मार्थम्। ( व्यय करता है )। कोपं विनयते। परन्तु गण्डं विनयति।

(ठ) [आङि नुप्रच्छ्योः। प्रच्छ् परस्मैपदी है, परन्तु आप्रच्छ् ( विदा लेना ) आत्मनेपदी है। जैसे—गुरुमापृच्छस्व ततश्च याहि।

(ड) (आङो यमहनः। समुदाङ्भ्यो यमोऽग्रन्थे। उपाद्यमः स्वीकरणे।) यम् परस्मैपदी है, परन्तु आ + यम् (फैलाना, शरीर के अवयव का फैलाना ), उद् + यम् ( उठाना भार आदि ) सम्+ यम् ( बटोरना) आत्मनेपदी हैं।

जैसे—तरुरायच्छते ( फैलता है )। आयच्छते हस्तं ( फैलाता है ) भिक्षुः। आयच्छति कूपाद् रज्जुम्। उद्यच्छते (उठाता है) भारं भार-

वाहकः । संयच्छते (बटोरता है) तण्डुलकणान् ।

उप + यम् (विवाहना, स्वीकार करना) अर्थ में आत्मनेपदी है। उपयच्छते (ब्याहता है) रामः सीताम् । (यदि आ–यम् का अर्थ किसी अन्य वस्तु का फैलाना होगा तो परस्मैपदी होगा)

(ढ) युध् (णिजन्त) परस्मैपद में है। योधयति ।

(ण) (व्याङ्परिभ्यो रमः।) रम् आत्मनेपदी है परन्तु वि, आ वा परि पूर्व होने से यह परस्मैपदी हो जाता है। जैसे–विरमास्मात्साहसात् । स मे दर्शनाद् भृशं पर्यरमत् (प्रसन्न हुआ) वा आरमत् ।

(त) (अर्तिश्रुदृशिभ्यश्चेति वक्तव्यम् (वार्ति०)। श्रु परस्मैपदी है, परन्तु सम्+श्रु (अकर्मक) आत्मनेपदी है। जैसे—हितान्न यः संश्रृणुते स किंप्रभुः। परन्तु सकर्मक श्रु परस्मैपदी है। जैसे–शब्दं संश्रृणोति ।

(थ) सन्नन्त श्रु आत्मनेपद में है। शुश्रूषते। परन्तु आप्रतिशुश्रूषति

(द) (उपाद्देवपूजासङ्गतिकरणमित्रकरणपथिष्विति वाच्यम् । (वार्ति०) समवप्रविभ्यः स्थः।) स्था परस्मैपदी है, परन्तु उप + स्था निम्नलिखित अर्थों में आत्मनेपदी होता है। जैसे–मन्त्रैः सूर्यमुपतिष्ठते (पूजता है)। राजानमुपतिष्ठते (सेवा करता है)। गङ्गा यमुनामुपतिष्ठते (मिलती है)। अयं पन्था नगरमुपतिष्ठते (जाता है)

(ध) सम्, अव, प्र, वि के योग में भी स्था आत्मनेपदी होता है। जैसे—अनीत्वा पङ्कतां धूलिमुदकं नावतिष्ठते (ठहरता है)। प्रतस्थे (चल पड़ा) भरतोऽरण्यम् ।पदैर्भुवं व्याप्य वितिष्ठतेऽसौ (निश्चल खड़ा है)। मृदौ परिभवत्रासात् न संतिष्ठते। (रहती)। दारिद्र्यात् पुरुषस्य बान्धवजनो वाक्ये न संतिष्ठते। (अड़ा रहता है)।

(न) स्मृ (सन्नन्त) आत्मनेपद में हैं। सुस्मूर्षते।

(प) (स्पर्धायामाङः।) ह्वे उभयपदी है, परन्तु आह्वे (ललकारना, चुनौती देना) आत्मनेपदी है। जैसे—अर्जुनः कर्णमाह्वयते (Challenges)। आ+ह्वे (बुलाना) परस्मैपदी है। आह्वयति पिता पुत्रम्

अनुशीलनी

१—इन धातुओं का पद कब बदलता है ?

अधि+इ, गम्, जि, श्रु, स्मृ, युध्।

२—कृ, रम् नित्य परस्मैपद में कब होते हैं ?

३—स्था, ज्ञा, यम्, दा, कृ, क्रम्, क्री, किन किन उपसर्गों के योग में ये धातु आत्मनेपदी होते हैं।

४—परस्मैपद और आत्मनेपद का अर्थ क्या है ? इनका प्रयोग किस किस अर्थ में होता है ?

५—इनमें भेद बताओ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| कारयति | कारयते | व्यददाति | व्यादत्ते |
| पचति | पचते | आयच्छति | आयच्छते |
| भुनक्ति | भुङ्क्ते | विरमति | उपरमते |
| अधिकरोति | अधिकुरुते | संशृणोति | संशृणुते |
| विकरोति | विकुरुते | आह्वयति | आह्वयते |
| आक्रामति | आक्रमते | संजानाति | संजानीते |
| विनयति | विनयते | | |

## लिङ्गानुशासन (Gender)

संस्कृत में शब्दोंके लिङ्ग-निर्धारण के लिए कोई विशेष नियम नहीं हैं, तो भी उनके प्रयोग, अर्थ या बनावट से उनके लिङ्ग का

कुछ ज्ञान होता है।

पुंलिङ्ग (Masculine)

१—जिन शब्दोंके अन्तमें—

अ– ( घञ्, अण्, अच् ) न (नङ्) और इ (कि) प्रत्यय हों वे पुंलिङ्गमें होते हैं—

अ–पाकः, त्यागः, भोगः, रोगः, करः, गरः, नयः, भवः, विस्मयः। अपवाद—भयम्, लिङ्गम्, भगम्।

न–यज्ञः, विघ्नः, प्रश्नः। अपवाद—याच्ञा।

इ—आधिः, निधिः, विधिः।

२—जिन शब्दों के अन्त में उ हो—

अपवाद—धेनुः, रज्जुः, सरयुः, करेणुः, तनुः (स्त्रीलिंङ्गमें), श्मश्रु, जनु, त्रपु, तालु, दारु, मधु, वस्तु (नपुंसकलिंग में)।

३—जिनकी उपाधामें क्, ट्, ण्, थ्, न्, प्, भ्, म्, य्, र्, ष्, स् हों—

स्तबकः, घटः, पाषाणः, शोथः,( सोजन ), फेनः, दीपः, स्तम्भः, सोमः, समयः, क्षुरः, (उस्तरा), अंकुरः, वृषः, वायसः।

अपवाद—

क—चिबुकम् (ठोड़ी), प्रातिपदिकम्, अंशुकम्, उल्मूकम् (चुआती)

ट्—किरीटम्, मुकुटम्, ललाटम्, शृङ्गाटम् (चौराहा)।

ण्—ऋणम्, लवणम्, पर्णम्।

थ्—काष्ठम्, पृष्ठम्।

न्—अजिनम्, जघनम्, तुहिनम् (बर्फ), काननम्, विपिनम्, वनम्, वेतनम्, शासनम्, सोपानम्, मिथुनम्, श्म-

शानम्, रत्नम्, चिह्नम्।

प्—पापम्, रूपम्, शिल्पम्, पुष्पम्, अन्तरीपम्।

म्—रुक्मम्, (सुवर्ण), गुल्मम् (गुच्छा)।

य्—हृदयम्, इन्द्रियम्, उत्तरीयम्।

र्—द्वारम्, अग्रम्, तक्रम्, वक्त्रम्, छिद्रम्, नीरम्, कृच्छ्रम्, रन्ध्रम्, श्वभ्रम्, अस्त्रम्, तिमिरम्, केयूरम्, उदरम्, शरीरम्, कन्दरम्, पञ्जरम्, जठरम्, अजिरम् (आंगन), वैरम्, चत्वरम्, पुष्करम्, गह्वरम्, कुहरम्, कुटीरम्, कुलीरम्, काश्मीरम्, अम्बरम्, शिशिरम्, तन्त्रम्, क्षेत्रम्, मित्रम्, कलत्रम्, चित्रम्, सूत्रम्, नेत्रम्, गोत्रम्, शस्त्रम्, शास्त्रम्, वस्त्रम्, पात्रम्, शुक्रम्।

ष्—अम्बरीषम्, पीयूषम्, पुरीषम्, किल्कषम्, कल्मषम्।

स्—विसम्, बुसम् (भूसा), साहसम्।

४—इन शब्दोंके पर्यायशब्द भी पुंलिंग में होते हैं।

देवः—अमरः, निर्जरः, त्रिदशः, विबुधः, सुरः, सुपर्वाः, सुमनाः, दिवौकाः, आदितेयः, दिविषद्, आदित्यः, ऋभुः, अमर्त्यः, गीर्वाणः।

अपवाद—दैवतम् (नपुं०), देवता (स्त्री०)।

दैत्यः—असुरः, दैत्यः, दनुजः, दानवः।

मनुष्यः—मानुषः, मर्त्यः, मनुजः, मानवः, नरः।

पर्वत—महीध्रः, भूधरः, शिखरी, क्ष्माभृत्, अद्रिः, गिरिः, अचलः।

समुद्रः—अब्धिः, अकूपारः, पारावारः, सरित्पतिः, उदन्वान्, उदधिः, वारिधिः, सिन्धुः, सागरः, अर्णवः, रत्नाकरः, जलनिधिः।

स्वर्ग—स्वर्गः, नाकः, त्रिदिवः, त्रिदशालयः, सुरलोकः ।

अपवाद—द्यौः- दिव् (स्त्री०), त्रिविष्टपम् (नपु०)

मेघः—वारिवाहः, स्तनयित्नुः, वलाहकः, धाराधरः, जलधरः, तडित्वान् , वारिदः, घनः, जीमूतः, मुदिरः, जलमुक् ।

अपवाद—अभ्रम् (नपुं०)

किरणः—मयूखः, अंशुः, गभस्तिः, रश्मिः, भानुः, करः ।

अपवाद—मरीचिः (स्त्री० पुं० ), दीधितिः (स्त्री०)

दिवसः—घस्रः, वासरः, दिवसः (पुं० नपु०)

अपवाद—दिनम्, अहः, (नपुं०)

असिः—खड्गः, निस्त्रिंशः, चन्द्रहासः, करवालः, कृपाणः ।

शरः-बाणः, विशिखः, अजिह्मगः, खगः, आशुगः, मार्गणः, पत्री ।

अपवाद—इषुः (पु० स्त्री०)

यज्ञः—सत्रः, अध्वरः, यागः, सप्ततन्तुः, मखः, क्रतुः, मन्युः ।

अपवाद—इष्टिः (स्त्री०)

आत्मन्—क्षेत्रज्ञः, पुरुषः ।

नखः—पुनर्भवः, कररुहः ।

अपवाद—नखः-म् , नखरः—रम् (पुं० नपु०)

केशः—चिकुरः, कुन्तलः, बालः, कचः, शिरोरुहः, मूर्धजः ।

दन्तः—रदनः, दशनः, रदः ।

कण्ठः – गलः ।

स्तनः—कुचः, वक्षोजः ।

भुजः—प्रवेष्टः, दोस् , बाहुः ।

अपवाद—भुजा (rare use)

गुल्फम्—:—(पुं० न०), मटिका (स्त्री० )

दाराः (भार्या, पत्नी), अक्षताः (चावल), लाजाः (फुलियां),

असवः (प्राण), गृहाः—ये शब्द पुलिंग में बहुवचनान्त प्रयुक्त होते हैं।

५—ये शब्द भी पुलिंगमें प्रयुक्त होते हैं—

नाडिः, व्रणः, अपाङ्गः (आंख की कोर), जनपदः, मरुत्, ऋत्विक्, ऋषिः, राशिः, ग्रन्थिः, कृमिः, वह्निः, मौलिः, (मस्तक), रविः, कपिः, मुनिः, ध्वजः, गजः, पुञ्जः (समूह), हस्तः, कुन्तः (भाला), अन्तः, वातः, दूतः, धूर्तः, सूतः, मुहूर्तः, खण्डः (क्लीव), करण्डः, पाखण्डः, शिखण्डः, वंशः, अंशः, पुरोडाशः, कन्दः, बुद्बुदः, शब्दः, अर्थः, पथिन् (पन्थाः), मथिन् (मन्थाः), ऋभुक्षा (इन्द्र), साम्बः, नितम्बः, पूगः (सुपारी), पल्लवः, कफः, वराहः, मठः, मणिः, तरङ्गः, तुरङ्गः, गन्धः, स्कन्धः, मृदङ्गः, सङ्गः, कुक्षिः, अञ्जलिः।

## स्त्रीलिंग (Feminine)

ये शब्द स्त्रीलिंग में होते हैं—

(क) धातुओं के अन्त में अनि, मि, नि, ति, ई वा ऊ आने से बने हुए शब्दः—

अवनिः, भूमिः, ग्लानिः, गतिः, कृतिः, मतिः, स्मृतिः, लक्ष्मीः, चमूः।

अपवाद—वह्निः, अग्निः (दोनों पुंलिंग में)।

(ख) ऊनविंशति से लेकर (निन्यानवे) नवनवति पर्यन्त सब संख्यावाचक शब्दः—

विंशतिः, त्रिंशत्, पञ्चत्रिंशत्, चत्वारिंशत्, सप्तपञ्चाशत्, षष्टिः, द्वाषष्टिः, अशीतिः, अशीतिः, एकाशीतिः, नवतिः, नवनवतिः।

(ग) तद्धित-प्रत्यय ता से बनी हुई भाववाचक संज्ञाएँ।

मृदुता, महत्ता, लघुता।

(घ) भूमि, लता, नदी, वनिता के पर्याय शब्दः—

१—भूमिः—भूः, अचला, अनन्ता, रसा, विश्वम्भरा, धरा, धरित्री, धरिणी, क्षोणी, काश्यपी, क्षितिः, वसुमती, वसुधा, उर्वी, वसुन्धरा, पृथ्वी, पृथिवी, रमा, अवनिः, मेदिनी, मही।

२—लता—वल्ली, वल्लरी, व्रततिः, वीरुद्, गुल्मिनी।

३—नदी—सरित्, तरङ्गिणी, शैवलिनी, तटिनी, ह्रदिनी, स्रोतस्विनी, निम्नगा, आपगा।

४—वनिता—स्त्री, योषित्, अबला, योषा, नारी, सीमन्तिनी, वधूः, वामा, महिला।

अपवाद—दाराः (पुं० बहुवचन)।

(ङ) ये शब्दः—

भा, स्रक्, दिक्, उपानत्, प्रावृट्, त्विट्, तृट्, नाडिः, रुचिः, वीचिः, केलिः, छविः, रात्रिः, शष्कुलिः, राजिः, कुटिः, खनिः-नी (खानि), कृषिः-षी, ओषधिः-धी, कटिः-टी, अंगुलिः-ली, प्रतिपद्, आपद्, विपद्, सम्पद्, शरत्, संसद्, परिषद्, उषाः, क्षुद्, समिद्, आशीः, धुर् (धूः), पुर् (पूः), द्वार्, गिर्, त्वक्, नौः, चुल्लिः, खारी, तारा, धारा, ज्योत्स्ना, शलाका।

(च) अप् (जल), सुमनस् (फूल), समा (वर्ष), सिकता, वर्षा, अप्सरस्, ये स्त्रीलिंग और सदा बहुवचनान्त होते हैं।

## नपुंसकलिंग (Neuter)

ये शब्द नपुंसकलिंग में होते हैं—

१ (क) अन और त (कृत्प्रत्यय) अन्त शब्द—

गमनम्, भवनम्, मरणम्, वरणम्, स्मरणम्, गीतम्, गतम्, हसितम्।

(अन-अन्त और त-अन्त शब्द भाववाचक संज्ञाएँ होती हैं)।

(ख) त्व, य, एय, ईय, अक (तद्धित-प्रत्यय)-अन्त शब्द—

गुरुत्वम्, कृष्णत्वम् महत्त्वम्, स्तेयम् सख्यम्, धावल्यम्, कार्ष्ण्यम्, कापेयम्, पैतापुत्रकम्।

(ग) जिनके अन्त में मन् वा अस् हो—

चर्म (न्), कर्म (न्), वर्त्म (न्), यशस्, मनस।

(ङ) जिनके अन्त में त्र हो—

पत्रम्, छत्रम्, मित्रम्।

अपवाद—छात्रः, पुत्रः, मन्त्रः, उष्ट्रः।

(च) जिनकी उपधा में ल हो—कुशलम्।

अपवाद—उपलः, तालः, कसूलः, कम्बलः, वृषलः।

२—शत से लेकर सब संख्यावाचक शब्द—

शतम्, सहस्रम्। लक्षम् (लक्षा स्त्री०), अयुतम्, नियुतम्।

अपवाद—कोटिः (स्त्री०)।

३—फलों के नामः—

आम्रम्, आमलकम्। परन्तु वृक्षवाचक शब्द पुंलिङ्ग हैं-आम्रः, पनसः

४—इनके पर्यायशब्द—

(क) मुखम्—वक्त्रम्, आस्यम्, वदनम्, तुण्डम्, आननम्।

(ख) नयनम्—लोचनम्, नेत्रम्, ईक्षणम्, चक्षुस्, अक्षि।

अपवाद—दृक्, दृष्टिः (स्त्री)।

(ग) लोहम्—शस्त्रम्, तीक्ष्णम्, पिण्डम्, कालायसम्, अयः, अश्मसारम्।

(घ) धनम्—द्रव्यम्, वित्तम्, रिक्थम्, वसु, हिरण्यम्, द्रविणम्, द्युम्नम्।

अपवाद—विभव, अर्थ, (पुंलिङ्ग में)।

(ङ) मांसम्—पिशितम्, पललम्, क्रव्यम्, आमिषम्।

(च) रुधिरम्—असृक्, लोहितम्, रक्तम्, क्षतजम्।

(छ) कार्मुकम्—धनुस्, शरासनम्, कोदण्डम्।

अपवाद—चापः-म् (पुं० नपुं०) इष्वासः (पुं०)।

(ज) विवरम्—कुहरम्, सुषिरम्, बिलम्, छिद्रम्, रन्ध्रम्।

(झ) जलम्—वारि, सलिलम्, पयः, कलिलम्, उदकम्, अम्भः, तोयम्, पानीयम्, नीरम्, अम्बु।

अपवाद—अप् (आपः) (स्त्री०—बहु व०)।

(ञ) हलम्—लाङ्गलम्, गोदारणम्।

अपवाद—सीरः (पुं०)।

(ट) बलम्—तरस्, सहस्, शौर्यम्।

(ठ) कुसुमम्— पुष्पम्, प्रसूनम्।

अपवाद—सुमनस् (बहु० स्त्री०)।

(ड) ताम्रम्—शुल्वम्, द्व्यष्टम्, म्लेच्छमुखम्, वरिष्ठम्, उदुम्बरम्।

(ढ) पत्तनम्—पुरभेदनम्, स्थानीयम्, नगरम्।
अपवाद—पुर् (पूः), पुरी, नगरी (स्त्री०)।

(ण) युद्धम्—आयोधनम्, संख्यम्।

अपवाद—समरः-म्, अनीकः-म् (पुं० न०), विग्रहः, कलिः संयुगः, संग्रामः, आहवः (पुं०), समितिः, आजिः, युध् (स्त्री०)।

४—ये शब्द नपुंसकलिङ्ग में हैं:—

वियत्, जगत्, पृषत्, शकृत्, यकृत् (जिगर), नवनीतम्, अनृतम्, अमृतम्, निमित्तम्, वित्तम्, पित्तम्, व्रतम्, रजतम्, वृत्तम्, पलितम्, श्राद्धम्, पीठम्, अङ्कम्, दधि, आज्यम्, आस्पदम्, बीजम्, धान्यम्, सस्यम्, रूप्यम्, पण्यम्, काव्यम्, सत्त्वम्, अपत्यम्, मूल्यम्, शिल्पम्, मद्यम्, हर्म्यम्, सैन्यम्, द्वन्द्वम्, दुःखम्, कुटुम्बम्।

## पुंलिङ्ग-स्त्रीलिङ्ग

ये शब्द पुंलिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों में प्रयुक्त होते हैं—

गो (गौः), मणिः, यष्टिः, मुष्टिः, शाल्मलिः, मसिः, मरीचिः, सिन्धुः, कर्कन्धुः, कण्डुः, वेणुः, रज्जुः, दुंदुभिः, नाभिः, इषुधिः, इषुः, अशनिः, अरणिः, श्रेणिः, योनिः, ऊर्मिः।

## पुंलिङ्ग-नपुंसकलिङ्ग

ये शब्द पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग दोनों में प्रयुक्त होते हैं—

घृत, भूत, लोहित (लहू), शृङ्ग, अघ, निदाघ, उद्यम, शल्य, व्रज, कुञ्ज, कवच, दर्प, दर्भ, प्रच्छ, कबन्ध, औषध, आयुध, अन्त, दण्ड, खण्ड, शव, पार्श्व, आकाश, कुश, अंकुश, कुलिश, गृह, देह (पुं०), पटह, अम्बुद, देव, मधु, सानु, कमंडलु, सक्तु, कण्टक, अनीक, मोदक, मस्तक, पुस्तक, तटाक, निष्क, पिनाक, पुलाक, लोष्ट, कुट, पुट, कपट, कीट, पट, रण, स्वर्ण, सुवर्ण, व्रण, चरण, वृषण, विषाण, तृण, तीर्थ, यूथ, मान, यान, अभिधान, नलिन, पुलिन, उद्यान, शयन, आसन, स्थान, चन्दन, भवन, वसन, वितान, विमान, सूप, द्वीप, विटप, उडुप, तल्प, जृम्भ, बिम्ब, संग्राम, दाडिम, कुसुम, आश्रम, क्षेम, होम, मलय, अन्वय, किसलय, वज्र, सीर, पार, क्षीर, तोमर, शिशिर, विष,

मिष, वर्ष, अंस, रस, उपवास, कार्पास, वाष, मास, बाण, काण्ड, क्त्र, अरण्य, तल, कुण्डल, विडाल, शूल, पद्म, उत्पल ।

### स्त्रीलिङ्ग-नपुंसकलिङ्ग

स्थूणम्-णा, अर्चिस्-र्चिः । लक्षम्-क्षा ।

---

## परिशिष्ट—१

### सङ्कलित पद्यानि—भगवद् गीतायाम

क्लैब्यं मास्म गमः पार्थ, नैतत्त्वय्युपपद्यते ।
क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परन्तप ॥
कुलक्षये प्रणश्यन्ति कुलधर्माः सनातनाः ।
धर्मे नष्टे कुलं कृत्स्नमधर्मोऽभिभवत्युत ॥
अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे ।
गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिताः ॥
देहिनोऽस्मिन् यथा देहे कौमारं यौवनं जरा ।
तथा देहान्तरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति ॥
य एनं वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम् ।
उभौ तौ न विजानीतः नायं हन्ति न हन्यते ॥
न जायते म्रियते वा कदाचित् नायं भूत्वा भविता वा न भूयः ।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥
वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥
नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ॥

अथ चैनं नित्यजातं नित्यं वा मन्यसे मृतम् ।
तथापि त्वं महाबाहो नैवं शोचितुमर्हसि ॥
जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।
तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥
स्वधर्ममपि चावेक्ष्य न विकम्पितुमर्हसि ।
धर्म्याद्धि युद्धात् श्रेयोऽन्यत् क्षत्रियस्य न विद्यते ॥
हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम् ।
तस्मादुत्तिष्ठ कौन्तेय, युद्धाय कृतनिश्चयः ॥
सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ ।
ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि ॥
कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
न कर्मफलहेतुर्भूः मा ते संगोऽस्त्वकर्मणि ॥
यदा संहरते चायं कूर्मोऽङ्गानीव सर्वशः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥
ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ।
सङ्गात् सञ्जायते कामः कामात् क्रोधोऽभिजायते ॥
क्रोधात् भवति संमोहः संमोहात् स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात् प्रणश्यति ॥
या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥
विहाय कामान् यः सर्वान् पुमान् चरति निःस्पृहः ।
निर्ममो निरहंकारः स शान्तिमधिगच्छति ॥
अन्नाद् भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः ।
यज्ञाद् भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्भवः ॥
यद् यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत् प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत ।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् ॥
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम् ।
धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे ॥
न मा कर्माणि लिम्पन्ति न मे कर्मफले स्पृहा ।
इति मा योऽभिजानाति कर्मभिर्न स बध्यते ॥
विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ॥
श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात् स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥
सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यः मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥
ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥
ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।
मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥
अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः ।
तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥
चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः ।
तस्य कर्तारमपि मां विद्ध्यकर्तारमव्ययम् ॥
युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥
सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥

चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद् दृढम् ।
तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥

चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन ।
आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥

तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च ।
मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम् ॥

पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥

पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥

यत् करोषि यदश्नासि यज् जुहोषि ददासि वा ।
तत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥

समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ॥

मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयन्तः परस्परम् ।
कथयन्तश्च मां नित्यं तुष्यन्ति च रमन्ति च ॥

तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥

यद्यद् विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम् ॥

## रामायणे

कामो वा न कदर्यो वा नृशंसः पुरुषः क्वचित् ।
द्रष्टुं शक्यमयोध्यायां नाविद्वान्न च नास्तिकः ॥

नास्तिको वानृती वापि न कश्चिदबहुश्रुतः ।
नासूयको न चाशक्तो नाविद्वान् विद्यते क्वचित् ॥
सर्वे क्षयान्ता निचयाः पतनान्ताः समुच्छ्रयाः ।
संयोगाः विप्रयोगान्ता मरणान्तं च जीवितम् ॥
यथा फलानां पक्वानां नान्यत्र पतनाद् भयम् ।
एवं नरस्य जातस्य नान्यत्र मरणाद् भयम् ॥
अतीता रजनी या तु सा न प्रतिनिवर्तते ।
यात्येव यमुना पूर्णं समुद्रमुदकार्णवम् ॥
वयसः पतमानस्य स्रोतसो वाऽनिवर्तिनः ।
आत्मा सुखे नियोक्तव्यः सुखभाजः प्रजाः स्मृताः ॥
मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः ।
यत् क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम् ॥
यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले ।
तावद्रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति ॥
धार्मिकेनानृशंसेन नरेण गुरुवर्तिना ।
भवितव्यं नरव्याघ्र परलोकं जिगीषता ॥
सत्यमेवानृशंसं च राजवृत्तं सनातनम् ।
तस्मात् सत्यात्मकं राज्यं सत्ये लोकः प्रतिष्ठितः ॥
लक्ष्मीश्चन्द्रादपेयाद्वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत् ।
अतीयात्-सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः ॥
गिरिनिर्झरसंभूता गिरिनिर्दरिवासिनाम् ।
सिंहानां निनदा तीव्राः श्रोतुं दुःखमतो वनम् ॥
सग्राहाः सरितश्चैव पंकवत्यस्तु दुस्तराः ।
मत्तैरपि गजैर्नित्यमतो दुःखतरं वनम् ॥
सुप्यते पर्णशय्यासु स्वयं भग्नासु भूतले ।
रात्रिषु श्रमखिन्नेन तस्माद् दुःखमिदं वनम् ॥

उपहारश्च कर्तव्यः कुसुमैः स्वयमाहृतैः ।
आर्षेण विधिना वेद्यां सीते दुःखमिदं वनम् ।
सरीसृपाश्च बहवो बहुरूपाश्च भामिनि ।
चरन्ति पथि ते दर्पात् ततो दुःखतरं वनम् ॥
रामं दशरथं विद्धि मां विद्धि जनकात्मजाम् ।
अयोध्यामटवीं विद्धि गच्छ तात यथासुखम् ॥

## महाभारते

अहन्यहनि भूतानि गच्छन्तीह यमालयम् ।
शेषास्स्थावरमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम् ॥
यस्य कृत्यं न जानन्ति मन्त्रं वा मन्त्रितं परे ।
कृतमेवास्य जानन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥
यस्य कृत्यं न विघ्नन्ति शीतमुष्णं भयं रतिः ।
समृद्धिरसमृद्धिर्वा स वै पण्डित उच्यते ॥
निश्चित्य यः प्रक्रमते नान्तर्वसति कर्मणः ।
अवन्ध्यकालो वश्यात्मा स वै पण्डित उच्यते ॥
अनाहूतः प्रविशति अपृष्टो बहु भाषते ।
अविश्वस्ते विश्वसिति मूढचेता नराधमः ॥
द्वाविमौ कण्टकौ तीक्ष्णौ शरीरपरिशोषिणौ ।
यश्चाधनः कामयते यश्च कुप्यत्यनीश्वरः ॥
एकः सम्पन्नमश्नाति वस्ते वासश्च शोभनम् ।
योऽसंविभज्य भृत्येभ्यः को नृशंसतरस्ततः ॥
एकं हन्याद् न वा हन्यादिषुमुक्तो धनुष्मता ।
बुद्धिर्बुद्धिमतोत्सृष्टा हन्याद् राष्ट्रं सराजकम् ॥
जानाति विश्वासयितुं मनुष्यान्,
विज्ञातदोषेषु दधाति दण्डम् ।

जानाति मात्रां च तथा क्षमां च,
तं तादृशं श्रीजुषते समग्रा ॥

प्राप्यापदं न व्यथते कदाचित्,
उद्योगमन्विच्छति चाप्रमत्तः ।
दुःखं च काले सहते महात्मा,
धुरंधरस्तस्य जिताः सपत्नाः ॥

प्रकीर्णाः श्लोकाः

यं शैवाः सुमुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनः,
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः ।
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः,
सोऽयं वो विदधातु वांछितफलं त्रैलोक्यनाथो हरिः ॥

कनकभूषणसंग्रहणोचितो यदि मणिस्त्रपुणि प्रणिधीयते ।
न स विरौति न चापि न शोभते भवति योजयितुर्वचनीयता ॥

निःस्वो वष्टि शतं शती दशशतं लक्षं सहस्राधिपः,
लक्षेशः क्षितिपालतां क्षितिपतिश्चक्रेशतां वाञ्छति ।
चक्रेशः पुनरिन्द्रतां सुरपतिर्ब्राह्मं पदं वाञ्छति,
ब्रह्मा शैवपदं शिवो हरिपदमाशावधिं को गतः ॥

उदयति यदि भानुः पश्चिमे दिग्विभागे,
विकसति यदि पद्मं पर्वतानां शिखाग्रे ।
प्रचलति यदि मेरुः शीततां याति वह्नि-
र्न चलति खलु वाक्यं सज्जनानां कदाचित् ॥

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् ।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥

पत्रं नैव यदा करीरविटपे दोषो वसन्तस्य किम्,
नोलूकोऽप्यवलोकते यदि दिवा सूर्यस्य किं दूषणम् ।

धारा नैव पतन्ति चातकमुखे मेघस्य किं दूषणम् ,
यत् पूर्वं विधिना ललाटलिखितं तन्मार्जितुं कः क्षमः ॥
क्वचिद् वीणावाद्यं क्वचिदपि च हाहेति रुदितम्,
क्वचिद् विद्वद्गोष्ठी क्वचिदपि सुरापात्रकलहः ।
क्वचिद् रामा रम्या क्वचिदपि जराजर्जरतनुः,
न जाने संसारः किममृततयो वा विषमयः ॥
इक्षोरग्रात् क्रमशः पर्वणि पर्वणि यथा रसविशेषः ।
तद्वत् सज्जनमैत्री विपरीतानान्तु विपरीतता ॥
गांगमम्बु सितमम्बु यामुनं कज्जलाभमुभयत्र मज्जतः ।
राजहंस तव सैव शुभ्रता चीयते न च न चापचीयते ॥
निन्दन्तु नीतिनिपुणा यदि वा स्तुवन्तु,
लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टम् ।
अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा,
न्याय्यात् पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः ॥
घृष्टं घृष्टं पुनरपि पुनश्चन्दनं चारुगन्धम् ।
छिन्नं छिन्नं पुनरपि पुनः स्वादु चैवेक्षुदण्डम् ।
दग्धं दग्धं पुनरपि पुनः काञ्चनं कान्तवर्णम्,
न प्राणान्ते प्रकृतिविकृतिर्जायते चोत्तमानाम् ॥
शैले शैले न माणिक्यं मौक्तिकं न गजे गजे ।
साधवो नहि सर्वत्र चन्दनं न वने वने ॥
नाप्राप्यमभिवाञ्छन्ति नष्टं नेच्छन्ति शोचितुम् ।
आपत्सु न विमुह्यन्ति नराः पण्डितबुद्धयः ॥
सम्पत्तौ च विपत्तौ च महतामेकरूपता ।
उदेति सविता ताम्रः ताम्र एवास्तमेति च ॥
सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः ।

पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत् ॥
गगनं गगनाकारं सागरः सागरोपमः ।
रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव ॥

## परिशिष्ट—२

इनका अनुवाद संस्कृत में करोः—

जब विजयी सेना शहर में घुसी तो विजयध्वनि से आकाश गूंज उठा और लोग टोपियाँ उछालने लगे। स्वार्थी लोगोंका कोई धर्म-ईमान नहीं होता जिससे उन्हें कुछ मिलनेकी आशा होती है, उसीके आगे सिर झुका देते हैं। जब मैं जा रहा था तो वह मेरी ओर टिकटिकी बाँधे देखता रहा। मालूम होता था कि वह मेरा पहले का जान पहचान है। लोग कहते हैं प्रेम की आंखे नहीं होतीं, वह हृदयसे देखता है। उसने अपनी उम्र भर की कमाई मुकद्दमेबाज़ी में स्वाहा करदी। मरते को बेरहमीसे मारना वीरता का काम नहीं है। मूर्ख और बुद्धिमानमें यही भेद है कि एक तो अपने कर्मसे शिक्षा लेता है और दूसरा औरोंके कामोंसे। इसका पिता जबसे मरा है यह अनाथ होकर गली-गली भीख माँगता फिरता है। जो लोग उसकी पहली हालतको जानते हैं वे तो दयासे उसे दो- चार पैसे दे देते हैं, परन्तु बहुत लोग उसे गालियां देकर दुत्कार देते हैं। कई लोग शराबके नशेसे मतवाले होते हैं और कई धनके नशेसे, शराब का नशा थोड़ी देर बाद उतर जाता है, परन्तु धन का नशा ज़ोर पकड़ता जाता है। यदि तू किसी की पाग उतारेगा तो याद रख तेरे साथ भी कभी वही व्यवहार हो सकता है। इस नौकरी में आराम तो बहुत है, परंतु तनख्वाह बहुत कम मिलती है। लोग जो कहते हैं कंगाली में आटा गीला होता है, इसकी सचाई का मुझे आज पता लगा है। आई हुई को कौन मिटा सकता है ! धोबीका कुत्ता न घरका न घाट का। क्यों

जी; आपने इस साल परीक्षामें परचे कैसे किये हैं ? क्या पर साल का हाल तो न होगा ? हुआ सो हुआ, अब उसकी क्या सोच !

पेट तो सब का भर जाता है, चाहे कोई ग़रीब हो अथवा अमीर, भेद केवल जीभ के स्वादका है। आज इतने ज़ोरकी वर्षा हो रही है कि सड़कों पर घुटने तक कीचड़ जमा हो गया है। हर कुम्हार अपने बर-तन को सराहता है। जो कुछ बड़े करते हैं लोग उसी का अनुसरण करते हैं। इस गाड़ी में जो घोड़ा जुता है वह बहुत दुबला है, फिर भी इस पर छः आदमी बैठे हैं। यदि घोड़ेका पांव फिसल गया तो ऐसा गिरेगा कि फिर न उठेगा। देखो इस आदमी की शकल कैसी बेडौल है। इसकी नाक चपटी है, कान लंबे है, दो दांत बाहरकी ओर उभरे हुए हैं, एक आंख छोटी है और एक बड़ी, माथा न गोल है और न लंबा। भाई, तुम तो पूरे ज्योतिषी हो, जो बात तुमने कही थी, उसका असर ठीक निकला है। संवत् उन्नीस सौ अठावन के माघ मास की सत्रहवीं तिथि को भूचालका इतना ज़ोरका धक्का लगा कि सारा का सारा घर हिल गया। उस प्रण करने का क्या लाभ जिसे तुम पूरा नहीं कर सकते ? नौ नकद न तेरह उधार। मुसीबत आनी हो तो जिससे भलाई की आशा होती है, वह भी उसका कारण बन जाता है। लाहौरके अजायब घर में देश-देशान्तरों की उत्तमोत्तम वस्तुएं जमा हैं। जापानियोंके एक जहाज़को एक अंगरेज़ी विध्वंसक पोतने गोला मारकर डुबो दिया। उसमें जितने भी यात्री थे, उनमें बहुत तो डूब गये, परन्तु जो बचे उन्हें पकड़ कर हिन्दुस्तान में ले आये। मेरे पिता ने जो घर बनाया है, उसका आंगन बहुत लम्बा-चौड़ा है। अरे भाई, एक कोने में बैठकर क्यों रो रहे हो ? ज़रा इस बीमार का भी विचार करो। बेचारे का प्राणदीपक बुझने वाला है। आगे से हट जाओ, नहीं तो गाड़ी के नीचे आकर चूर चूर हो जाओगे। मेरी और आपकी शत्रुता कैसी ! न हमारी जायदाद साझी है और न कोई नज़दीकी रिश्ता है। विधाता का विधान होकर

ही रहता है, कोई कितना ही उससे बचे, उसकी एक भी नहीं चलती। आज कल जितनी पुस्तकें परीक्षा के लिए रखी जाती हैं उनका बोझ शरीर से भी नहीं उठाया जा सकता, दिमाग़ की तो बात ही और है। शरीर के लिए विश्राम उतना ही आवश्यक है, जितना मशीन को तेल देना। उधर रेलगाड़ी को हरी झंडी दिखाई गई, इधर एक यात्री ने नीचे उतरने को पांव नीचे किया। इधर गाड़ी चल पड़ी उधर उसका पांव फिसल गया और बेचारे की हड्डी-पसली चूर चूर हो गई। तुम मानो या न मानो तुम्हारी इच्छा, पर बात तो उसने पते की कही है। मैंने उसे बहुत समझाया बुझाया परन्तु उसने अपना हठ न छोड़ा। आज कल जो विद्या दी जाती है उससे मनुष्य की न तो बुद्धि ही ठिकाने होती है और न वह कुछ कमाने के योग्य बनता है। जो महा-युद्ध अब हो रहा है उसका क्या परिणाम होगा इसकी बाबत कुछ नहीं कही जा सकता। इतने माइयों के लाल जो अपनी जानें दे रहे हैं क्या उनकी कुरबानी फल देगी या निष्फल जायगी, ईश्वर ही जाने।

—१—

सब जानवर आदमी के अत्याचारों से तंग आये हुए थे! उन्होंने जाकर अपने राजा सिंह से प्रार्थना की कि महाराज, आदमी हमें बहुत सताता है। उससे हमें बचाइए। शेर ने कहा बहुत अच्छा, अब जब कभी आएगा तो मुझे बताना।

—२—

एक दिन एक गीदड़ को बन में एक आदमी मिला। वह एक वृक्ष से लकड़ी काट रहा था। वह भागा हुआ शेर के पास गया और उसे आदमी के पास ले आया। शेर ने आते ही गरज कर उस आदमी से पूछा—तुम हमारे जानवरों को क्यों सताते हो? उसने कहा—महाराज, हम

ठहरे निर्बल आदमी। हमारी क्या शक्ति कि हम आपकी प्रजा को तंग करें। शेर ने कहा—अच्छा, आगे को फिर कभी इन्हें कष्ट न देना। आदमी ने गिड़गिड़ा कर प्रणाम किया और चलने लगा।

जब वह चलने लगा तो शेर ने पूछा-तुम काम क्या करते हो? आदमी ने कहा-महाराज, मैं बढ़ई हूँ। गाड़ियां बनाया करता हूँ। शेर ने कहा—एक गाड़ी मेरे लिये भी बना लाओ। आदमी 'बहुत अच्छा' कह चल दिया।

—३—

दो दिन बाद वह आदमी एक बड़ा सा पहियों वाला पिंजरा बना लाया। उसने कहा—महाराज, गाड़ी त्यार है। आप इसमें बैठकर देखलें कि यह छोटी तो नहीं।

जब शेर उसमें बैठने लगा तो गीदड़ ने कहा—महाराज, आदमी बहुत चालाक होते हैं। इसके कहने न लगें, इसमें कोई भेद है। पर शेर ने उसकी बात पर कोई ध्यान न दिया और कौतूहलवश पिंजरे में घुस गया। उसी दम उस आदमी ने पिंजरे का द्वार बन्द कर लिया और ताला लगा दिया।

भीतर बैठा हुआ शेर गुर्राता रहा। पर उसकी कौन परवाह करता था! बाहर खड़ा हुआ गीदड़ मुस्करा रहा था। पास ही एक घोड़ा चर रहा था। आदमी ने घोड़े को पकड़ कर गाड़ी के आगे जोत दिया और उसे ले चला।

—१—

बहुत दिन हुए शूद्रक नाम के एक चक्रवर्ती, प्रतापी और धर्मात्मा राजा हुए हैं। एक दिन वे अपने मन्त्री और दरबारियों के साथ सभामें

बैठे थे कि द्वारपाल ने आकर निवेदन किया—महाराज, द्वार पर एक मनुष्य प्रवेश की आज्ञा मांगता है। कहता है मैं नौकरी चाहता हूँ। उसके साथ उसकी स्त्री और उसका पुत्र भी है।

राजा ने कहा—उसे ले आओ। उसी क्षण द्वारपाल चला गया और उस मनुष्य को ले आया। उसने आकर राजा को प्रणाम किया। राजा ने पूछा—तुम्हारा नाम क्या है? उसने कहा—राजन्, मेरा नाम वीरवर है। राजा ने फिर पूछा—तुम क्या काम कर सकते हो? उसने उत्तर दिया जो भी दो भुजाओं और तीसरी तलवार से हो सके। राजा को उसकी बातों पर विश्वास न आया, और उसे नौकरी न दी।

२

जब वह लौटने लगा तो एक मंत्री ने कहा—महाराज, मुझे तो इस मनुष्य की बातों में सचाई मालूम होती है। इसलिये इसे चार दिन का वेतन देकर इसकी परीक्षा करनी चाहिए। राजा ने मन्त्री का कहना मान लिया और उसे चार हज़ार रुपये प्रतिदिन का वेतन देकर नौकर रख लिया, और उसे कहा कि महल के द्वार पर हाज़िर रहा करो।

उसे द्वार पर पहरा देते तीन दिन बीत गये। चौथे दिन रात को जब वह द्वार पर खड़ा था तो उसे रोने की आवाज़ सुनाई दी। उसे सुनते ही राजा की नींद खुल गई। उसने पूछा—द्वार पर कौन है? वीरवर ने उत्तर दिया—महाराज, मैं खड़ा हूँ। राजा ने आज्ञा दी, जाकर देखो कि यह आवाज़ किसकी है और कहाँ से आ रही है? आज्ञा पाते ही वह चल पड़ा।

( ३ )

उसके चलने के एक ही क्षण बाद राजा ने सोचा—मैंने ठीक नहीं किया जो इस मनुष्य को अकेले ही आधी रात को गहरे अंधकार में भेजा है। यह भी तो किसी का पुत्र है, इसे क्यों विपत्ति में डाला जाय।

यह सोचते ही राजा ने खड्ग उठाया और उसके पीछे चल दिया। कुछ दूर जाकर देखा तो वीरवर एक जंगल में खड़ा है और उसके सामने एक स्त्री बैठी है। उसके केश खुले हैं और रो रही है।

वीरवर ने पूछा—माता, तुम क्यों रो रही हो? उसने कहा कि मैं इस देश के राजा शूद्रक की राजलक्ष्मी हूँ। मैं इसलिये रो रही हूँ कि कल प्रातः ही मुझे इसका राज्य छोड़ना पड़ेगा।

वीरवर ने पूछा कि कोई ऐसा भी उपाय है जिससे आप यहीं रहें। उसने कहा—यदि तुम अपने पुत्र को देवी सर्वमंगला की भेंट कर दो तो मैं यहाँ रह सकती हूँ।

वीरवर ने कहा—यह तो साधारण बात है। अपने स्वामी के लिए क्या मैं इतना भी नहीं कर सकता!

( ४ )

यह कहकर वीरवर वहाँ से चल पड़ा। राजा भी उसके पीछे पीछे हो लिया।

वीरवर ने घर जाकर पहले स्त्री को जिगाया और उसे सारी बात सुना दी। उसकी स्त्री ने पुत्र का मोह छोड़ कर कहा—स्वामिन्, आप उचित कहते हैं। इतना वेतन जो हम राजा से लेते हैं उसके चुकाने का इससे उत्तम समय और कब आयेगा। तब उसने पुत्र को उठा कर उससे भी सारा हाल कह दिया। यह सुनकर उसके पुत्र ने कहा—

पिता जी, यह देह नश्वर है। आज नहीं तो कल मिट्टी में मिल जायगी। इसलिए यदि इस भले काम में इसका उपयोग हो जाय तो इससे बढ़कर कौन अच्छा काम है।

( ५ )

निदान, वे तीनों सर्वमंगला के मन्दिर में गये। राजा भी उनके पीछे पीछे वहाँ पहुँचा। वहाँ पर वीरवर ने अपने पुत्र का सिर काट कर देवी के भेंट किया। फिर उसने पुत्र के वियोग में अपना सिर भी काट दिया। पति और पुत्र के वियोग में उसकी स्त्री ने भी प्राण त्याग दिये। जब राजा ने वह दृश्य देखा तो उससे न रहा गया। वह भी तलवार लेकर अपना सिर काटने लगा।

इतने में देवी ने प्रगट होकर उसका हाथ पकड़ लिया। देवी की कृपा से वीरवर उसकी स्त्री और पुत्र भी जी उठे।

---

विनय हिन्दू समाज में रहकर ललिता से ब्याह करे, यह बात परेश बाबू की आत्मा ने स्वीकार न की। लंबी साँस लेकर विनय उठ खड़ा हुआ और परेश बाबू तथा शिवसुन्दरी को प्रणाम करके कहा—मुझे माफ कीजिए। मैं अब इस बात को बढ़ाकर अपराधी बनना नहीं चाहता। यह कहकर वह घर से चला गया।

---

उसकी ओर देखते ही राधा एक दम आश्चर्य में डूब गई। ऐं! यह तो सच्चा ब्राह्मण है। मानों होम की प्रज्वलित अग्नि है। मानों यह कर्पूरकाय महादेव है। उसके मनमें ऐसा भक्तिका सञ्चार हुआ कि उस

ब्राह्मण ने जब उसको प्रणाम किया तब वह उसे लज्जा का अनुभव हुआ क्योंकि वह अपने आप को प्रणाम के अयोग्य समझती थी।

---

घर के दरवाज़े और खिड़की के किवाड़ आम की लकड़ी के नहीं, किन्तु मज़बूत टाली के बने हैं—यह सब उसने एक ही नज़र में ध्यान से देख लिया। दीवल की डेढ़ या दो हाथ चौड़ाई है यह भी उसकी दृष्टि से छूटने न पाया। ऊपर से नीचे तक कितने कोठे हैं यह भी उसने पूछ कर जान लिया। उसके नापसंद की एक भी चीज़ देखने में न आई। वह मकान को देख कर प्रसन्न हुआ।

---

कौन कहता था, दुर्ग की रक्षा न होगी! दीवार टूट गई, टूट जाय। मेवाड़ की एक एक वीरांगना अभेद्य दीवार है। जब तक हमारे हाथों में तलवार है, देह में प्राण है, तब तक शत्रु दल की एक चिड़िया भी चितौड़ में नहीं घुस सकती।

---

ग़रीबों का जौहर है प्रतिदिन प्रतिक्षण दुःखों की आग में तिल-तिल करके जलना, अविचलित भाव से कष्टों और संकटों का मुकाबिला करना। मैं तो इसे अधिक वीरता का काम समझती हूँ। आग में जल मरना या तलवार से कट मरना तो बच्चों का खेल है, जो आवेश में आकर कोई भी खेल सकता है।

---

सुनो! मैं हूँ, डाल से तोड़ी हुई, पैरों से रौंदी हुई कलिका, मैं हूँ ऊपर से बन्द किन्तु भीतर चिर प्रज्वलित ज्वालामुखी। मेरा जीवन है सूखी हुई सरिता, उजड़ा हुआ उपवन, ऊसर खेत, पतझड़ का पेड़। मेरे जीवन में एक दिन वसन्त आया था।

---

धूप निकल आई है, फिर भी ठंड से लोग ठिठुरे जा रहे हैं। रामजस के पास जो लड़का दवा लेने के लिये शैला की मेज़ के पास खड़ा

है, उसकी ठुड्डी काँप रही है। गले के समीप कुर्ते का बहुत सा अंश फट कर लटक गया है, जिससे उसकी छाती की हड्डियों पर नसें अच्छी तरह दिखाई पड़ती हैं।

शैला ने उसे देखते कहा—रामजस, मैंने तो तुमको मना किया था। इसे यहाँ क्यों लाये? खाने के लिये दूध छोड़ कर और कुछ न देना। ठंड से बचाना।

———

मैं अनारकली बाज़ार में घूम रहा था कि अचानक मेरी दृष्टि एक फल बेचने वाले की दूकान पर पड़ी। वहां पर कई तरह के फल टोकरियों में सजे हुए धरे थे। एक जगह छत में अंगूर के गुच्छे लटक रहे थे। इन्हें देखते ही मेरे मुह में पानी भर आया। एक टोकरी में नारंगियां धरी थीं। पास ही उसके मालटों का टोकरा था। लुकाठ, शरीफे, सेब और बादाम अलग अलग टोकरियों में रखे थे।

मैंने दूकानदार से पूछा—भाई साहब, इन नारंगियों को किस भाव बेच रहे हो? मेरे कपड़े कुछ मैले थे। पाग का एक छोर ज़रा बीच में फटा था। उसने कुछ मुस्करा कर ताने में कहा—तुम्हारे पास पैसे भी हैं कि वैसे ही पूछ रहे हो?

मैंने एक रुपया निकाला और उसे दिखाकर कहा - पैसे तो हैं। फिर तो दूकानदार एक दम विनयशील हो गया और बोला—भाई साहब, जो चाहो लो, दूकान आपकी ही है।

मैंने पूछा—क्या मालटे मीठे हैं? वह बोला—हाथ कंगन को आरसी क्या! यह कह झट उसने एक मालटा छुरी से चीरा और आधा मुझे देकर कहा—जरा चख कर देखिये। मैंने आधा मालटा चूस लिया। फिर कहा - नहीं भाई, यह तो खट्टा है। ये मालटे अच्छे नहीं, किसी और दूकान से लूंगा। यह कह कर मैं चलता बना और दूकानदार मेरे मुंह की ओर देखते ही रह गया।

मास्टर साहबके आतेही कुछ लड़कों ने जिनमें हमारे पड़ोसी दोस्त भी शामिल थे, अपने साथियों के विरुद्ध शिकायतें और फरियादें करनी शुरू कीं। पर सलामत रहें मास्टर साहिब, किसी की न सुनी और उल्टे शिकायत करने वालों को दो चार खरी खोटी सुना दीं। 'तुम लोग बड़े बेहूदे हो। अभी दर्जे में आते देर न हुई और लगे मग़ज़ चाटने।'

---

आंगन में पहुँचते ही मुझे एक प्रकार की बड़ी ही विचित्र आवाज़ सुनाई दी। आंधी पानी आने से पहले जैसे बादल थोड़ा थोड़ा गरजते हैं, वह आवाज़ ठीक उसी तरह की थी। मैं डरा कि कहीं पानी न बरसने लगे जो मुसीबत आ पड़े। ज्यों ही अन्दर नज़र पड़ी तो विश्वास हो गया। आवाज़ बादल के ग़रजने की नहीं किन्तु पंडित जी के खर्राटे मारने की थी। पंडित जी से कोई चार कदम की दूरी पर पड़ी हुई पंडितानी जी भी उन्हीं के स्वर में स्वर मिला रही थीं।

---

उसने एक एक करके कोठरियां खोलीं। खाया-पिया, कपड़े पहने, इत्र तेल लगाया, फूलों की मालायें पहनीं। फिर वह साथ की कोठरी में गई और सोते हुए राजा के पैर में बंधे हुए काले डोरे को उसने खोल दिया। राजा नींद में से उठ बैठा और कहने लगा—अरी डाइन, मैं ने तेरा क्या बिगाड़ा है ? तू मुझे यहाँ क्यों उठा लाई ?

---

माँ बच्चे को गोद में लिये बैठी है। पिता हुक्का पी रहा है और उसे देखकर प्रसन्न हो रहा है। बच्चा आँखें खोले पड़ा है, अंगूठा चूस रहा है। माँ स्नेहभरी दृष्टि से उसे निहार रही है और प्यार से कहती

